Labour, migrant प्रवासी श्रमिक
Labour, mobility of श्रम की गतिशीलता
Labour, non-competing groups of श्रमिको के अस्पर्धी वर्ग
Labour, occupational mobility of श्रम की व्यावसायिक गतिशीलता
Labour, organised सगठित श्रम
Labour, part time अशकालिक श्रम
Labour, physical शारीरिक श्रम
Labour, potential supply of सभाव्य श्रम-सभरण/पूर्ति
Labour, productive उत्पादक श्रम
Labour, settled निवासित श्रम
Labour, skilled कुशल श्रम
Labour, supply of श्रम-सभरण/पूर्ति
Labour, sweated प्रस्वेदित श्रम, कठोर श्रम
Labour, unproductive अनुत्पादक श्रम
Labour, unskilled अकुशल श्रम
Labour, vertical mobility of श्रम की उदग्र गतिशीलता/ऊर्ध्व गतिशीलता
Labour, wholetime पूर्णकालिक श्रमिक
Labour, woman स्त्री श्रमिक, मजदूरनी
Labour agreement श्रमिक करार, श्रम-सधि
Labour arbitration श्रम-विवाचन
Labour bureau श्रम कार्यालय
Labour camp श्रम-शिविर
Labour-capital relation श्रम-पूँजी सम्बन्ध
**Labour caucus** श्रमिक असम्मिलन, श्रम-बैठक, श्रम-दल बैठक—किसी एक श्रम-वर्ग के सदस्यों की बन्द कमरे मे बैठक जिसमे साधारणतया चुनाव के लिए उम्मीदवार चुनने की नीति निर्धारित की जाए।
Labour clearing प्रार्थी परिसूचन
Labour code श्रमिक सहिता
Labour college श्रमिक कालेज
Labour commissioner श्रम आयुक्त
Labour concentration camp श्रम बन्दी शिविर
Labour-content of cost लागत का श्रमांश
Labour contract society श्रम ठेका समिति
Labour convention श्रम सम्मेलन
Labour co-operative श्रम सहकारी समिति, श्रमिक सहकारी उत्पादन समिति
Labour co-partnership श्रमिक सहभागीदार
Labour cost श्रम-लागत
Labour coupon श्रम कूपन, कूपन मजदूरी
Labour demand श्रमिक मांग
Labour department श्रम विभाग
Labour deportation श्रमिक निष्कासन
Labour dispute श्रम सम्बन्धी झगड़े, श्रम विवाद, श्रमिक विवाद
Labour Economics श्रम अर्थशास्त्र
Labour economics श्रम सम्बन्धी मितव्ययताएँ
Labour exchanges श्रम रोजगार कार्यालय
Labour flux श्रमिक निकास
Labour flux rate श्रमिक निकास दर
Labour force श्रम शक्ति
Labour fund श्रम निधि
Labour grade कार्य वर्ग, श्रम वर्ग
Labour hour श्रम घण्टा
Labour input श्रम आदान
Labour inspection श्रमिक निरीक्षण
Labour institute श्रमिक सस्थान
Labour institutionalism श्रमिक संस्थावाद
Labour intensive श्रम-प्रधान
Labour intensive industries श्रम-प्रधान उद्योग
Labour intensive technique श्रम-प्रधान तकनीक
Labour Leader श्रम नेता
Labour leadership श्रम-नेतृत्व
Labour legislation श्रम-विधान
Labour lobbying श्रमिक मताग्रह
Labour market श्रम-बाजार
Labour market, imperfect अपूर्ण श्रम-बाजार
Labour market, perfect सम्पूर्ण श्रम बाजार
Labour market area श्रम-बाजार क्षेत्र
Labour market mechanism श्रम बाजार प्रक्रिया
Labour monopoly श्रमिक एकाधिकार
Labour motivation श्रमिक प्रोत्साहन
Labour movement श्रम आन्दोलन

**Labour Note** श्रम नोट—1820 मे, राबर्ट ओवन (Robert Owen) ने सुझाव दिया कि श्रमिकों को उनके द्वारा उत्पन्न की गई वस्तुओं के बदले श्रम-नोटों (Labour Notes) के रूप मे मजदूरी देनी चाहिए। इन नोटों का आधार व्यक्ति द्वारा किया गया काम होना चाहिए और इन श्रम-नोटों का प्रयोग उपभोक्ता-वस्तु खरीदने के लिए होना चाहिए।

**Labour officer** श्रम अधिकारी

**Labour organisation** श्रमिक सगठन, श्रम संगठन, श्रम संस्था

**Labour-output ratio** श्रम-उत्पाद अनुपात

**Labour pirating** मजदूर तोड़ना

**Labour power** श्रम-शक्ति

**Labour power, the differentia specifica of capitalism** श्रम-शक्ति, पूँजीवाद का विशिष्ट भेदक चिन्ह

**Labour-price** श्रम-मूल्य

**Labour priority** श्रमिक अग्रता, श्रमिक प्राथमिकता

**Labour process** श्रम प्रक्रिया

**Labour productivity** श्रम उत्पादिता

**Labour racketeer** मजदूर दस्युता, श्रमिक बलाद्-ग्रहीता—ऐसा व्यक्ति जो श्रमिको को बलपूर्वक धमका कर या अवैध रूप मे परेशान करके उनसे नाजायज पैसा वसूल करता है।

**Labour racketeering** मजदूर बलाद्ग्रहण

**Labour rent** श्रम लगान, श्रम अधिशेष

**Labour-saving devices/techniques** श्रम-बचाव उपाय, श्रम-स्थानापन्न उपकरण

**Labour-saving invention** श्रम-बचाव आविष्कार

**Labour-saving scheme** श्रम-बचाव योजना

**Labour sheet** श्रम चिट्ठा

**Labour spy** मजदूर गुप्तचर

**Labour spying** मजदूर गुप्तचर्या

**Labour standard** श्रम-मान

**Labour statistics** श्रम आँकडे

**Labour surplus theory** श्रम-अतिरेक सिद्धान्त

**Labour theory of value** मूल्य का श्रम सिद्धान्त

**Labour time** श्रम काल

**Labour time standard** श्रम-समय मान

**Labour turnover** श्रमिक फेर, श्रमिक आवर्त, श्रमिकावर्त

**Labour turnover rate** श्रमिक आवर्त दर

**Labour union** मजदूर संघ, श्रमिक सघ

**Labour welfare** श्रमहित, श्रम कल्याण

**Labour welfare centre** श्रम कल्याण केन्द्र, श्रम-हितकारी केन्द्र

**Labour welfare fund** श्रम कल्याण निधि

**Labour welfare officer** मजदूर-हित अधिकारी

**Labour welfare work** श्रम कल्याण कार्य

**Labourer** मजदूर, श्रमिक

**Labourer, marginal** सीमान्त श्रमिक

**Labourer, part-time** अल्पकालिक श्रमिक

**Labourism** श्रम सगठनवाद, श्रमवाद

**Labourite** श्रमवादी

**Lag** पश्चता

**Lagging indicator** पश्चता सूचक

**Lagging sector** पिछड़ा क्षेत्र

**Lag in time-series** काल श्रेणी मे पश्चता

**Laissez faire** अबन्ध नीति, अहस्तक्षेप

**Laissez faire capitalism** निर्बाध पूँजीवाद

**Laissez faire Economics** निर्बाध-नीति अर्थशास्त्र

**Laissez faire economy** निर्बाध अर्थव्यवस्था

**Laissez faire policy** निर्बाध नीति

**Laissez faire principle** अबन्ध-नीति प्रनियम

**Land, marginal** सीमान्त भूमि

**Land acquisition** भूमि अवाप्ति

**Land acquisition work** भूमि अवाप्ति कार्य

**Land cess** लगान उपकर

**Land colonisation** नई बस्ती बसाना

**Land control society** भू-नियन्त्रण समिति

**Landed aristocracy** भू-सम्पन्न अभिजात वर्ग

**Landed cost** उतरने पर लागत

**Landed estate** भू-सम्पदा, स्थावर सम्पदा

**Landed interest** भू-हित

**Landed property** भू-सम्पत्ति, स्थावर सम्पत्ति

**Land for agricultural purposes** कृषि (खेती) के लिए भूमि

'Land Grab' movement 'भूमि छीनो' 'भूमि हथियाव' आन्दोलन
Land improvement भूमि-सुधार
Land jobber भू-सटोरिया
Land lease legislation उधार-पट्टा नियम
Landless agricultural labourer भूमि-हीन कृषि मजदूर
Landlord भू-स्वामी, भूमिपति, जमींदार
Landlord, absentee दूरवासी जमींदार
Landlordism भूमिपतित्व, जमींदारी
Land-man ratio भूमि-मनुष्य अनुपात
Land mortgage भूमि-बंधक, भू-बंधक
Land mortgage bank भूमि-बंधक बैंक
Land ownership system भू-स्वामित्व प्रणाली
Land policy भूमि नीति, भू-नीति
Land productivity भू-उत्पादिता
Land reclamation भूमि उद्धरण, भू-उद्धरण
Land record भू-अभिलेख
Land reform भू-सुधार
Land reform legislation भू-सुधार अधिनियम
Land rent भू-लगान
Land revenue भू-राजस्व, मालगुजारी
Land revenue system भू-राजस्व पद्धति
Land tax भूमि-कर
Land tenure system भू-धारण पद्धति
Land to the tiller जमीन जोतने वाले की
Land utilisation भूमि-उपयोग
Land utilisation statistics भूमि के उपयोग के आंकड़े
Land value भूमि-मूल्य, जमीन की कीमत
Lapsed policy गतावधि पालिसी
Lapsed policy, reinstatement of गतावधि पालिसी का पुनःस्थापन
Lapsed policy, renewal of गतावधि पालिसी का नवीकरण
Lapsed registration रद्द रजिस्ट्री, रद्द पंजीयन
Large-scale industry बड़े पैमाने का उद्योग
Large-scale operation बड़े पैमाने पर कार्य
Large-scale production बड़े पैमाने का उत्पादन
Latent capital निहित पूँजी
Lateral summation of individual demand curves व्यक्तिगत माँग वक्रों के पार्श्विक जोड़
Lateral summation of the supply curves of the firms फर्मों के पूर्ति वक्रों का पार्श्विक जोड़
Law of comparative cost तुलनात्मक लागत का नियम
Law of compensatory action पूरक क्रिया नियम
Law of concentration संकेन्द्रण का नियम
Law of constant cost आनुपातिक प्रत्याय का नियम, स्थिरानुपात का नियम
Law of constant returns स्थिरानुपात प्रत्याय नियम
Law of decreasing utility उपयोगिता ह्रास नियम
Law of demand माँग का नियम
Law of derived demand व्युत्पन्न माँग का नियम
Law of diminishing marginal productivity ह्रासमान सीमांत उत्पादिता का नियम
Law of diminishing marginal utility सीमांत उपयोगिता ह्रास नियम
Law of diminishing return ह्रासमान प्रतिफल नियम, क्रमागत प्रत्याय ह्रास नियम
Law of economy of organisation संघटन-मितव्यय नियम
Law of equi-marginal returns सम-सीमांत प्रत्याय नियम
Law of equi-marginal utility सम-सीमांत उपयोगिता नियम
Law of increasing marginal sacrifice वर्द्धमान सीमांत त्याग नियम
Law of increasing return वर्द्धमान प्रतिफल नियम
Law of indifference समभाव नियम, अनभिमान नियम, उदासीनता नियम
Law of market बाजार का नियम
Law of maximum satisfaction अधिकतम तुष्टि सिद्धान्त
Law of progress प्रगति का नियम
Law of proportionality आनुपातिकता का नियम

Law of reciprocal demand परस्पर माँग का नियम
Law of relative prices सापेक्ष कीमतों का नियम
Law of substitution स्थानापन्न का नियम
Law of supply संभरण का नियम, पूर्ति का नियम
Law of value मूल्य-सिद्धान्त
Law of variable proportions परिवर्तनीय अनुपात का नियम
Lay great stress बहुत बल देना
Lay off जबरी छुट्टी
Lay off pay जबरी छुट्टी वेतन
Laxity of duty कर्त्तव्य-शिथिलता
Leading banks अग्र बैंक
Leading firm अग्र फर्म
Leading rate निदर्शक दर
Leading sector अग्र क्षेत्र
"Leads" and "lags" अग्रता और पश्चता—इस शब्द का प्रयोग सभी प्रकार के अस्थायी और असामान्य प्रभावों के लिए किया जाता है जो विदेशी व्यापार के भुगतान द्वारा भुगतान-शेष को प्रभावित करते हैं। यदि कोई आयातक सामान्य काल से पहले भुगतान करता है, तो इसे अग्रता (Lead) कहते हैं। परन्तु यदि वह भुगतान में देरी कर दे, तो इसे पश्चता (Lag) कहते हैं। इसी प्रकार, यदि कोई निर्यातक अपने सौदे का मूल्य समय से पहले प्राप्त कर लेता है, तो इसे अग्रता (Lead) कहते हैं और यदि वह बाद में प्राप्त करता है, तो इसे पश्चता कहते हैं। अग्रता और पश्चता गैर-कानूनी नहीं हैं। इनका उद्देश्य विदेशी मुद्रा विनिमयों के भावी विनिमय-दर में परिवर्तन से लाभ उठाना होता है।
Leakage in multiplier गुणक में रिसाव/छिद्र/क्षरण
Learner नौसिखिया, जिज्ञासु
Learnership जिज्ञासा
Lease for agricultural purposes खेती के लिए पट्टा
Lease-in उधार पट्टा लेना
Lease-lend उधार-पट्टा
Lease-out उधार पट्टा देना
Lease period पट्टे की अवधि
Least aggregate sacrifice, principle of न्यूनतम समस्त त्याग का सिद्धान्त
Least-cost combination न्यूनतम लागत सम्मिश्रण
Least dissatisfaction न्यूनतम असंतुष्टि
Left-wing socialism वामपक्षीय समाजवाद
Legacy duty रिक्थ कर
Legal tender कानूनी ग्राह्य
Legal tender, limited सीमित कानूनी ग्राह्य
Legal tender, unlimited असीमित कानूनी ग्राह्य
Legal tender currency कानूनी ग्राह्य करेन्सी
Legal tender money कानूनी ग्राह्य मुद्रा
Leisure अवकाश, फुरसत
Lender ऋणदाता
Lender of last resort अन्तिम ऋणदाता
Lending country ऋणदाता देश
Lending limit उधार सीमा
Lending rate उधार-दर
Lend-lease उधार पट्टा
Lend money on goods वस्तुओं पर उधार देना
Less privileged class अल्प विशेषाधिकार प्राप्त वर्ग
Letter of credit साख-पत्र
Level of consumption उपभोग-स्तर
Level of employment रोजगार-स्तर
Level of literacy साक्षरता-स्तर
Level of living जीवन-स्तर
Level of nutrition पोषण-स्तर
Level of prices कीमत-स्तर, मूल्य-स्तर
Level of production उत्पादन-स्तर
Level of productivity उत्पादिता-स्तर
Level of taxation कराधान-स्तर
Level of technical training तकनीकी प्रशिक्षण स्तर
Level of unemployment बेरोजगारी स्तरी
Levy a tax करारोपण, कर लगाना
Liability दायित्व, देयता
Liability, capital पूँजीगत देयता

Liability, contingent अनिश्चित देयता
Liability, demand माँग देयता
Liability, deposit जमा देयता
Liability, joint and several सम्मिलित तथा पृथक देयता
Liability, limited सीमित देयता
Liability, time सावधि देयता
Liability, unlimited असीमित देयता
*Liberalisation of trade* व्यापार में उदारता, व्यापार उदारीकरण
Liberalism उदारतावाद
Liberalist उदारतावादी
Licensing policy लाइसेंस नीति
Life expectancy प्रत्याशित आयु
Life insurance annuity जीवन-बीमा वार्षिकी
Life insurance policy जीवन-बीमा पालिसी
Life insurance premium जीवन बीमा प्रीमियम, जीवन-बीमा प्रव्याजि
Light-bearing science ज्ञानपरक विज्ञान
Light components हल्के संघटक
Light engineering goods इन्जीनियरिंग के हल्के सामान
Lightening strike तत्काल हड़ताल
Light industry उपभोक्ता उद्योग, हल्के उद्योग
*Limit of safety बचाव की सीमा, रक्षा की सीमा*
Limitation of estates सम्पदाओं का परिसीमन
Limited absorptive capacity सीमित प्रचूषण क्षमता, खपाने की सीमित क्षमता
Limited coinage सीमित टकन
Limited demand सीमित माँग
Limited legal tender सीमित कानूनी ग्राह्य
Limited liability सीमित दायित्व
Limited liability company सीमित देयता-कम्पनी/समवाय
Limited liability society सीमित देयता समिति
*Limited market सीमित बाजार, सीमित विपणि*
Limited option सीमित विकल्प
Limited payment सीमित भुगतान
Limited payments policy सीमित भुगतान नीति
**Limited supply** सीमित पूर्ति, सीमित संभरण
**Limiting case** परिसीमा दशा
**Limping gold standard** पंगु स्वर्णमान
**Limping standard** पंगु मान
**Linear homogeneous** सम एकघात, रेखीय समरूप
**Linear programming** रेखीय प्रोग्रामिंग, रेखीय कार्यक्रमीकरण—इससे हमारा अभिप्राय उस गणितीय तकनीक से है जिसमें से किसी इच्छित उद्देश्य को प्राप्त करने के लिए विभिन्न विकल्प कार्यक्रमों में से सबसे उत्तम कार्यवाही का चुनाव किया जाता है। उदाहरण के लिए कुछ वस्तुओं या वस्तु-समूहों में से निम्नतम सम्भव लागत पर उत्पादन कैसे किया जा सकता है। इसका प्रयोग विभिन्न आर्थिक समस्याओं के समाधान के लिए किया जाता है। उदाहरणार्थ, किसी देश में दिये गये संसाधनों का किस प्रकार प्रयोग किया जाये कि उससे अधिकतम विकास-दर प्राप्त हो सके। इसी प्रकार विभिन्न फर्में अपने उत्पाद की विभिन्न कीमतों का निश्चयन करते समय विभिन्न विकल्पों की तुलना कर उस सर्वोत्तम मिश्रण का चयन कर सकती है जिससे अधिकतम लाभ प्राप्त हो सके।
Line of attainable combinations प्राप्य संयोगों की रेखा
**Line segment** रेखांश
**Linkage** सम्बन्ध
**Linkage, backward** प्रतिगामी सम्बन्ध
**Linkage, forward** अग्रगामी सम्बन्ध
**Linkage effect** संबन्ध प्रभाव—इससे हमारा अभिप्राय किसी एक उद्योग की, अन्य उद्योगों को स्थापित करने तथा/या उन्हें प्रोत्साहित करने की क्षमता से है। इसका मूल कारण आदानों (Inputs) अर्थात् कच्चे मालों तथा प्रदानों (Outputs) अर्थात् अर्द्ध निर्मित और निर्मित वस्तुओं की अन्तः निर्भरता से है। कोई उद्योग अन्तर्देशीय उद्योगों से अपनी आवश्यकता के आदान खरीदता है और इनका आयात नहीं करता। इसके फलस्वरूप उन अन्तर्देशीय उद्योगों को प्रोत्साहन मिलता है जो इसे आदान की पूर्ति करते हैं। इसे प्रतिगामी सम्बन्ध

(Backward linkage) कहते है। इसी प्रकार यह उद्योग अपने माल का निर्यात करने या इसे निर्मित वस्तु के रूप मे बेचने की अपेक्षा इसे अन्य अन्तर्देशीय उद्योगों को बेच सकता है। इसे अग्रगामी सम्बन्ध (Forward linkage) कहते हैं। सम्बन्ध प्रभाव का सबसे अच्छा उदाहरण लौह तथा इस्पात उद्योग है जो देश मे कच्चे लोहे और कोयले के बाजार का विस्तार करता है और बाद मे मशीन उद्योग और सचालन शक्ति उद्योग के लिए प्रदान उपलब्ध कराता है। इस प्रकार प्रतिगामी एव अग्रगामी दोनो सम्बन्धो के परिणामस्वरूप यह आर्थिक विकास को प्रोत्साहित करता है।

Liquid assets तरल परिसम्पद्
Liquid fund तरल निधि
Liquid money तरल मुद्रा
Liquid resources तरल साधन
Liquid security तरल प्रतिभूति
Liquidation परिसमापन
Liquidation, compulsory अनिवार्य परिसमापन
Liquidation, voluntary ऐच्छिक परिसमापन
Liquidation of company कम्पनी का समापन
Liquidation of debt ऋण परिशोधन
Liquidation of a firm फर्म का परिसमापन
Liquidation of loan उधार-परिशोधन
Liquidator परिसमापक

**Liquidity, control of** तरलता नियन्त्रण—रैडक्लिफ रिपोर्ट (Radcliffe report) के अनुसार मौद्रिक नीति वित्तीय एवं अन्य संस्थाओं की तरलता को प्रभावित करके समस्त माँग को प्रभावित करती है और तरलता को ब्याज-दरो के ढाँचे में परिवर्तन द्वारा प्रभावित किया जा सकता है, न कि मुद्रा के संभरण मे परिवर्तन द्वारा।

Liquidity crisis तरलता संकट
Liquidity incentive तरलता प्रलोभन
Liquidity pre-emption तरलता पूर्वाधिकार
Liquidity preference तरलता अधिमान, नकदी तरजीह, रोक अधिमान
Liquidity preference curve तरलता अधिमान [redacted]
Liquidity preference function तरलता अधिमान फलन/श्रित
Liquidity preference schedule नकदी/तरलता अधिमान अनुसूची
Liquidity preference theory of interest ब्याज का तरलता अधिमान सिद्धान्त
Liquidity ratio तरलता अनुपात

**Liquidity trap** तरलता जाल—ब्याज की वह दर जिस पर मुद्रा की माँग असीमित हो जाती है।

Livelihood जीविका
Livelihood, sources of जीविका के साधन
Livelihood pattern जीविका प्रतिरूप, जीविका ढाँचा
Live order register (=live register) रिक्ति रजिस्टर, चालू रजिस्टर
Livestock पशुधन
Livestock census पशुधन गणना
Livestock development officer पशुधन विकास अधिकारी
Livestock statistics पशुधन सम्बन्धी आँकड़े
Living wage निर्वाह मजदूरी
Living wage, minimum न्यूनतम निर्वाह मजदूरी
Load factor भार-अनुपात
Loading charges लदाई-खर्च, लदाई-प्रभार
Loan ऋण
Loan, amortised प्रतिशोधित ऋण, किस्त शमनीय ऋण
Loan, benami बेनामी ऋण
Loan, call अविलम्ब ऋण
Loan, consumption उपभोग ऋण
Loan, forced लाचारी ऋण, जबरी कर्जा
Loan, hard दुर्लभ ऋण, अधिक ब्याज वाला ऋण
Loan, long-term दीर्घकालीन ऋण
Loan, medium-term मध्यकालीन ऋण
Loan, participation सहभागी ऋण
Loan, private गैर-सरकारी ऋण, निजी ऋण

Loan, productive उत्पादक ऋण
Loan, public सार्वजनिक ऋण, सरकारी ऋण
Loan, secured प्रतिभूत ऋण, प्रतिभूति सहित ऋण
Loan, short-term अल्पकालीन ऋण
Loan, soft सुलभ ऋण, कम ब्याज ऋण
Loan, term सावधि ऋण
Loan, tied सशर्त ऋण, बध ऋण
Loan, undisbursed अवितरित ऋण
Loan, unsecured प्रतिभूति रहित ऋण
Loan, untied बधन मुक्त/बधन रहित ऋण
Loan accommodation ऋण निभाव
Loanable capital उधारदेय पूंजी
Loanable funds theory ऋणदेय पूंजी सिद्धात
Loans and advances ऋण तथा अग्रिम
Loans and advances bearing interest ब्याज वाले उधार और अग्रिम
Loans and discounts ऋण और बट्टा
Loans at call and short notice तत्काल और अल्प सूचना देय उधार
Loans for specific projects विशिष्ट परियोजनाओं के लिए ऋण
Local auditor स्थानीय लेखा परीक्षक
Local authority स्थानीय प्राधिकरण
Local consumption स्थानीय उपभोग
Local finance स्थानीय वित्त
Local market स्थानीय बाजार
Local population स्थानीय जनसख्या
Local rates स्थानीय कर
Local rates and cesses स्थानीय कर एवं उपकर
Local taxation स्थानीय कराधान
Local value स्थानीय मूल्य, स्थानीय कीमत
Localisation of industries उद्योगो का स्थानीयकरण
Localised industry स्थान सीमित उद्योग, स्थानीकृत उद्योग
Location of industries उद्योगो का स्थिति निश्चयन, उद्योगो का स्थान-निर्धारण
Location theory स्थिति निश्चयन सिद्धात, स्थिति निर्धारण सिद्धात
Locked-in capital रुद्ध पूंजी, बंध पूजी
Lock out तालाबन्दी
Lodging house आवास-गृह
**Loco Price** गोदाम कीमत—एक व्यापारिक शब्द जिसका प्रयोग विदेशी व्यापार में किया जाता है। इसका अभिप्राय विदेशी व्यापार मे निर्यातक के गोदाम पर निश्चित कीमत से है। इसे स्थानीय कीमत भी कहते है। इसी कारण जब कोई आयातक माल खरीदता है, तो उसे दोनों स्थानों के बीच भाड़ा और बीमा देना होगा। अत: आयातक को कीमत मे गोदाम कीमत के अतिरिक्त माल पहुंचाने की लागत भी शामिल करनी होगी।
Long bill दीर्घकालिक हुण्डी, दीर्घावधि बिल
Long-period equilibrium दीर्घावधि संतुलन
Long-period market दीर्घावधि बाजार
Long-run average cost curve दीर्घकालीन औसत लागत वक्र
Long-run constant ratio दीर्घकालीन स्थिर अनुपात
Long term capital दीर्घावधि पूंजी
Long term capital movements दीर्घावधि पूंजी गतिविधियाँ
Long term credit दीर्घावधि उधार/साख
Long term finance दीर्घावधि वित्त
Long term fluctuations दीर्घकालिक उच्चावचन
Long term investment दीर्घकालिक विनियोग
Long term loan दीर्घावधि उधार
Long term rates of interest ब्याज की दीर्घकालिक दरें
Long term securities दीर्घावधि प्रतिभूतियाँ
Loopholes in the import control policy आयात-नियंत्रण नीति की दुर्बलताएँ
Loss, assessment of हानि-अनुमान, हानि-निर्धारण
Loss, gross कुल हानि
Loss, net निवल हानि
Loss minimisation हानि न्यूनतमकरण

Loss of office पद-हानि
Loss ratio हानि अनुपात
Lost time नष्ट समय
Lost time accident कार्य-समय नाशक दुर्घटना
Low equilibrium point निम्न संतुलन बिन्दु
Low income groups निम्न-आय वर्ग
Low level equilibrium trap निम्न-स्तरीय संतुलन जाल
Low paid work कम मजदूरी वाला काम, अल्पार्जक काम
Low-priced commodity कम कीमत वाली वस्तु
Low optimum point निम्न अनुकूलतम बिन्दु
Low profit margin कम लाभ दर
Low saving-income ratio निम्न बचत-आय अनुपात
Lower turning point अधो वर्तन बिन्दु
Lowest price निम्नतम मूल्य
Lumpiness of investment विनियोग का गठीलापन
**Lump-sum appropriation** एक-मुश्त विनियोग—इसका अभिप्राय बजट में विनियोग की उस व्यवस्था से है जिसके अनुसार किसी विशेष विभाग के लिए एक निश्चित राशि पृथक् कर दी जाती है। एक-मुश्त विनियोग में उस विधि का सविस्तार वर्णन नहीं किया जाता जिसके अनुसार विशेष विभाग इसका विभिन्न उद्देश्यों के लिए प्रयोग करेगा। एक-मुश्त विनियोग में सबसे प्रबल तर्क यह है कि यह प्रशासक को स्वतन्त्रता देता है कि वह इस राशि का अपनी इच्छानुसार उचित प्रयोग करे। चूँकि एक-मुश्त विनियोग प्रशासक को एक सीमा तक एक वैधानिक अधिकार प्रदान कर देता है, इसलिए विधायक प्रायः विशिष्ट विनियोग को प्राथमिकता देते है। कई बार एक-मुश्त विनियोग निष्पादन बजट (Performance Budget) के लिए किए जाते हैं।
Lump-sum payment एक-मुश्त भुगतान
Lump-sum tax एक-मुश्त कर
Luxuries विलास वस्तुएँ, विलासिताएँ
Luxury consumption विलासोपभोग
Luxury goods विलास वस्तुएँ
Luxury import विलास-वस्तु आयात

M

Machine-hour मशीन-घंटा
Machine-hour rate मशीन-घंटा दर
Macro-dynamics समष्टिगत प्रावैगिकी
Macro-economics समष्टिगत अर्थशास्त्र
Macro-economic paradoxes समष्टिगत आर्थिक विरोधाभास
Macro-economic problems समष्टिगत आर्थिक समस्याएँ
Macro-survey बृहद् सर्वेक्षण/समष्टि सर्वेक्षण
Main head मुख्य शीर्ष
Main price list मुख्य भाव सूची
Maintain with the bank बैंक में रखना
Maintainable demand समर्थनीय माँग/वाजबी माँग
Maintainable demand, deficiency of समर्थनीय माँग की कमी
Maintained mark-up स्थिर कीमत-लागत अन्तर
Maintaining capital intact पूँजी अक्षत रखना
Maintenance allowance निर्वाह भत्ता
Maintenance and repairs अनुरक्षण एवं मरम्मत
Maintenance charges अनुरक्षण प्रभार
Maintenance cost अनुरक्षण व्यय/लागत
Maintenance expenditure अनुरक्षण व्यय
Maintenance imports परिपोषक आयात, अनुरक्षण आयात
Maintenance level भरण-पोषण स्तर
Maintenance reserve fund अनुरक्षण आरक्षित निधि
Major and minor cycles मुख्य एवं लघु चक्र
Major foodgrain प्रधान/मुख्य खाद्यान्न
Major innovations महान नव-प्रवर्तन
Make-up wages पूरक मजदूरी
Make-up work पूरक काम
Maladjustment कुसमंजन, कुसमायोजन
Maladjustment, degree of कुसमायोजन का अंश

Malafide transfer नाजायज हस्तांतरण, असद्भाव हस्तांतरण

Mal-distribution कुवितरण

Mal-practices and misappropriations अनाचार एवं दुर्विनियोग

Malthus' theory of population माल्थस का जनसंख्या का सिद्धान्त

Mammonism धन सर्वस्ववाद, धन लोलुपता, कुबेरवाद

Managed currency प्रबंधित करेन्सी, प्रबंधित मुद्रा

Managed monetary system नियंत्रित मुद्रा प्रणाली

Managed money प्रबंधित मुद्रा

Management, exchange विनिमय-प्रबंध

Management, layers of प्रबन्ध स्तर

Management, office कार्यालय प्रबन्ध

Management, personnel कर्मचारी प्रबन्ध, कार्मिक प्रबंधन

Management, production उत्पादन-प्रबंधन

Management, professional व्यावसायिक प्रबंधन

Management, scientific वैज्ञानिक प्रबंधन

Management accounting प्रबंध लेखाकन

Management cost प्रबंधन-व्यय

Management of resources ससाधनों का प्रबंध

Management prerogative प्रबंधक विशेषाधिकार

Management technique प्रबंध तकनीक

Management wage प्रबंधक वेतन, प्रबंध मजदूरी

Managerial corporatism प्रबंधक सत्तावाद

Managerial personnel प्रबंध कर्मचारी

Managerial remuneration प्रबंधकीय प्रतिफल, प्रबंधकीय पारिश्रमिक

**Managerial Revolution** प्रबंधकीय क्रान्ति—जेम्स बर्नहम (James Burnham) ने 1941 में अपनी पुस्तक 'Managerial Revolution' में यह विचार प्रस्तुत किया कि आधुनिक औद्योगिक निगम (Modern Industrial Corporation) का आकार इतना बढ़ गया है कि अब किसी एक समूह या कुछ व्यक्तियों के हाथ में स्वामित्व केन्द्रित नहीं रहा। परिणामतः प्रबन्धकीय सामाजिक वर्ग पूँजीपतियों की अपेक्षा आर्थिक और राजनीतिक जीवन में अधिक प्रभावशाली बनता जा रहा है। अतः औद्योगिक निगम में प्रबन्धक ही निर्णायक महत्त्व रखते हैं।

बर्नहम का यह भी कहना है कि औद्योगिक निगमों का आकार बढ़ने के कारण हिस्सों पर किसी छोटे व्यक्ति-समूह का आधिपत्य नहीं रह सकता। न ही इसके लिए यह आवश्यक है कि निगम पर नियंत्रण रखने के लिए 51 प्रतिशत हिस्सों का स्वामित्व अपने अधीन हो। अतः व्यावसायिक प्रबन्धक उद्योग तथा वाणिज्य में केन्द्रीय स्थान प्राप्त कर गया है। बर्नहम ने यह भी कहा है कि जैसे-जैसे 'उत्पादन के ससाधनों' का स्वामित्व राज्याधीन लाया जाएगा, प्रबन्धकों का राज्य पर भी नियन्त्रण बढ़ जाएगा। एक स्थिति यह आ जाएगी कि प्रबन्धक स्वयं शासक वर्ग बन जाएंगे।

बर्नहम के इस विचार को अतिरूप में व्यापक स्वीकार्यता प्राप्त नहीं हुई। इसमें सन्देह नहीं कि आज यह बात तो मानी जा रही है कि उद्योग का नियंत्रण और राजनीतिक प्रभाव पूंजीपति के हाथ से निकल कर प्रबन्धक के पास चला गया है, परन्तु पूंजीपति के कार्यभाग को नगण्य या कम करके आंकना बहुत से अर्थशास्त्री ठीक नहीं मानते। अतः प्रबन्धकीय क्रान्ति का प्रयोग औद्योगिक पुनर्गठन के इस थोड़े से परिवर्तन के लिए किया जाता है।

Managerial skill प्रबंध कौशल

Managerial staff प्रबन्धकीय अमला, प्रबंध-स्टाफ

Managing agency system प्रबंधाभिकर्ता प्रणाली

Managing agent प्रबंधाभिकर्ता

Managing director प्रबन्ध सचालक, प्रबन्ध निदेशक

Manchesterism मांचेस्टरवाद, मांचेस्टर सप्रदाय

**Manchestor School** मांचेस्टर विचारधारा—इस विचारधारा में वे राज्यार्थशास्त्री शामिल थे, जो एडम स्मिथ के विचारों का अनुसरण करते हुए निर्बाध-व्यापार एवं अबाध नीति (laissez-faire) का समर्थन करते थे और उद्योग एवं वाणिज्य में सरकारी हस्तक्षेप का विरोध करते थे।

Mandatory appropriation अधिदेशी विनियोग
Man-days मानवदिन, श्रम-दिन
Man's equal capacity for satisfaction मानव की सन्तुष्टि की समान क्षमता
Man-hour श्रम-घंटा
Man hour rate श्रम-घंटा दर
Man-land ratio मनुष्य-भूमि अनुपात
Man-made appliances मनुष्यकृत उपकरण
Man-made fibre cloth मानव-निर्मित/मनुष्यकृत तन्तु के कपड़े
Man-made goods मनुष्यकृत वस्तुएँ
Manipulation of accounts लेखे का छल-प्रबन्ध
Manipulation of bank rate बैंक दर का प्रहस्तन, बैंक-दर का चातुर्य प्रबन्ध
Manipulation of prices कीमतों का चातुर्य-प्रबंध/प्रहस्तन
Manipulative advertisement प्रभावात्मक विज्ञापन
Manor स्वामि-भू
**Manorial System** स्वामि-भू पद्धति, जमींदारी-प्रथा—इस प्रथा के अधीन, जो कि मध्यकाल (Medieval Period) में प्रचलित थी, ग्राम की अधिकतर भूमि किसी सामन्त (Feudal Lord) के स्वामित्वाधीन होती थी जिसमें प्रत्येक व्यक्ति को जागीर की भूमि में से कुछ भाग कृषि के लिए मिल सकता था। भू-धारण (Land Tenure) की शर्त सामन्ती प्रभार और दायित्वों की अदायगी होती थी। भू-स्वामी अपने काश्तकार से साधारणतया जिन्स के रूप में लगान वसूल करता था।
Man power श्रम-शक्ति, जन-शक्ति
Manual labour शारीरिक परिश्रम
Manual occupation शारीरिक व्यवसाय
Manual work शारीरिक कार्य
Manufactory निर्माणशाला
Manufacture विनिर्माण
Manufactured goods निर्मित वस्तुएँ
Manufactured on a large scale बड़े पैमाने पर निर्मित
Manufactured products विनिर्मित माल
Manufacturer विनिर्माता
Manufacturing firm विनिर्माण फर्म
Manufacturing industry विनिर्माण उद्योग, निर्माणकारी उद्योग
Manumission दास मुक्ति
Man-year श्रम-वर्ष
Margin सीमा, उधार-प्रतिभूति अन्तर, लाभ, पड़ता, सीमान्त
Margin, distributive वितरण सीमान्त
Margin, gross सकल लाभ-लागत अन्तर, सकल लाभ
Margin, price कीमत गुंजाइश
Margin, profit लाभ गुंजाइश
Margin of cultivation काश्त की सीमा
Margin of indifference समभाव-सीमा
Margin of profit लाभ-मात्रा
Margin of profitableness लाभकारिता की गुंजाइश
Margin of safety सुरक्षा की सीमा
Margin of transfer/transference अन्तरण सीमा
Margin regulation उधार-प्रतिभूति अन्तर नियंत्रण
Marginal सीमान्त
Marginal, extra परासीमान्त
Marginal, extra unit परासीमान्त इकाई
Marginal, intra unit सीमान्त पूर्व इकाई
Marginal, sub अवसीमान्त
Marginal analysis सीमान्त विश्लेषण
Marginal benefit सीमान्त लाभ
Marginal buyers सीमान्त क्रेता
Marginal cost सीमान्त परिव्यय
Marginal cost curve सीमान्त लागत वक्र
Marginal costing सीमान्त लागत-आकलन
Marginal cost pricing सीमान्त लागत कीमत-निर्धारण
Marginal cultivation सीमान्त खेती
Marginal demand सीमान्त मांग
Marginal disutility सीमान्त अनुपयोगिता/तुष्टि-हीनता
Marginal disutility of labour श्रम की सीमान्त अनुपयोगिता

Marginal disutility of work कार्य की सीमान्त अनुपयोगिता
Marginal dose सीमान्त मात्रा
Marginal efficiency of capital पूंजी की सीमान्त क्षमता
Marginal efficiency of investment विनियोग की सीमान्त कुशलता
Marginal factor सीमान्त कारक
Marginal farmer सीमान्त किसान/कृषक
Marginal increment सीमान्त वृद्धि
Marginal labour सीमान्त श्रम
Marginal land सीमान्त भूमि
Marginal net product सीमान्त शुद्ध उत्पादन
Marginal price सीमान्त मूल्य, सीमान्त कीमत
Marginal private and marginal social costs सीमान्त निजी एवं सीमान्त सामाजिक लागत
Marginal producer सीमान्त उत्पादक
Marginal product सीमान्त उत्पाद, सीमान्त उत्पत्ति
Marginal product, combined संयुक्त सीमान्त उत्पाद
Marginal product of labour श्रम का सीमान्त उत्पादन
Marginal production सीमान्त उत्पादन
Marginal productivity सीमान्त उत्पादिता
Marginal productivity, physical सीमान्त भौतिक उत्पादिता
Marginal productivity, revenue सीमान्त आगम उत्पादिता
Marginal productivity, value सीमान्त मूल्य उत्पादिता
Marginal productivity theory सीमान्त उत्पादिता सिद्धान्त
Marginal productivity theory of distribution वितरण का सीमान्त उत्पादिता सिद्धान्त
Marginal productivity theory of wages मजदूरी का सीमान्त उत्पादिता सिद्धान्त
Marginal profit सीमान्त लाभ
Marginal propensity to consume सीमान्त उपभोग प्रवृत्ति
Marginal propensity to consume and multiplier सीमान्त उपभोग प्रवृत्ति और गुणक
Marginal propensity to import सीमान्त आयात प्रवृत्ति
Marginal propensity to save सीमान्त बचत प्रवृत्ति
Marginal proportionalities सीमान्त आनुपातिकताएं
Marginal purchase सीमान्त-क्रय
Marginal rate of substitution सीमान्त स्थानापत्ति-दर
Marginal rates, very high अत्यधिक ऊंची सीमान्त दरें
Marginal ratio सीमान्त अनुपात
Marginal relief सीमान्त राहत, सीमान्त सहायता
Marginal return सीमान्त प्रत्याय, सीमान्त प्रतिफल
Marginal revenue सीमान्त आगम, सीमान्त आय
Marginal revenue product सीमान्त आगम उत्पाद, सीमान्त आय उत्पत्ति
Marginal sacrifice सीमान्त त्याग
Marginal satisfaction सीमान्त तुष्टि
Marginal saving-income ratio सीमान्त बचत-आय अनुपात
Marginal schemes सीमान्त योजनाएं
Marginal significance सीमान्त महत्व, सीमान्त अविभाज्य मात्रा
Marginal social net product सीमान्त सामाजिक शुद्ध उत्पाद
Marginal social utility सीमान्त सामाजिक उपयोगिता
Marginal solutions सीमान्त समाधान
Marginal tax rates कर की सीमान्त दरें
Marginal taxation सीमान्त कराधान
Marginal tool सीमान्त प्रसाधन
Marginal unit सीमान्त एकक, सीमान्त इकाई
Marginal utility सीमान्त उपयोगिता
Marginal utility, weighted भारित सीमान्त उपयोगिता

Marginal utility analysis सीमान्त उपयोगिता विश्लेषण
Marginal utility of income आय की सीमान्त उपयोगिता
Marginal utility of money मुद्रा की सीमान्त उपयोगिता
Marginal utility school सीमान्त उपयोगिता सम्प्रदाय
Marginal utility theory सीमान्त उपयोगिता सिद्धान्त
Marginal value product सीमान्त मूल्य उत्पाद, सीमान्त उत्पत्ति का मूल्य
Marginal yield सीमान्त उपज, सीमान्त उत्पाद
Marginalism सीमान्तवाद
Mark-down (कीमत में) रियायत/कमी
Marked price अंकित कीमत
Market बाजार, मंडी
Market, buyer's क्रेता बाजार
Market, continuous निरन्तर बाजार
Market, daily दैनिक बाजार
Market, demanding प्रवृत्त बाजार
Market, discount हुण्डी बाजार
Market, distributive वितरण बाजार
Market, easy सुलभ बाजार
Market, established प्रतिष्ठित बाजार
Market, firm मजबूत बाजार, सुदृढ़ बाजार
Market, foreign exchange विदेशी मुद्रा बाजार
Market, forward अग्रे बाजार, वायदा बाजार
Market, free निर्बाध बाजार
Market, futures भावी पण्य बाजार, वायदा बाजार
Market, general सामान्य बाजार
Market, home देसी बाजार
Market, imperfect अपूर्ण बाजार
Market, integrated एकीकृत बाजार
Market, international अन्तर्राष्ट्रीय बाजार
Market, law of बाजार-नियम
Market, local स्थानीय बाजार
Market, long-period दीर्घकालीन बाजार
Market, manipulated जोड़-तोड़ बाजार
Market, mixed मिश्रित बाजार
Market, monopolistic एकाधिकारी बाजार
Market, narrow सीमित बाजार
Market, national राष्ट्रीय बाजार
Market, open खुला बाजार
Market, organised produce संगठित उत्पाद बाजार
Market, perfect पूर्ण बाजार
Market, perfectly competitive पूर्णतया प्रतिस्पर्धी बाजार
Market, primary पहला बाजार, प्राथमिक बाजार
Market, provincial प्रान्तीय बाजार
Market, regulated विनियमित मंडी/बाजार
Market, retail खुदरा बाजार, परचून बाजार
Market, Say's law of 'से' का बाजार नियम
Market, secondary द्वितीयक मंडी/बाजार
Market, seller's विक्रेता बाजार
Market, sensitive संवेदनशील बाजार
Market, share हिस्सा बाजार
Market, short-period अल्पकालीन बाजार
Market, specialised विशिष्ट बाजार
Market, speculative सट्टा बाजार
Market, spot तत्काल बाजार
Market, stock and share स्टॉक एवं शेयर बाजार
Market, super सुपर बाजार—विशेष बाजार जहाँ दैनिक आवश्यकता की सभी वस्तुएँ उचित मूल्य पर बेचने का प्रबन्ध हो।
Market, terminal अन्तिम बाजार
Market, tone of the बाजार रुख
Market, wholesale थोक बाजार
Market anticipation बाजार पूर्वानुमान
Market arrival बाजार आमद
Market behaviour बाजार व्यवहार
Market being cleared बाजार का सारा माल बिक जाना
Market borrowing बाजार उधार
Market-chain बाजार श्रृंखला
Market day बाजार दिवस
Market demand curve बाजार मांग वक्र

Market demand schedule बाजार की माँग सारणी/सूची
Market density बाजार का घनत्व
Market directed economy बाजार निर्देशित अर्थव्यवस्था
Market discrimination बाजार-भेद
Market economy बाजार अर्थव्यवस्था
Market equilibrium बाजार सतुलन
Market exchange rate बाजार विनिमय-दर
Market fluctuations बाजार उच्चावचन, मंडी का उतार-चढ़ाव
Market forces बाजार शक्तियाँ
Market imperfections बाजार अपूर्णताएँ
Market information बाजार सूचना
Market mechanism बाजार तत्र, बाजार-व्यवस्था
Market period बाजार अवधि
Market policy बाजार नीति
Market price बाजार कीमत
Market price mechanism बाजार कीमत व्यवस्था/प्रक्रिया
Market price, ruling प्रचलित बाजार कीमत
Market process बाजार प्रक्रिया
Market rate बाजार भाव, बाजार दर
Market rate of interest ब्याज की बाजार दर
Market relationship बाजार सबध
Market report बाजार रिपोर्ट, बाजार सूचना
Market research बाजार अनुसंधान
Market section अनुविभागीय मडी
Market sentiment बाजार भावना
Market sharing cartel बाजार सहभागी कार्टेल
Market situations बाजार परिस्थितियाँ
Market supply बाजार सभरण, बाजार आमद
Market transactions बाजारू सौदे
Market value बाजार मूल्य
Marketable विक्रेय, विक्रय योग्य, पण्य
Marketable goods विक्रेय वस्तुएँ
Marketable size विक्रेय परिमाण/आकार
Marketable surplus विक्रेय अतिरेक, विपण्य अतिरेक
Marketability पण्यता, पण्य-योग्यता
Marketing विपणन
Marketing, agricultural कृषि विपणन
Marketing, direct सीधा बाजार
Marketing, indirect आढ़त बाजार
Marketing, orderly व्यवस्थित बाजार
Marketing agency विपणन एजेंसी
Marketing agreement विपणन सधि, विपणन करार, विपणन समझौता
Marketing and processing society विपणन एव विधायन समिति
Marketing chain श्रृंखलाबद्ध विपणन
Marketing channel विपणन प्रणाली
Marketing control विपणन नियत्रण
Marketing co opertive society विपणन सहकारी समिति
Marketing economies विपणन मितव्ययताएँ
Marketing function विपणन कार्य
Marketing margin विपणन लाभ-सीमा
Marketing mechanism विपणन तंत्र
Marketing method विपणन रीति, विपणन प्रणाली
Marketing officer विपणन अधिकारी
Marketing of produce उपज का विपणन
Marketing practice बाजार-व्यवहार
Marketing process बाजार प्रक्रिया
Marketing quota विपणन निर्धारित कोटा, विपणन निर्धारित अश
Marketing quotations बाजार-भाव
Marketing services बाजार सेवाएँ
Marketing system बाजार पद्धति
Mark system मार्का प्रणाली
*Mark-up* कीमत लागत अन्तर—इसका अर्थ किसी विक्रेता को वस्तु पर प्राप्त सकल लाभ से है। कोई विक्रेता अपनी खरीद-कीमत मे जितना अन्तर रखकर अपनी विक्रय-कीमत निर्धारित करता है, वह अन्तर 'Mark-up' कहलाता है। विक्रय कीमत निर्धारित करते समय फर्म अपनी उत्पादन-लागत, बाजार-परिस्थितियो और

अपनी विक्रय-क्षमता को ध्यान में रखती हैं। इसी लिए विभिन्न देशों में सकल लाभ और खरीद-कीमत का अन्तर भिन्न-भिन्न है। किसी देश में 50 प्रतिशत और किसी अन्य में 66 प्रतिशत। इसी प्रकार कीमत-लागत अन्तर उद्योग के स्वरूप पर भी निर्भर करता है। उदाहरण के लिए विलास-वस्तुओं में कीमत-लागत अन्तर बहुत अधिक रखा जाता है परन्तु यह अनिवार्य वस्तुओं में इतना अधिक नहीं रखा जा सकता।

Mark-up percentage कीमत-लागत अन्तर-प्रतिशत

**Marshall aid plan** मार्शल सहायता योजना—इस योजना के अधीन संयुक्त राज्य अमेरिका की सरकार के सचिव जॉर्ज सी० मार्शल ने पश्चिम यूरोप के उन देशों को, जिनकी अर्थव्यवस्थाएँ द्वितीय विश्वयुद्ध में काफी बर्बाद हो चुकी थीं, सहायता देने का कार्यक्रम बनाया। इस योजना का उद्देश्य पश्चिम यूरोप को आर्थिक एवं प्रतिरक्षा की दृष्टि से सुदृढ़ बनाना था। इसी कारण यूरोपीय पुनरुत्थान प्रोग्राम (European Recovery Program) 1948 में चालू किया गया। यूरोप के 16 देशों ने यूरोपीय आर्थिक सहकारिता संगठन (Organisation for European Economic Co-operation) स्थापित किया। इस योजना के प्रभावाधीन पश्चिम यूरोप में पुनरुत्थान कार्यक्रम त्वरित हो गया। इसमें सन्देह नहीं कि यूरोप का पुनरुत्थान अमेरिका के भी हित में था परन्तु इतिहास में कोई ऐसा उदाहरण नहीं मिलता जब किसी एक देश ने अन्य देशों की सहायता के लिए इतना बड़ा प्रोग्राम तैयार किया हो।

Marxian economics मार्क्सवादी अर्थशास्त्र

**Marxian law of capital accumulation** मार्क्स का पूंजी संग्रहण सिद्धान्त—कार्ल मार्क्स द्वारा पूँजीवाद के विकास के विश्लेषण में पूँजी संग्रहण का सिद्धान्त केन्द्रीय महत्त्व रखता है। पूँजीवादी समाज में मूल प्रक्रिया पूँजी एकत्रीकरण ही है। जिस पूँजी का प्रयोग अतिरेक मूल्य (Surplus value) प्राप्त करने के लिए किया जाता है, उसे फिर पूँजी के रूप में प्रयुक्त किया जाता है। इस प्रकार अतिरेक मूल्य पूँजी का रूप धारण करता है और उत्पादन और निर्वाह का अतिरिक्त साधन बन जाता है। इस प्रकार पूँजी एवं श्रमिकों के पुनरुत्पादन का क्रम कायम हो जाता है क्योंकि श्रमिकों की मजदूरी ऊँची होती है। मार्क्स ने स्वयं स्वीकार किया कि इस अवस्था में श्रम-वर्ग को कुछ लाभ होता है परन्तु उसका विश्वास था कि यह लाभ स्थायी रूप में विद्यमान नहीं रहता।

पूँजी के पुनरुत्पादन के परिणामस्वरूप श्रम की उत्पादिता और पूँजी का सकेन्द्रण बढ़ता है। प्रतियोगिता द्वारा छोटे पूँजीपतियों का सफाया किया जाता है और उत्पादन की अधिकाधिक शाखाएँ बड़े पूँजीपतियों के हाथ में आ जाती हैं। इस प्रकार श्रम की मांग गिर जाती है और औद्योगिक रिजर्व सेना (Industrial Reserve Army) की संख्या बढ़ती है। जैसे-जैसे पूँजीवाद का विकास होता है, वैसे-वैसे बेकार श्रम सेना की संख्या बढ़ती जाती है, और इस प्रकार चूंकि श्रमिकों की कम मांग की स्थिति बनी रहती है, मजदूरी बढ़ नहीं पाती। इसके परिणामस्वरूप पूँजीपतियों द्वारा पूँजी संग्रहण को बढ़ावा मिलता है और यह पूँजी कुछ ही व्यक्तियों के हाथ में संकेन्द्रित हो जाती है। अतः एक ओर तो एकाधिकारी पूँजीवाद की स्थिति कायम हो जाती है परन्तु दूसरी ओर सर्वहारा वर्ग में दीनता की अवस्था और भी बढ़ जाती है।

Marxian socialism मार्क्सवादी समाजवाद

Marxism मार्क्सवाद

Mass consumption बृहद् उपभोग

Mass de manoeuvre सकल योजना संचालन-शक्ति

Mass illiteracy व्यापक निरक्षरता

Mass poverty व्यापक निर्धनता

Mass production बृहद् उत्पादन, बड़े पैमाने पर उत्पादन

Mass unemployment व्यापक बेरोजगारी

Master agreement मानक करार

Master craftsman उस्ताद कारीगर, दक्ष शिल्पी
Master of partial analysis आंशिक विश्लेषण का परम विशेषज्ञ (मार्शल को कहा जाता है)
Master plan महा योजना, मास्टर प्लान
Material collection सामग्री-संग्रह
Material gain भौतिक लाभ
Material goods भौतिक वस्तुएं
Materialism भौतिकवाद
Materialistic भौतिकवादी
Material means of production उत्पत्ति/उत्पादन के भौतिक साधन
Material objects भौतिक पदार्थ
Material welfare भौतिक कल्याण
Maternity benefit मातृत्वकालीन लाभ
Mathematical economics गणितीय अर्थशास्त्र
Mathematical models गणितीय मॉडल/प्रतिमान
Mathematical relationship between elasticities विभिन्न प्रकार की लोच मे गणितीय संबंध
Mathematical school गणितीय सम्प्रदाय, गणितीय विचारधारा
Mature creditor country परिपक्व ऋणदाता देश
Mature debtor country परिपक्व ऋणी देश
**Mature economy** परिपक्व अर्थव्यवस्था—परिपक्व अर्थव्यवस्था से हमारा अभिप्राय ऐसी अर्थव्यवस्था से है जो विकास की अन्तिम अवस्था मे पहुंच गयी है। ऐसी अर्थव्यवस्था मे जनसंख्या की वृद्धि-दर कम हो जाती है, राष्ट्रीय आय का औसत से अधिक भाग उपभोग-व्यय पर इस्तेमाल होने लगता है और सापेक्षतः कम भाग विनियोग पर। परिपक्वता की तरफ जब कोई अर्थव्यवस्था बढती है, तो उसमे तीन मूल परिवर्तन आते हैं. (i) श्रमशक्ति के ढांचे मे परिवर्तन हो जाता है। अल्पविकसित अर्थव्यवस्था मे राष्ट्र की कुल जनसंख्या का 70-80 प्रतिशत कृषि से आजीविका प्राप्त करता है परन्तु परिपक्वता की अवस्था मे यह अनुपात कम होकर 20 प्रतिशत रह जाता है। (ii) देश मे एक कुशल प्रबन्धकीय वर्ग और प्रशासन-तंत्र का विकास हो जाता है और (iii) देश मे औद्योगिक प्रगति प्राप्त करने के लिए विज्ञान तथा तकनीक के प्रयोग की प्रवृत्ति बढ जाती है।
Maturity of a security प्रतिभूति की परिपक्वता
Maturity period of a bill हुण्डी की परिपाक अवधि
Maximisation principle अधिकतम प्राप्ति सिद्धान्त
Maximisation problems अधिकतमकरण की समस्याएं
Maximum aggregate satisfaction अधिकतम समग्र तुष्टि
Maximum aggregate welfare अधिकतम समस्त कल्याण
Maximum income per head अधिकतम प्रति-व्यक्ति आय
Maximum price अधिकतम कीमत
Maximum private gain अधिकतम निजी लाभ
Maximum profit अधिकतम लाभ
Maximum public gain अधिकतम सार्वजनिक लाभ
Maximum rate अधिकतम दर
Maximum satisfaction अधिकतम तुष्टि
Maximum social advantage अधिकतम सामाजिक लाभ
Maximum utility अधिकतम उपयोगिता
Maximum wage अधिकतम मजदूरी
Maximum welfare principle अधिकतम कल्याण सिद्धान्त
Mean capital at charge औसत ब्याज-देय पूंजी
Means of livelihood जीविका-साधन
Means of production उत्पादन/उत्पत्ति के साधन
Means of subsistence निर्वाह साधन
Means of transport and communication यातायात एवं संचार के साधन
**Means Test** जीविका-साधन जांच—बहुत से गरीब या जरूरतमन्द व्यक्ति सरकार से सहायता प्राप्त करने के लिए प्रार्थना करते हैं। प्रश्न यह उठता है कि उन लोगों को यह प्रमाण देना चाहिए कि

वे वस्तुतः गरीब या जरूरतमन्द हैं। अतः वे अपनी आय का प्रमाणपत्र या अपने परिवार के व्यक्तियों की संख्या या परिवार में कमाने वाले व्यक्तियों की संख्या आदि के बारे में पूर्ण सूचना दें जिसके आधार पर यह जाँच की जा सके कि उन्हें सहायता देनी उचित है। इस प्रक्रिया को जिसके द्वारा व्यक्ति के जीविका साधनों के परीक्षण के आधार पर यह निर्णय किया जाता है कि उसे राजकीय सहायता मिलनी चाहिए, जीविका-साधन परीक्षण कहते हैं।

Measurable motives माप्य प्रयोजन

Measurable risk मापनीय जोखिम

Measured day's labour मापित एक दिन का श्रम

Measurement of consumer's surplus उपभोक्ता की बचत का मापन

Measurement of price elasticity कीमत लोच का माप

Measurement of taxable capacity करदेय सामर्थ्य का माप

Measurement of utility उपयोगिता का माप

Measuring rod of money मुद्रा का माप-दंड

Measure of value मूल्य का माप

Measures for economy मितव्ययता के उपाय

Measures to stimulate private investment निजी निवेश के प्रोत्साहन के उपाय

Mechanics of the industry उद्योग की प्रक्रिया

Mechanics of the market बाजार की प्रक्रिया

Mechanisation यंत्रीकरण, मशीनीकरण

Mechanisation of agriculture कृषि का यंत्रीकरण

Mechanised farming यंत्रीकृत खेती

Mechanised industries यंत्रीकृत उद्योग

Mechanised technique यंत्रीकृत तकनीक

Mechanism क्रिया, प्रक्रिया, क्रिया-विधि, विन्यास

Mechanism of adjustment समायोजन प्रक्रिया

Mediaeval economics मध्ययुगीन अर्थशास्त्र

Median माध्यिका

Mediation board मध्यस्थता बोर्ड, मध्यस्थता मंडल

Medical and public health services चिकित्सा तथा सार्वजनिक स्वास्थ्य सम्बन्धी सुविधाएँ

Medical benefit चिकित्सा सुविधा

Medical expenses चिकित्सा व्यय

Medieval economics मध्यकालीन अर्थशास्त्र

Medium currency area मध्यम-करेन्सी क्षेत्र

Medium financing मध्यवर्ती वित्त प्रबन्ध

Medium of exchange विनिमय माध्यम

Medium scale industry मध्यम स्तर का उद्योग

Medium scale production मध्यम स्तर का उत्पादन

Medium term loan मध्यावधि ऋण

Meeting of creditors लेनदारों की बैठक

Memorandum of association ज्ञापन-पत्र, विधान-पत्र

Mental labour मानसिक श्रम

Mercantile school वाणिज्य सम्प्रदाय

Mercantilism वाणिज्यवाद, वाणिज्यता

Mercantilist policy वणिकवादी नीति

Mercantilists वणिकवादी

Merchandise goods वाणिज्य वस्तुएँ

Merchant सौदागर, व्यापारी, वणिक

Merchant, export निर्यात व्यापारी

Merchant, import आयात व्यापारी

Merchant banker श्रेष्ठी बैंकर

Merchant's capital व्यापारी पूंजी

Merchant firms व्यापारिक फर्में

Merchant house व्यापारी कोठी

Merchant middleman व्यापारी-मध्य-व्यक्ति, व्यापारी बिचौलिया

Merchant's profit व्यापारी लाभ

Merchantable goods विक्रेय वस्तुएँ

Merger विलयन

Merger of banks बैंकों का विलयन

Merger of companies कम्पनियों का विलयन

Merit increase गुणाधारित वृद्धि

Merit rating गुणमापन, गुणांकन

Merit system गुण पद्धति

Metallic content of currency करेन्सी की धातु मात्रा

Metallic currency धातुक करेन्सी, धात्विक करेन्सी

Metallic money धातु मुद्रा, धात्विक मुद्रा
Metallic reserve धातु प्रारक्षण, धातु रिजर्व
Metallic standard धात्विक प्रमाप/स्टैण्डर्ड
Metayage बटाई
Method, deductive निगमन पद्धति
Method, inductive आगमन पद्धति
Method of averaging माध्य रीति
Method of credit control साख नियन्त्रण के उपाय
Method of financing वित्त-प्रबन्ध का ढंग
Method of price control मूल्य नियन्त्रण की विधि
Method of pure mathematics विशुद्ध गणितीय विधि
Method study कार्यपद्धति का अध्ययन
Methodism पद्धतिवाद, रीतिवाद
Methodology कार्यपद्धति
Metropolitan area राजधानी क्षेत्र, नगर क्षेत्र
Metropolitan clearing house केन्द्रीय समाशोधन गृह
Metropolitan country उपनिवेशवादी देश
Micro-analysis व्यष्टिगत विश्लेषण
Micro-economics व्यष्टिगत अर्थशास्त्र
Middleman बिचौलिया, आढ़तिया, दलाल
Middle price दरमियानी कीमत
Mid-term appraisal of plan योजना की मध्य-कालीन/मध्यावधि समीक्षा
Mid-wifery facilities प्रसूति सुविधाएँ
Migration प्रवसन
Migration of labour मजदूरों का प्रवसन, मजदूरों का आवास-प्रवास
Migratory character of labour श्रम का प्रवासिता स्वभाव
Milk marketing board दुग्ध विपणन बोर्ड/मंडल
Mill owner मिल मालिक, कारखानादार
Mill worker कारखाना श्रमिक
Mineral deposit खनिज निक्षेप
Mineral resources खनिज संसाधन
Miner खनिक, खान मजदूर
Minerals and Metals Trading Corporation खनिज एवं धातु व्यापार निगम
Mining खनन
Minimisation न्यूनतमकरण
Minimum, fixation of न्यूनतम का निश्चयन/निर्धारण
Minimum, national राष्ट्रीय न्यूनतम
Minimum level of subsistence निर्वाह का न्यूनतम स्तर
Minimum price न्यूनतम कीमत
Minimum price control न्यूनतम कीमत नियन्त्रण
Minimum reserve arrangement न्यूनतम प्रारक्षण प्रबन्ध
Minimum reserve system न्यूनतम प्रारक्षण प्रणाली
Minimum standard of living न्यूनतम जीवन-स्तर
Minimum subsistence wage न्यूनतम निर्वाह मजदूरी
Minimum wages न्यूनतम मजदूरी
Minimum wage, fixation of न्यूनतम मजदूरी का निर्धारण
Minimum wage legislation न्यूनतम-मजदूरी विधान
Minimum wages act न्यूनतम मजदूरी अधिनियम
Ministry of finance वित्त मंत्रालय
Minor coin छोटा सिक्का
Minor industry छोटा उद्योग
Mint par and gold points टंकन समार्घ और स्वर्णांक
Mint par of exchange विनिमय की टकसाल दर
Mint price of gold सोने/स्वर्ण की टकसाल कीमत
Mint ratio टकसाल अनुपात
Misallocation of resources संसाधनों का अप-वंटन
Miscellaneous taxes विविध कर
Misdirected demand अपनिर्देशित माँग
Misdirection of investment विनियोग का अप-निर्देशन

Misdirection of resources संसाधनों का अपनिर्देशन
Mismanagement कुप्रबन्ध
Misutilisation of saving बचत का दुरुपयोग
Mixed capitalist economy मिश्रित पूँजीवादी अर्थव्यवस्था
Mixed cropping मिश्रित खेती
Mixed currency मिश्रित करेन्सी
Mixed economy मिश्रित अर्थव्यवस्था
Mixed enterprise मिश्रित उद्यम
Mixed farming मिश्रित कृषि/खेती
Mobile food unit चलता-फिरता भोजन ठेला
Mobile labour गतिशील श्रमिक
Mobile labour location statement गतिशील श्रम-क्षेत्र विवरण
Mobile labour return गतिशील श्रम विवरणी
Mobile surplus labour गतिशील बेशी श्रमिक
Mobile worker गतिशील श्रमिक
Mobilisation, economic आर्थिक गतिमत्ता, आर्थिक जुटाव
Mobilisation, geographical भौगोलिक गतिमत्ता, भौगोलिक जुटाव
Mobilisation, manpower जनशक्ति गतिमत्ता/जुटाव
Mobilisation of resources साधनों की गतिमत्ता
Mobilisation of savings बचतों की गतिमत्ता, बचत जुटाव
Mobility गतिशीलता
Mobility, imperfect अपूर्ण गतिशीलता
Mobility, occupational व्यावसायिक गतिशीलता
Mobility, perfect पूर्ण गतिशीलता
Mobility, social सामाजिक गतिशीलता
Mobility, upward ऊर्ध्व गतिशीलता
Mobility of capital पूँजी की गतिशीलता
Mobility of factors of production उत्पादन के साधनों की गतिशीलता
Mobility of labour श्रम की गतिशीलता
Mobility of labour, geographical श्रम की भौगोलिक गतिशीलता
Mobility of labour, horizontal श्रम की समस्तर गतिशीलता
Mobility of labour, vertical श्रम की उदग्र गतिशीलता
Mode of assessment कर-निर्धारण विधि
Mode of operation कार्य-प्रणाली
Mode of production उत्पादन-पद्धति, उत्पादन का ढंग
Model analysis मॉडल विश्लेषण, प्रतिरूप परक विश्लेषण
Model building मॉडल-निर्माण
Moderate demand संयत माँग, मर्यादित माँग
Moderate plan मर्यादित योजना, संयत योजना
Moderately developed साधारणतया विकसित
Moderately underemployed सामान्य रूप से अल्परोजगार
Modern method आधुनिक रीति
Modern theory of rent लगान का आधुनिक सिद्धान्त
Modern utility theory आधुनिक उपयोगिता सिद्धांत
Modernisation आधुनिकीकरण
Modernisation of equipment उपकरणों का आधुनिकीकरण
Momentary dynamic analysis क्षणिक गत्यात्मक विश्लेषण
Momentary equilibrium क्षणिक संतुलन
Monetary aggregates मौद्रिक योग, मौद्रिक समूह
Monetary approach मौद्रिक रीति
Monetary approach to balance of payments भुगतान-शेष के प्रति मौद्रिक दृष्टिकोण
Monetary area मुद्रा-क्षेत्र
Monetary aspects of international trade अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार के मौद्रिक पहलू
Monetary authority मौद्रिक अधिकार, मौद्रिक अधिकारी
Monetary changes मौद्रिक परिवर्तन
Monetary contraction मुद्रा संकुचन
Monetary control मौद्रिक नियन्त्रण
Monetary co-operation मौद्रिक सहयोग

Monetary co-operation, international अन्तर्राष्ट्रीय मौद्रिक सहयोग
Monetary crisis मौद्रिक संकट, मुद्रा संकट
Monetary crisis, world विश्व मुद्रा संकट
Monetary demand मौद्रिक मांग
Monetary disequilibrium मौद्रिक असंतुलन
Monetary economics मुद्रा/मौद्रिक अर्थशास्त्र
Monetary equilibrium मौद्रिक संतुलन
Monetary expansion मौद्रिक विस्तार
Monetary factors मौद्रिक कारण, मौद्रिक तत्त्व
Monetary gold stock मौद्रिक स्वर्ण भंडार
Monetary grant मौद्रिक अनुदान
Monetary heretics मुद्रा सिद्धान्त के विरोधी
Monetary inflation मौद्रिक स्फीति
Monetary limit मौद्रिक सीमा
Monetary measures मौद्रिक उपाय
Monetary mechanism मुद्रा-तंत्र, मौद्रिक प्रक्रिया
Monetary phenomenon मौद्रिक घटना
Monetary policy मौद्रिक नीति
Monetary policy, neutral तटस्थ मुद्रा नीति
Monetary policy, objectives of मौद्रिक नीति के उद्देश्य
Monetary policy, revival of मौद्रिक नीति का पुनरुद्धार/पुनरुत्थान
Monetary policy, weapons of मौद्रिक नीति के अस्त्र
Monetary problems मौद्रिक समस्याएँ
Monetary purge मौद्रिक मार्जन
Monetary reforms मौद्रिक सुधार
Monetary reserves मुद्रा रिजर्व, मौद्रिक प्रारक्षण
Monetary resources मौद्रिक साधन
Monetary reward मौद्रिक पुरस्कार/प्रतिफल/पारिश्रमिक
Monetary school मुद्रावादी सम्प्रदाय, मुद्रावादी विचारधारा, मौद्रिक संप्रदाय
Monetary sector मौद्रिक क्षेत्र
Monetary stability मौद्रिक स्थायित्व
Monetary standard मौद्रिक प्रमाप, मुद्रा-मान
Monetary stringency मुद्रा की तंगी
Monetary system मुद्रा प्रणाली, मौद्रिक प्रणाली, मौद्रिक पद्धति
Monetary theory मौद्रिक सिद्धांत, मुद्रा सिद्धांत
Monetary transactions मौद्रिक सौदे, मौद्रिक व्यवहार
Monetary unit मुद्रा इकाई/एकक
Monetary values मुद्रा मूल्य
Monetisation of debt ऋण का मुद्रीकरण
Monetise मुद्रीकरण
Monetised economy मुद्रीकृत अर्थव्यवस्था
Monetised sector मुद्रीकृत क्षेत्र
Money मुद्रा, द्रव्य
Money, appreciation of मुद्रा की मूल्य-वृद्धि
Money, bad निकृष्ट मुद्रा
Money, bank बैंक मुद्रा
Money, bargains नक़द सौदे, मौद्रिक सौदे
Money, caution सावधान मुद्रा
Money, characteristics of मुद्रा के लक्षण
Money, cheap सस्ती मुद्रा, कम-ब्याज मुद्रा
Money, chest तिजोरी, रोकड़
Money, commodity वस्तु मुद्रा, पदार्थ मुद्रा
Money, compensation principle of मुद्रा का प्रतिपूरक सिद्धान्त
Money, conscience ईमानी मुद्रा
Money, convertible परिवर्तनीय मुद्रा
Money, credit साख-मुद्रा
Money, dear महंगी मुद्रा, अधिक ब्याज पर प्राप्त मुद्रा
Money, depreciation of मुद्रा का मूल्यह्रास
Money, dynamic function of मुद्रा का गत्यात्मक कार्य
Money, fiat साख मुद्रा, कागजी मुद्रा
Money, fiduciary विश्वासाश्रित मुद्रा
Money, floating चल मुद्रा
Money, functions of मुद्रा के कार्य
Money, good अच्छी मुद्रा
Money, hat सावधानी प्रभार
Money, hearth चूल्हा कर
**Money, hot** क्षुब्ध मुद्रा, उत्प्रवाही मुद्रा—क्षुब्ध

युद्ध काल मे तटस्थ देशो से कुछ देश इसलिए अधिक माल खरीद लेते है कि शत्रु देश इस माल का प्रयोग न कर सकें।

Pre employment training नियुक्ति-पूर्व प्रशिक्षण, रोजगार-पूर्व प्रशिक्षण

Pre-extension phases प्राक् विस्तार अवस्था

Pre-fabricated houses पूर्व-निर्मित मकान

Preference approach अधिमान विश्लेषण

*Preference* bond तरजीही बांड, पूर्वाधिकार बांड

Preference criterion अधिमान मानदण्ड/कसौटी

Preference schedule अधिमान सूची

Preference schemes अधिमानी योजनाएँ, तरजीही योजनाएँ

Preference shares अधिमान हिस्से

Preference shareholders अधिमान हिस्सेदार

Preference system अधिमान पद्धति

Preferential claim अधिमान्य दावा

Preferential duties रियायती शुल्क

Preferential hiring तरजीही नियुक्ति

Preferential payments तरजीही अदायगी

Preferential restriction तरजीही पाबन्दी

Preferential tariff अधिमान्य प्रशुल्क

Preferential tariff treatment अधिमान्य शुल्क-व्यवहार

*Preferential trade agreement* अधिमानात्मक व्यापार करार

Preferential treatment तरजीही व्यवहार

Pre-industrialised पूर्व-उद्योगीकृत, प्राक् औद्योगीकृत

Pre-Keynesian dissenters केन्ज-पूर्व भिन्न-मतावलम्बी

Preliminary estimates प्रारम्भिक अनुमान

Premature expansion of investment विनियोग का समय-पूर्व विस्तार

Premature obsolescence of equipment साज-सज्जा का समय-पूर्व अप्रचलन

*Premium* बीमा किस्त, बढ़ौती

Premium annuity किस्त वार्षिकी

Premium for risk जोखिम के लिए बढ़ौती

Premium pay बढ़ौती

**Pre-emptive Right** पूर्वक्रयाधिकार—किसी विशेष कारण से किसी व्यक्ति, व्यक्ति-समूह या संस्था को किसी वस्तु के क्रय मे प्राथमिकता देना। उदाहरण के लिए, अनाज की मण्डियो मे फसल बोली लगाकर बेची जाती है। भारत मे उचित कीमत की दुकानों पर माल बेचने के लिए सरकार के लिए फसल को खरीदना आवश्यक है। अतः सरकारी प्रतिनिधि मण्डी मे फसल खरीदने के लिए जाता, परन्तु आढ़तिये नीलामी में भाव ऊँचे करते जाते। कई राज्यो, विशेषकर पंजाब मे, सरकार ने पूर्वक्रयाधिकार प्राप्त कर लिया। नीलामी समाप्त होने पर सरकार के प्रतिनिधि को यह अधिकार प्राप्त था कि वह अन्तिम बोली पर माल खरीद ले या छोड़ दे। जब आढ़तिये भाव तेज करते जाते, तो सरकारी प्रतिनिधि माल न खरीदने का फैसला करता। ऐसी अवस्था मे आढ़तिये को अधिक कीमत पर माल खरीदना पड़ता। इस प्रकार पूर्वक्रयाधिकार के कारण फसल की कीमतो को बढ़ने से रोका गया।

Pre-planning पूर्वायोजन

Prescribed procedrue नियत कार्यविधि, निर्धारित क्रियाविधि

Prescriptive economics निर्देशात्मक अर्थशास्त्र

Presence of monopoly एकाधिकार की विद्यमानता

Presentation of bill *बिल पेश करना, हुण्डी प्रस्तुत करना*

Present goods वर्तमान वस्तुएँ

Presentment पेश करना, प्रस्तुत करना

Presentment for payment अदायगी के लिए प्रस्तुत करना, भुगतान के लिए पेश करना

Present psychological-institutional complex remains constant वर्तमान मनोवैज्ञानिक-संस्थागत विविधता यथावत् रहती है

Present system of inheritance दाय की वर्तमान व्यवस्था

*Present value वर्तमान मूल्य*

Pre-shipment credit लदान-पूर्व वित्त

Pressure of demand मांग का दबाव

Pressure of population जनसंख्या का दबाव

Pressure on money market मुद्रा बाजार पर दबाव
Prestige goods प्रतिष्ठा वस्तुएँ
Presumed total loss परिकल्पित सम्पूर्ण हानि
Pre-tax कर-पूर्व
Pre-tax income कर-पूर्व आय
Pre-trade cost ratios व्यापार-पूर्व लागत अनुपात
Pre-trade ratio व्यापार-पूर्व अनुपात
Prevalent market rate चालू बाजार भाव
Prevention of soil erosion भू-क्षरण की रोक-थाम
Preventive action निवारक कार्य
Preventive checks प्रतिबंधक रोकें, कृत्रिम अवरोध
Pre-war gold standard युद्ध-पूर्व स्वर्णमान
Pre-war parity युद्ध पूर्व समता-दर
Pre-war price level युद्ध-पूर्व मूल्य-स्तर
Price कीमत, मूल्य
Price, abnormal असामान्य कीमत
Price, actual वास्तविक कीमत
Price, adjusted समजित मूल्य
Price, administered आकलित कीमत, प्रशासित मूल्य
Price, aggregate demand समग्र माँग कीमत
Price, aggregate supply समग्र संभरण कीमत
Price, anticipated प्रत्याशित कीमत
Price, arbitrary मनमानी कीमत
Price, at station स्टेशन पर्यंत कीमत
Price, average औसत कीमत/मूल्य
Price, base आधार कीमत
**Price, Blanket** सार्विक कीमत—जो कीमत सभी वस्तुओं पर लागू हो
Price, bottom कम से कम/न्यूनतम कीमत
Price, cash नकद कीमत
Price, ceiling अधिकतम कीमत
**Price, closing** बन्द भाव—वायदा बाजार बन्द होने के समय कीमत
Price(s), cluster of कीमतों का समूह
Price, compensating income variation in आय में हुआ कीमत समकारी परिवर्तन
Price, constant स्थिर कीमत
Price, consumers' उपभोक्ता मूल्य
Price, contract अनुबन्ध कीमत, ठेका कीमत
Price, controlled नियंत्रित कीमत
Price, conversion बदला कीमत
Price, cost लागत कीमत
Price, curb (=Street price) कर्ब भाव/गली भाव
Price, current चालू कीमतें
Price, cyclical आवधिक चक्रीय कीमत
Price, demand माँग कीमत
Price, ex-factory फैक्ट्री निकास कीमत
Price, fair उचित दाम/मूल्य/कीमत
Price, fair selling उचित विक्रय कीमत
Price, farm फार्म कीमत
Price, fixed नियत कीमत
Price, flexible नम्य कीमत
Price, floor न्यूनतम कीमत/कम से कम कीमत
Price, forward वायदा कीमत
Price, franco, free or rend सब खर्च सहित कीमत
Price, general level of कीमत का सामान्य स्तर
Price, knock-down बोली खतम करना (नीलामी में)
Price, list सूची कीमत
Price, long-period दीर्घकालीन कीमत
Price, making up भुगतानी कीमत, निपटारा कीमत
Price(s), manipulation of कीमतों का घटाना-बढ़ाना
Price, marginal सीमान्त कीमत
Price, market बाजार कीमत
Price, maximum अधिकतम मूल्य
Price, minimum न्यूनतम मूल्य
Price, net निवल कीमत
Price, non-flexible लोचहीन कीमत
Price, normal सामान्य कीमत
Price, one एक कीमत
Price, opening खुला भाव, प्रारम्भिक कीमत

Price, parity मूल्य समता
Price(s), particular विशिष्ट कीमतें
Price(s), piece खड कीमतें
Price, producers' उत्पादक कीमत
Price, purchase क्रय कीमत
*Price, re-sale* पुनर्विक्रय कीमत
Price, reserve (=*Upset price*) न्यूनतम कीमत आरक्षित कीमत, न्यूनतम बोली, सरकारी बोली
Price, *retail* फुटकर कीमत, परचून कीमत
Price, rigid परिदृढ कीमत, दृढ कीमत/मूल्य
Price, sale विक्रय कीमत
Price, shadow अनुमानित कीमत, लेखा कीमत
Price, short-period अल्पकालीन कीमत
Price, spot हाज़िर कीमत
**Price, Sticky** दृढ मूल्य, दृढ कीमत—जो मूल्य उच्चावचन की प्रवृत्ति व्यक्त न करे।
Price, sub-normal उप-सामान्य कीमत
Price, supply संभरण कीमत
Price, wholesale थोक कीमत
Price adjustment मूल्य समंजन
Price allocation कीमत आवंटन
Price column कीमत स्तम्भ
Price consumption curve कीमत-उपभोग-वक्र
Price control कीमत नियंत्रण
***Price-cutting policy*** कीमत काट नीति—प्रतियोगिता में एक दूसरे से कीमत कम करते चले जाने की नीति
Price determination कीमत-निर्धारण
Price difference कीमत-अन्तर
Price differentials कीमत भेदक
Price differentiation कीमत-भेद/भिन्नता
Price discrimination विभेदात्मक कीमत, कीमत विभेद
Price discrimination of first degree प्रथम श्रेणी का कीमत-भेद
Price discrimination of second degree द्वितीय श्रेणी का कीमत भेद
Price discrimination of third degree तृतीय श्रेणी का कीमत भेद
Price discrimination policy कीमत विभेद नीति
Price discrepancies कीमत त्रुटि, कीमत असंगति
Price-earning ratio कीमत-आय अनुपात
Price economics कीमत अर्थशास्त्र
Price effect कीमत-प्रभाव
*Price elasticity* कीमत-सापेक्षता, कीमत लोच
Price equilibrium कीमत-संतुलन
Price equivalent income variation कीमत तुल्य आय परिवर्तन
*Price-exchange relationship* कीमत-विनिमय-संबंध
*Price fixing* मूल्य-निर्धारण, मूल्य-निश्चयन
Price forecasting कीमत पूर्वानुमान
Price fluctuations मूल्य उच्चावचन, मूल्य का उतार-चढ़ाव, मूल्य की घट-बढ़
Price fluctuation index कीमत उतार-चढ़ाव सूचक
Price freeze कीमत जड़ीकरण
Price gauging कीमत चढ़ाना
Price index कीमत सूचकांक
Price inelasticity कीमत लोचहीनता
Price inquiry कीमत की पूछताछ, कीमत की जाँच
Price leader कीमत नेता
Price leadership कीमत नेतृत्व
Price level मूल्य-स्तर, कीमत-स्तर
Price level, general index of सामान्य कीमत-स्तर का सूचकांक
Price line कीमत रेखा
Price line, holding the कीमत रेखा को स्थिर रखना, सामान्य कीमत-स्तर को बनाए रखना
Price list मूल्य-सूची, कीमत-सूची
Price list of rationed articles राशन-सामग्री की मूल्य सूची
Price loco स्थान कीमत, दुकान कीमत
Price maintenance कीमत अनुरक्षण
Price-maker कीमत निर्माता, कीमत-निर्धारक
Price-making मूल्यन, मूल्य-निर्माण
Price mechanism कीमत-प्रक्रिया

Price mechanism, operation of the कीमत-प्रक्रिया की कार्यविधि/संचालन

Price movement मूल्य-गति, मूल्य-परिवर्तन

Price multiplier मूल्य-गुणक

Price negotiations मूल्य-संबंधी बातचीत

Price offer मूल्य प्रस्ताव, प्रस्तावित कीमत

Price-output combination कीमत-उत्पाद संयोग

Price-output policy कीमत-उत्पाद नीति

Price pattern कीमत-प्रारूप, कीमत ढांचा

Price policy कीमत-नीति

Price policy in a developing economy विकसमान अर्थव्यवस्था में मूल्य नीति

Price policy of public enterprises सार्वजनिक उद्यमों की मूल्य-नीति

Price preference मूल्य-अधिमान

Price-quantity combination कीमत-मात्रा संयोग

Price quotations निवेदित-दर, निवेदित मूल्य/भाव/निर्ख

Price range कीमत अभिसीमा, कीमत माला, कीमत सोपान

Price ratio मूल्य अनुपात

Price regulation कीमत विनियमन

Price relatives मूल्यानुपात, कीमत-समानुपात

Price reporting मूल्य प्रतिवेदन

Price rigidity कीमत दृढ़ता

**Price ring** कीमत व्यूह—एक साझी कीमत नीति परिचालित करने के लिए किसी उद्योग में फर्मों का ढीला सा गठन

Price setting कीमत निश्चयन

**Price Spread** कीमत फैलाव, कीमत-लागत अन्तर—किसी वस्तु की कुल उत्पादन-लागत और इसकी उपभोक्ताओं के लिए विक्रय-कीमत में अन्तर को कीमत फैलाव कहते हैं। यह अन्तर वितरण-लागत को जाहिर करता है अर्थात् वह लाभ जो बिचौलियों और परचून विक्रेताओं को प्राप्त होता है। उत्पादक द्वारा थोक विक्रेता को माल बेचने की कीमत और अन्तिम उपभोक्ता द्वारा प्राप्त माल की कीमत में अन्तर कीमत-फैलाव कहलाता है। इसे Mark-up भी कहते हैं। इसमें बिचौलिया वह कमीशन या लाभ भी शामिल करता है जो वह इस माल पर उपभोक्ताओं से प्राप्त करना चाहता है।

Price stabilisation कीमत स्थायीकरण/स्थिरीकरण

Price Stabilisation Board कीमत स्थायीकरण/स्थिरीकरण मंडल

Price stability कीमत स्थायित्व/स्थिरता

*Price statistics* कीमत संबंधी आंकड़े

Price structure कीमत ढांचा

Price subsidy कीमत सहायता, कीमत-साहाय्य

**Price Support** कीमत आलम्बन, मूल्य अवलम्बन—सरकार द्वारा किसानों को सहायता देने का उपाय। इसके अनुसार कीमत संतुलन-स्तर से ऊँची निश्चित की जाती है और परिणामतः किसान अपने समग्र उत्पादन को इतनी ऊँची कीमतों पर मंडी में बेच नहीं पाते। किसानों के पास अविक्रेय उत्पादन को सरकार आलंबन कीमतें देकर खरीद लेती है। इस नीति का उद्देश्य किसानों को उनके उत्पादन के लिए अच्छी कीमतें उपलब्ध कराना है ताकि उत्पादन में उनकी उत्तेजना एवं रुचि बनी रहे।

Price support policy कीमत आलम्बन नीति

Price support programme कीमत आलम्बन कार्यक्रम

Price system मूल्य पद्धति, कीमत पद्धति/प्रणाली/व्यवस्था

*Price tag* मूल्य पर्ची

Price taker कीमत स्वीकारक

*Price variation clause* मूल्य में उतार-चढ़ाव संबंधी धारा

Price valorisation (सरकार द्वारा) कीमत नियमन, मूल्यस्थिरीकरण, मूल्यवर्धन

Price war कीमत-संघर्ष, कीमत-युद्ध

Pricing कीमत-निर्धारण

Pricing, full cost पूर्ण लागत पर कीमत-निर्धारण

Pricing, zone क्षेत्रानुसार कीमत-निर्धारण

Pricing and allocation कीमत-निर्धारण तथा आवंटन

Pricing and deficiency list मूल्यांकन और न्यूनता सूची
Pricing of factor services साधन-सेवाओं का कीमत-निर्धारण
Pricing of material माल की कीमत लगाना
Pricing out निरपण्यन, कीमत द्वारा निष्कासन
Pricing policy मूल्य-नीति
Pricing process कीमत प्रक्रिया
Prima facie स्थूल रूप से, प्रथम दृष्टि में प्रतीत
Primary capital प्रधान पूंजी
Primary co-operative society प्राथमिक सहकारी समिति
Primary credit society प्राथमिक उधार समिति
Primary deposit प्राथमिक जमा
*Primary employment* प्रारम्भिक रोजगार
Primary factor प्राथमिक साधन
Primary feeder society प्राथमिक प्रदायी समिति
Primary functions of money मुद्रा के प्राथमिक कार्य
Primary goods प्राथमिक वस्तुएं
Primary industries प्राथमिक उद्योग
Primary intermediates प्राथमिक अन्तर्वर्ती वस्तुएं
Primary marketing societies प्राथमिक विपणन समितियाँ
Primary occupation प्राथमिक व्यवसाय
Primary producer प्राथमिक उत्पादक
Primary products प्राथमिक उत्पाद, कच्चे माल
Primary sector प्राथमिक क्षेत्र
Primary standard of measurement मूल माप-दण्ड
Primary stores society प्राथमिक भंडार समिति
Primary test प्रारम्भिक परीक्षण
Prime cost प्रधान लागत, प्रधान परिव्यय, परिवर्ती लागत
Prime movers आदि प्रवर्तक
Primitive accumulation आदि संचय
Primitive society आदिमकालीन समाज
Primitive village organisation आदिकालीन ग्राम व्यवस्था
Primogeniture ज्येष्ठाधिकार
Primum mobile आदि प्रवर्तक
Principal place of business व्यवसाय का मुख्य स्थान
Principal appraiser प्रमुख मूल्यांकक
Principle of ability to pay प्रदायगी क्षमता सिद्धांत, प्रदायगी सामर्थ्य सिद्धांत
Principle of acceleration त्वरक प्रनियम
Principle of automatic adjustment स्वयं समायोजन प्रनियम
Principle of bulk transaction थोक सौदा प्रनियम
Principle of comparative advantage तुलनात्मक लाभ सिद्धांत/प्रनियम
*Principle of comparative cost* तुलनात्मक लागत सिद्धान्त
Principle of continuity निरन्तरता-सिद्धान्त
Principle of co-operation सहकारिता प्रनियम
Principle of diminishing marginal utility सीमान्त उपयोगिता ह्रास सिद्धान्त/नियम
Principle of economy मितव्ययता सिद्धान्त
Principle of equi-marginal product सम-सीमान्त उत्पाद सिद्धान्त
Principle of equi-marginal sacrifice सम-सीमान्त त्याग सिद्धांत
Principle of equi-marginal utility सम-सीमांत उपयोगिता नियम
Principle of exclusion निःसारण सिद्धान्त, निषेधात्मक सिद्धान्त
Principle of fixation of minimum wages न्यूनतम-मजदूरी निर्धारण प्रनियम
Principle of gradualism अनुक्रमवाद सिद्धांत
Principle of "leave them as you found them" "जैसा पाओ वैसा छोड़ो" प्रनियम
Principle of marginal comparisons सीमांत तुलनाओं का सिद्धान्त
Principle of marketing विपणन का सिद्धान्त
Principle of massed (pooled) reserves समूहित आरक्षण निधि सिद्धान्त

Principle of maximum social advantage अधिकतम सामाजिक लाभ सिद्धान्त

Principle of minimum aggregate sacrifice न्यूनतम कुल त्याग का सिद्धान्त

Principle of multiples बहुगुणन सिद्धान्त

Principle of multiplier गुणक सिद्धान्त

Principle of net aggregate welfare शुद्ध सामूहिक कल्याण सिद्धान्त

Principle of packing credit policy एक-मुश्त उधार नीति का सिद्धान्त

Principle of productivity उत्पादिता-सिद्धांत

Principle of profit maximisation लाभ अधिकतम करने का सिद्धान्त

Principle of progression आरोहण का सिद्धान्त

Principle of public expenditure सार्वजनिक व्यय का सिद्धान्त

Principle of public finance सार्वजनिक वित्त का सिद्धान्त

Principle of Public revenue सार्वजनिक राजस्व का सिद्धान्त

Principle of rotation of crops सस्य चक्र सिद्धान्त

Principle of sacrifice त्याग-प्रनियम/सिद्धान्त

Principle of sanction स्वीकृति सिद्धान्त

Principle of substitution प्रतिस्थापन सिद्धान्त

Principle of surplus अतिरेक सिद्धान्त, बेशी सिद्धांत

Principles of economics अर्थशास्त्र के सिद्धान्त

*Principles of taxation* कराधान सिद्धान्त

Priority buyer प्राथमिकता प्राप्त/योग्य क्रेता

Priority certificate प्राथमिकता प्रमाण-पत्र

Priority industries प्राथमिकता वाले उद्योग

Priority investment प्राथमिकता-निवेश

Priority in planning आयोजन में प्राथमिकता

Prior lien bond पूर्वाधिकार बांड

Private backers निजी-पोषक

Private business निजी व्यवसाय, गैर-सरकारी व्यवसाय

Private business spirit निजी-व्यवसाय प्रवृत्ति/भाव

Private company निजी कम्पनी, गैर-सरकारी कम्पनी

Private compensation निजी क्षतिपूर्ति

Private concerns निजी संस्थाएँ, गैर-सरकारी फर्में

Private consumption निजी उपभोग, गैर-सरकारी उपभोग

Private corporation वैयक्तिक निगम

Private debt निजी ऋण सेवा

Private domestic service निजी-गृह सेवा

Private employment निजी रोजगार, गैर-सरकारी रोजगार

Private employment office गैर-सरकारी रोजगार दफ्तर

Private employer गैर-सरकारी मालिक, निजी नियोजक

Private enterprise निजी उद्यम, वैयक्तिक उपक्रम

Private enterprise economy निजी उद्यम अर्थ-व्यवस्था

Private entrepreneurs निजी उद्यमकर्ता

Private finance निजी वित्त, गैर-सरकारी वित्त

Private firm निजी फर्म, गैर-सरकारी फर्म

Private gain निजी लाभ/उपलब्धि/हित

Private industrial investment निजी औद्योगिक विनियोग

Private initiative निजी पहल

Private interest groups निजी स्वार्थ वर्ग

Private investment वैयक्तिक नियोजन, गैर-सरकारी विनियोग, निजी विनियोग

Private limited company गैर-सरकारी सीमित कम्पनी

Private loan निजी-ऋण, गैर-सरकारी ऋण

Private marginal cost निजी सीमांत लागत

Private means व्यक्तिगत साधन

Private monopoly निजी एकाधिकार

**Private net product** निजी शुद्ध उत्पाद—दर

पद का प्रयोग ए० सी० पीगू ने अपनी पुस्तक 'Economics of Welfare' में किया। शुद्ध राष्ट्रीय उत्पाद से हमारा अभिप्राय एक वर्ष के दौरान उत्पन्न की गयी वस्तुओं और सेवाओं से है। इसका आकलन करते समय मूल्यह्रास को राष्ट्रीय उत्पाद से कम करना पड़ता है। किन्तु उत्पादन के कुछ रूप चाहे राष्ट्रीय आय को बढ़ाते हैं परन्तु वे कुछ कुसेवा (Disservice) भी उत्पन्न करते हैं, उदाहरण के लिए औद्योगिक फर्मों की स्थापना के फलस्वरूप वायुमण्डल दूषित भी होता है। अतः शुद्ध राष्ट्रीय उत्पाद प्राप्त करने के लिए निजी राष्ट्रीय उत्पाद में से, उत्पादन के दौरान जनित सभी कुसेवाओं को घटाना होगा।

Private ownership निजी स्वामित्व, गैर-सरकारी स्वामित्व

Private property निजी सम्पत्ति

Private referee's report प्राइवेट रेफरी की रिपोर्ट, निजी सम्मतिदाता का प्रतिवेदन

Private sale निजी बिक्री

Private saving निजी बचत

Private sector निजी क्षेत्र, गैर-सरकारी क्षेत्र, असार्वजनिक क्षेत्र

Private spending निजी व्यय

Private trust गैर-सरकारी न्यास

Privilege doctrine विशेषाधिकार सिद्धांत/पथ

Privilege money विशेषाधिकार

Privilege of size आकार का विशेषाधिकार

Privilege tax विशेषाधिकार कर

Privileged treatment विशेष-व्यवहार

Privy purse शाही थैली, प्रिवी पर्स—भारत के भूतपूर्व नरेशों को उनकी रियासतों के भारत-गणराज्य में विलय के पश्चात् दी जाने वाली राशि। प्रिवी पर्स 1972 में भारत सरकार द्वारा समाप्त कर दिए गए हैं।

Prize bond इनामी बॉड

Prize bond, premium प्रीमियम/प्रव्याजि इनामी बॉड

Prize money पुरस्कार राशि, इनामी रकम

Probable but remote संभावित किन्तु दूरस्थ

Probability, theory of संभाव्यता-सिद्धांत

Probability curve संभाव्यता-वक्र

Probability distribution संभाव्यता वितरण

Probability factor संभाव्यता कारक

Proabability function संभाव्यता श्रित/फलन

Probability sampling संभाव्यता नमूना-चयन

Probationary employee परिवीक्षाधीन कर्मचारी

Problem of adjustment समन्वय की समस्या

Problem of backward areas पिछड़े हुए क्षेत्रों की समस्या

Problem of enforcement लागू करने की समस्या

Problem of foreign exchange विदेशी विनिमय की समस्या

Problem of irregularity of income आय की अनियमितता की समस्या

Problem of production उत्पादन की समस्या

Problem of productivity उत्पादिता की समस्या

Problem(s) of public enterprises सरकारी उद्यमों की समस्याएँ

Problem(s) of rationing राशनिंग की समस्याएँ

Problem(s) of reporting of intangibles and personal property अगोचर तथा व्यक्तिगत सम्पत्ति की सूचना प्राप्त करने की समस्याएँ

Problem of rural indebtedness ग्रामीण ऋण-ग्रस्तता की समस्या

Problem of tax administration कर-प्रशासन की समस्या

Problem of time in estimating net income शुद्ध आय का अनुमान लगाने में समय की समस्या

Problem of treatment of corporate capital निगम-पूँजी व्यवहार की समस्या

Problem of valuation मूल्यांकन की समस्या

Proceeds आय, धन-राशि

Process प्रक्रिया

Process analysis प्रक्रम-विश्लेषण, प्रक्रिया-विश्लेषण

Process of capital formation पूँजी-निर्माण की प्रक्रिया

Process of development विकास प्रक्रिया

Process of groping टटोलने की प्रक्रिया
Process of income generation आय-उत्पत्ति प्रक्रिया
Process of industrial transition in India भारत में औद्योगिक संक्रांति की प्रक्रिया
Process of manufacture निर्माण-प्रक्रिया
Process of shifting अन्तरण प्रक्रिया
Process of substitution प्रतिस्थापन-प्रक्रिया
Process of subtraction वियोजन-प्रक्रिया
Processing प्रक्रियाकरण, विधायन
Processing, cost of विधायन-लागत
Processing industry विधायन उद्योग
Processing unit विधायन इकाई
Procurement levy वसूली कर, अधिप्राप्ति शुल्क
Produce उत्पत्ति, पैदावार
Produce, gross कुल उत्पत्ति, कुल पैदावार, कुल माल
Produce, manufactured तैयार माल
Produce, net निवल/शुद्ध उत्पत्ति
Produce, raw कच्चा माल
Produce exchange उत्पाद विनिमय, व्यवस्थित मंडी
Produced material resources उत्पादित भौतिक संसाधन
Producer उत्पादक
Producer, marginal सीमान्त उत्पादक
Producer, original मूल उत्पादक, प्रथम उत्पादक
Producer, primary प्राथमिक उत्पादक
Producer, principal प्रधान/मुख्य उत्पादक
Producers' co-operation उत्पादकों की सहकारिता
Producers' co-operative उत्पादक सहकारी समिति
Producer's goods उत्पादक वस्तुएँ
Producer's indifference उत्पादक-समभाव
Producer's monopoly उत्पादक एकाधिकार
Producer's rent उत्पादक-भाटक/लगान
Producer's surplus उत्पादक अतिरेक
Product उत्पाद, उत्पादन
Product, allied सम्बद्ध उत्पाद
Product, ancillary सहायक उत्पाद
Product, final अन्तिम उत्पाद
Product, gross सकल उत्पाद, कुल उत्पाद
Product, joint संयुक्त उत्पाद
Product, marginal सीमान्त उत्पाद
Product, marginal physical सीमान्त भौतिक उत्पाद
Product, marginal revenue सीमान्त आय/आगम उत्पाद
Product, marginal value सीमान्त मूल्य उत्पाद
Product, net शुद्ध उत्पाद
Product, primary प्राथमिक उत्पाद
Product, quantity of उत्पाद की मात्रा
Product, semi-manufactured अर्द्ध-निर्मित उत्पाद
Product, specialisation by उत्पादमूलक विशेषी-करण
Product, surplus बेशी उत्पाद, अतिरेक उत्पाद
Product, waste व्यर्थ उत्पाद, शेष्य उत्पाद
Product demand curve वस्तु माँग-वक्र
Product differentiation वस्तु-भेद
Product market वस्तु बाजार
Product mix वस्तु मिश्रण
Product monopoly वस्तु एकाधिकार
Product multiplication उत्पाद-अनेकीकरण/गुणन
Product price वस्तु कीमत
Product schedules उत्पत्ति अनुसूचियाँ
Product variation वस्तु-प्रकार परिवर्तन, भिन्न प्रकारता
Product-wise analysis वस्तुवार विश्लेषण, वस्तु-अनुसार विश्लेषण
Product-wise concentration उत्पादानुसार संकेन्द्रण
Production उत्पत्ति, उत्पादन
Production, advantage of उत्पादन सुविधा/लाभ
Production, agricultural कृषि-उत्पादन
Production, capitalistic पूँजीवादी उत्पादन
Production, census of उत्पादन की गणना
Production, commodity वस्तु उत्पादन, पण्य वस्तु उत्पादन

Production, co-operative सहकारी उत्पादन
Production, direct प्रत्यक्ष उत्पादन
Production, diseconomies of उत्पादन की अमित-व्ययताएँ
Production, economies of उत्पादन की मित-व्ययताएँ
Production, end products of उत्पादन के लक्ष्य पदार्थ/उत्पाद
Production, expenses of उत्पादन-व्यय
Production, factors of (or Agents of) उत्पादन के उपादान/साधन/कारक
Production, hour method of प्रति घंटा उत्पादन प्रणाली
Production, indigenous देशी उत्पादन
Production, indirect, अप्रत्यक्ष उत्पादन
Production, industrial औद्योगिक उत्पादन
Production, instrument of उत्पादन कारक
Production, large-scale बड़े पैमाने पर उत्पादन
Production, means of उत्पादन के साधन
Production, medium scale मध्य पैमाने पर उत्पादन
Production, optimum अनुकूलतम/सर्वोतम उत्पादन
Production, over अत्युत्पादन
Production, small-scale छोटे पैमाने पर उत्पादन
Production, technique of उत्पादन की तकनीक
Production, under अल्पोत्पादन
Production capacity उत्पादन-सामर्थ्य/क्षमता
Production ceiling उत्पादन-सीमा, उत्पादन की सीमा
Production co-efficient उत्पादन गुणांक
Production control उत्पादन नियंत्रण
Production cost उत्पादन-लागत
Production deviation उत्पादन विचलन
Production efficiency उत्पादन कुशलता
Production for market बाजार के लिए उत्पादन

**Production function** उत्पादन-श्रित/फलन—किसी विशेष उत्पादन के लिए श्रम, भूमि, पूंजी तथा कच्चे मालों के विभिन्न मिश्रणों की आवश्यकता पड़ती है। उत्पादन श्रित उस अधिकतम उत्पादन को व्यक्त करता है जो विभिन्न आवश्यक आदानो (Inputs) की मात्रा द्वारा उत्पादन के निर्माण के लिए इस्तेमाल किया जाता है। प्रत्येक उत्पादन श्रित मे तकनीक के एक विशेष स्तर की कल्पना की जाती है। यदि तकनीकी नवप्रवर्तन (technological innovations) दाखिल कर लिए जाएँ, तो उत्पादन-श्रित बदल जाता है।

सभी उत्पादन-श्रित, जिनमे तकनीकी गुणांक (Technological Co-efficients) अपरिवर्तनशील होते हैं प्रत्याय ह्रास नियम के अनुसार कार्य करते हैं अर्थात् यदि अन्य साधनो की मात्रा को स्थिर रखकर किसी एक साधन की मात्रा बढायी जाए, तो उस साधन की सीमांत उत्पादिता घटती जाएगी।

उत्पादन-श्रित का एक और लक्षण मात्रा-सम्बन्धी प्रत्याय (Returns to scale) है। यदि उत्पादन की मात्रा मे वृद्धि ठीक उसी अनुपात में होती है जिसमे कि आदानो की मात्रा बढ़ायी जाती है, तो उत्पादन-श्रित मात्रा सम्बन्धी स्थिर प्रत्याय के अनुकूल कार्य करता है अर्थात् उत्पादन रेखीय समघात श्रित (Linearly Homogeneous Function) कहलाता है। इसके विरुद्ध, यदि सभी आदानो मे आनुपातिक वृद्धि से उत्पादन अनुपात से अधिक बढ़ता है, तो मात्रा सम्बन्धी वर्द्धमान प्रत्याय विद्यमान है। इसी प्रकार यदि उत्पादन अनुपात से कम मात्रा मे बढ़ता है, तो मात्रा-सम्बन्धी ह्रासमान प्रत्याय विद्यमान समझा जाता है।

रेखीय समघात उत्पादन-श्रित का सबसे महत्वपूर्ण उदाहरण कॉब-डगलस उत्पादन-श्रित (Cobb Douglas Production Function) है :

$$Y = k\, L^{a}\, C^{b}\, N^{1-a-b}$$

जहाँ

$Y$=उत्पादन
$L$=श्रम-आदान की मात्रा
$C$=पूँजी-आदान की मात्रा
$N$=प्राकृतिक-आदानो की मात्रा

$k$, $a$ और $b$ इसमे धनात्मक स्थिराक (Positive Constants) हैं।

Production function, continuous सतत उत्पादन-फलन
Production function, discrete खंडित उत्पादन-फलन
Production function with one variable input एक-परिवर्ती आदान वाला उत्पादन-फलन
Production indifference curve उत्पादन समभाव वक्र
Production loan उत्पादन ऋण
Production management उत्पादन प्रबंध
Production manager उत्पादन प्रबंधक
Production of wealth धनोत्पादन
Production possibility curve उत्पादन संभावना वक्र
Production possibility frontier उत्पादन संभावना सीमा
Production possibiliy limit उत्पादन-संभावना अभिसीमा
Production quota उत्पादन अभ्यंश/कोटा
Production relations उत्पादन संबंध
Production stagnation उत्पादन अवरोधन
Production technique उत्पादन तकनीक
Production unit उत्पादन इकाई
Production use उत्पादन प्रयोग
Production work उत्पादन कार्य
Productive assets उत्पादक परिसम्पत्
Productive capacity उत्पादन-सामर्थ्य
Productive capacity, excess अतिरिक्त उत्पादन कार्य
Productive capacity, unutilised अप्रयुक्त उत्पादन सामर्थ्य
Productive combination उत्पादक संयोजन
Productive consumption उत्पादक उपभोग
Productive duty उत्पादी शुल्क
Productive efficiency उत्पादक कुशलता
Productive enterprise उत्पादक उद्यम
Productive expenditure उत्पादक व्यय
Productive factor उत्पादक कारक
Productive forces उत्पादक शक्तियाँ
Productive goods उत्पादक वस्तुएँ, उत्पादी वस्तुएँ
Productive invetsment उत्पादक विनियोजन
Productive labour उत्पादक श्रम
Productive life अर्जक आयु, उत्पादक आयु
Productive life of asset परिसम्पत् की अर्जक आयु
Productive occupation उत्पादक व्यवसाय, उत्पादी व्यवसाय
Productive potential उत्पादी क्षमता, उत्पादन सामर्थ्य
Productive process उत्पादन-प्रक्रिया
Productive ration उत्पादी राशन
Productive resources उत्पादी संसाधन
Productive units उत्पादक इकाइयाँ
Productive use उत्पादक प्रयोग
Productive value उत्पादक मूल्य
Productivity उत्पादिता, उत्पादकता
Productivity, average औसत उत्पादिता
Productivity, diminishing ह्रासमान उत्पादिता
Productivity, marginal सीमान्त उत्पादिता
Productivity, optimal अनुकूलतम उत्पादिता
Productivity, per capita प्रति व्यक्ति उत्पादिता
Productivity, per head प्रति व्यक्ति उत्पादिता
Prodcutivity, physical भौतिक उत्पादिता
Productivity, revenue आय उत्पादिता
Productivity, total कुल उत्पादिता
Productivity curve उत्पादिता-वक्र
Productivity level उत्पादिता स्तर
Productivity of the tax system कर-पद्धति की उत्पादिता
Productivity ratio उत्पादिता अनुपात
Productivity theory उत्पादिता सिद्धान्त
**Produit net** वास्तविक उत्पाद—इस पद का प्रयोग कृषिवादियों (Physiocrats) द्वारा किया गया। कृषिवादियों द्वारा भूमि ही धन का एक मात्र स्रोत मानी गयी क्योंकि केवल इसी से अतिरेक प्राप्त होता था। उत्पादन के मूल्य और इसकी उत्पादन लागत में अन्तर को इन्होंने वास्तविक उत्पाद (Produit net) कहा। उनका मत था कि

काश्तकारों में स्पर्द्धा होने के कारण वे अपने वास्तविक उत्पाद का अधिकतर भाग भू-स्वामियों को देने के लिए मजबूर हो जाते हैं।

Profession व्यवसाय, पेशा

Profession tax व्यवसाय-कर, पेशा कर

Professional ability व्यावसायिक योग्यता

Professional body व्यावसायिक संघ, व्यावसायिक निकाय

Professional income व्यावसायिक आय, वृत्तिक आमदनी

Professional management व्यावसायिक प्रबंध

Professional pride व्यावसायिक गौरव

Professional services व्यावसायिक सेवाएँ

Professional time व्यावसायिक समय

Profit लाभ, मुनाफा

Profit, abnormal असामान्य लाभ

Profit, accidental आकस्मिक लाभ, अप्रत्याशित लाभ

Profit, average औसत लाभ

Profit, business-tax व्यावसायिक लाभ-कर

Profit, dynamic theory of लाभ का गत्यात्मकता सिद्धान्त

Profit, excess अतिसामान्य लाभ

Profit, expected प्रत्याशित लाभ

Profit, expected rate of प्रत्याशित लाभ-दर

Profit, fair उचित लाभ

Profit, gross कुल लाभ, सकल लाभ

Profit, innovation theory of लाभ का नवप्रवर्तन सिद्धान्त

Profit, margin of लागत-लाभ अन्तर, लाभ की गुंजाइश

Profit, marginal सीमान्त लाभ

Profit, marginal productivity theory of लाभ का सीमांत उत्पादिता सिद्धांत

Profit, monopoly एकाधिकार लाभ

Profit, net निवल लाभ, शुद्ध लाभ

Profit, normal सामान्य लाभ

Profit, operating संचालन लाभ

Profit, prime मूल लाभ

Profit, promotion प्रवर्तन लाभ

Profit, pure विशुद्ध लाभ

Profit, rent theory of लाभ का लगान सिद्धांत

Profit, retained प्रतिधृत लाभ

Profit, risk theory of लाभ का जोखिम सिद्धांत

Profit, scarcity दुर्लभता लाभ

Profit, standard मानक लाभ

Profit, super-normal अति-सामान्य लाभ

Profit, taxable करदेय लाभ

Profit, theory of लाभ सिद्धांत

Profit, trading व्यापार संबंधी लाभ

Profit, uncertainty-bearing theory of लाभ की अनिश्चितता-वहन धारणा/सिद्धांत

Profit, undistributed अवितरित लाभ

Profit, unexpected अप्रत्याशित लाभ

Profit, wage theory of लाभ का मजदूरी सिद्धांत

Profit, windfall आकस्मिक लाभ

Profit and loss account लाभ-हानि खाता/लेखा

Profit and loss adjustment account लाभ-हानि समंजन लेखा

Profit apportionment लाभ बंटन

Profit a prendre पर-भूमि-भोगाधिकार, पराई भूमि से कुछ लेने का अधिकार—किसी दूसरे व्यक्ति की भूमि को इस्तेमाल करने का अधिकार, जैसे इस पर भेड़ें चराने का अधिकार।

Profit-capitalised पूँजीकृत लाभ

Profit-earning capacity लाभार्जन शक्ति

Profit economy लाभनिष्ट अर्थव्यवस्था

Profit inflation स्फीतिकारी लाभ

Profit margin लाभार्जन

Profit maximisation लाभ अधिकतमकरण, अधिकतम लाभ-प्राप्ति

Profit maximisation price अधिकतम लाभ प्राप्त करने वाली कीमत

Profit-motive लाभ-उद्देश्य, लाभ-प्रेरणा

Profit of a corporation निगम-लाभ

Profit receivers लाभ प्राप्तकर्ता

Profit-sharing लाभ-सहभाजन

Profit-sharing bond लाभ-सहभाजन बॉंड
Profit-sharing scheme लाभ-सहभाजन योजना
Profit squeeze लाभ-सम्पीडन, लाभ अधिकुंचन, लाभ निष्कर्षण
Profit yielding enterprise लाभ अर्जनकारी उद्यम
Profitable return लाभप्रद प्रतिफल
Profitability लाभप्रदता, लाभकारिता
Profiteering मुनाफाखोरी, अनुचित लाभ कमाना
Profiteers मुनाफाखोर
Programme कार्यक्रम, प्रोग्राम
Programme, crash महाभियान, द्रुत अभियान
Programme, development विकास-प्रोग्राम, विकास कार्यक्रम
Programme, foreign-aid विदेशी सहायता प्रोग्राम
Programme, investment विनियोग-प्रोग्राम
Programme, point-four चार-सूत्री प्रोग्राम
Programme Evaluation Organisation प्रोग्राम मूल्यांकन समिति
Progress प्रगति
Progress, economic आर्थिक प्रगति
Progression, arithmetic समांतर श्रेढी
Progression, geometric गुणोत्तर श्रेढी
Progressive equilibrium उत्तरोत्तर संतुलन, प्रगामी सन्तुलन
Progressive grant प्रगतिशील/आरोही अनुदान
Progressive income tax आरोही आय-कर
Progressive manner आरोही रीति
Progressive personal expenditure tax आरोही वैयक्तिक व्यय-कर
Progressive personal income tax आरोही व्यक्तिगत आयकर
Progressive personal taxation आरोही वैयक्तिक करारोपण
Progressive principle आरोहण सिद्धांत, क्रमिक प्रनियम
Progressive property taxes आरोही सम्पत्तिकर
Progressive rate of tax कर की आरोही-दर
Progressive surcharge आरोही अधिभार
Progressive taxes आरोही कर
Progressive taxation आरोही करारोपण
Progressive taxation in practice व्यवहार में आरोही करारोपण
Progressive wage आरोही मजदूरी, वर्धी मजदूरी
Progressive wage system आरोही मजदूरी पद्धति/प्रणाली
Progressively flatter price lines उत्तरोत्तर चपटी होने वाली कीमत रेखाएँ
Progressively rising death tax क्रमवर्धी मृत्युकर
Progressiveness आरोहीपन
Progressives प्रगतिवादी
Progressives, non प्रगति-विरोधी
Progressivism प्रगतिवाद
Prohibited goods निषिद्ध वस्तुएँ
Prohibition मद्य-निषेध, निषेध
Prohibition Act मद्य-निषेध अधिनियम
Prohibitive duties निषेधार्थक शुल्क
Project प्रायोजना, परियोजना, प्रॉजेक्ट
Project, irrigation सिंचाई प्रायोजना, सिंचाई परियोजना
Project, multi-purpose river valley बहूद्देशीय नदी घाटी परियोजना
Project, river valley नदी घाटी परियोजना
Project aid परियोजनार्थ सहायता
Project aid, non-project गैर-परियोजनार्थ सहायता
Proletarianism परोलतारीवाद, श्रमजीवीवाद
Proletarian revolution परोलतारी क्रान्ति, श्रमजीवी-क्रान्ति
Proletarianization परोलतारीकरण
**Proletariat** परोलतारी, श्रमजीवी वर्ग, मजदूर वर्ग-एक फ्रांसीसी शब्द जिसका अर्थ मजदूरों के उस वर्ग से है जिसके पास उत्पादन के उपकरण नहीं होते और इसलिए अपनी आजीविका प्राप्त करने के लिए वे अपना श्रम बेचते हैं। इस शब्द का मूल लातीनी शब्द Proletarius से है जिसका अर्थ उन नागरिकों से था जिनके पास कोई सम्पत्ति न थी और जो राज्य को अपना दायित्व अपने बच्चों के माध्यम द्वारा पूरा करते थे। मार्क्सवादी साहित्य

मे, परोलतारी वर्ग का अभिप्राय उस वर्ग से है जो मेहनत से रोटी कमाता है, इसमे छोटे किसान, भूमिहीन मजदूर, छोटा दुकानदार, श्रमिक आदि शामिल होते हैं। मार्क्स के अनुसार पूँजीवाद के नाश के लिए परोलतारी वर्ग की वृद्धि एक अनिवार्य शर्त है। पूँजीवादी समाज मे लाभ और मजदूरी की टक्कर मे परोलतारी वर्ग संगठित हो जाता है। अत पूँजीवादी समाज ने स्वयं ऐसी तकनीकी दशाएँ पैदा की हैं जिनमे परोलतारी वर्ग का विकास होता है और जो बाद मे समाजवादी क्रान्ति का नेतृत्व करता है।

Promissory note प्रोनोट, वचन-पत्र, प्रतिज्ञा-पत्र
Promissory note, demand दर्शनी प्रोनोट
Promissory note, time मुद्दती प्रोनोट, सावधि प्रोनोट
Promoter प्रवर्तक
Promoter's share प्रवर्तक हिस्से
Promotion पदोन्नति
Promotion, export निर्यात संवर्धन
Promotion council संवर्धन परिषद
Promotion expenses संवर्धन व्यय
Promotion of economic welfare आर्थिक कल्याण की अभिवृद्धि
Promotion of stability and growth स्थायित्व तथा सवृद्धि प्रोन्नत करना
Promotion profit प्रवर्तन लाभ
Promotional activities अभिवृद्धि क्रियाएँ, प्रोन्नत्यात्मक क्रियाएँ
Promotional elasticity सवर्द्धन लोच
Prompt sale तुरन्त बिक्री
Proof of placing नौकरी दिलाने का प्रमाण
Propensity to consume उपभोग-प्रवृत्ति
Propensity to consume, average औसत उपभोग-प्रवृत्ति
Propensity to consume, marginal सीमान्त उपभोग-प्रवृत्ति
Propensity to hoard निसचय-प्रवृत्ति
Propensity to invest विनियोग प्रवृत्ति
Propensity to save बचत प्रवृत्ति
Propensity to spend व्यय प्रवृत्ति
Proper criterion of policy नीति का उचित मापदंड/कसौटी
Proper money शुद्ध मुद्रा
Proper pricing system समुचित मूल्य व्यवस्था
Proper tax समुचित कर
Property सम्पत्ति, धन
Property, communal सामुदायिक सम्पत्ति, सामाजिक सम्पत्ति
Property, immovable अचल सम्पत्ति
Property, landed भू-सम्पत्ति
Proprtey, movable अस्थावर सम्पत्ति, चल सम्पत्ति
Property, onerous भारग्रस्त सम्पत्ति
Property, personal व्यक्तिगत सम्पत्ति
Property, private निजी सम्पत्ति, गैर-सरकारी सम्पत्ति
Property, public सार्वजनिक सम्पत्ति, सरकारी सम्पत्ति
Property, real वास्तविक सम्पत्ति
Property rights सम्पत्ति-अधिकार
Property tax सम्पत्ति कर
Property taxation जायदाद कराधान, सम्पत्ति कराधान
Proportional basis आनुपातिक आधार
Proportional grants आनुपातिक अनुदान
Proportional income tax आनुपातिक आय कर
Proportionality thesis समानुपातवाद
Proportional rate of tax कर की आनुपातिक दर
Proportional representation आनुपातिक प्रतिनिधित्व
Proportional reserve system आनुपातिक प्रारक्षण प्रणाली
Proportional sacrifice principle आनुपातिक त्याग-सिद्धान्त/प्रनियम
Proportional system of note-issue नोट निर्गमन की अनुपाती पद्धति
Proportional selling costs अनुपाती विक्रय लागतें
Proportional tax आनुपातिक कर
Proportional taxation अनुपाती कर-प्रणाली

Proportional versus progressive rates of taxation कराधान की आनुपाती बनाम आरोही दरें
Proportionality, law of आनुपातिकता/समानुपातिकता नियम
Proportionate share आनुपातिक हिस्से
Proposal, express व्यक्त-प्रस्ताव, तुरत प्रस्ताव
Proposal, implied निहित प्रस्ताव
Proposal for additional taxation अतिरिक्त कराधान के लिए प्रस्ताव
Proposal for exchange stability without the gold standard स्वर्णमान के बिना विनिमय-दर स्थायित्व के सुझाव
Proposed investment प्रस्तावित विनियोग
Proprietor of land भूमि का अधिस्वामी
Proprietorship security स्वामित्व प्रतिभूति
Prospective investor भावी विनियोक्ता/विनियोजक
Prospectiveness of capital पूँजी की पूर्वेक्षा
**Prospective Production** सम्भावी उत्पादन, भावी उत्पादन—काल विश्लेषण के सन्दर्भ में प्रोफेसर मरडॅल द्वारा प्रयुक्त शब्द। देखिए Ex-ante।
Prospective yield संभाव्य प्राप्ति, अनुमानित प्राप्ति
Prosperity समृद्धि
Prosperity, economic आर्थिक समृद्धि
Prosperity, industrial उद्योग-समृद्धि, औद्योगिक समृद्धि
Prosperity, material भौतिक समृद्धि
Prosperity, national राष्ट्रीय समृद्धि
Prosperity and depression समृद्धि एवं अवसाद
Protected trade रक्षित व्यापार
Protected transaction संरक्षित लेन-देन
Protection संरक्षण
Protection, developmental विकासात्मक संरक्षण
Protection, discriminating भेदमूलक संरक्षण
Protection and indemnity club संरक्षण और क्षतिपूर्ति संगठन
Protection of industry उद्योग संरक्षण, उद्योग रक्षण
Protection of property सम्पत्ति-रक्षा
Protectionism संरक्षणवाद
Protectionist संरक्षणवादी
Protectionist arguments संरक्षणवादी तर्क
Protective duties संरक्षण कर/शुल्क
Protective foods संरक्षक खाद्य पदार्थ
Protective industries संरक्षित उद्योग
Protective labour legislation संरक्षक श्रम विधान
Protective tariff संरक्षण प्रशुल्क
Provident fund भविष्य निधि, पूर्वोपायी कोष
Provident Fund Act भविष्य निधि अधिनियम
Providing minimum necessities to all सभी के लिए न्यूनतम अनिवार्यताओं की व्यवस्था
Provincial settlement प्रान्तीय बन्दोबस्त
Provisional अस्थायी, अन्तःकालीन
Provisional Collection of Taxes Act अस्थायी कर-संग्रहण अधिनियम
Provisional estimates अस्थायी अनुमान, अनंतिम अनुमान
Provisional figures अस्थायी आँकड़े, अनंतिम आँकड़े
Provisional index number अस्थायी सूचकांक, अनंतिम सूचकांक
Provisional payment अस्थायी अदायगी, अनंतिम अदायगी
Pseudo-science मिथ्या विज्ञान, बनावटी विज्ञान
**Psychic income** मानसिक तोषण, कल्पित आय—आर्थिक क्रिया से भौतिक तुष्टि के अतिरिक्त प्राप्त होने वाली तुष्टि। इस आय को मुद्रा या वस्तुओं तथा सेवाओं के रूप में आय से भिन्न माना जाता है। मानसिक तोषण आम तौर पर उन लोगों को प्राप्त होता है जो अपने व्यावसायिक कार्य में आनन्द और गौरव अनुभव करते हैं, जैसे कलाकार या प्राध्यापक। ये लोग समाज में बराबर आय प्राप्त करने वाले व्यक्तियों से अपनी आय द्वारा अपेक्षाकृत अधिक तुष्टि प्राप्त करते हैं क्योंकि उनका कार्य उनकी मानसिक प्रवृत्ति एवं रुचि के अनुकूल होता है। मानसिक तोषण एवं

प्रकार की कल्पित आय है और इस कारण इसका कोई प्रामाणिक माप नही।
Psychological being, man is a मनुष्य एक मनोवैज्ञानिक प्राणी है
Psychological concept मनोवैज्ञानिक धारणा
Psychological gain मनोवैज्ञानिक लाभ
Psychological law of consumption उपभोग का मनोवैज्ञानिक नियम
Psychological school मनोविज्ञानी/मनोवैज्ञानिक सम्प्रदाय
Psychological status मनोवैज्ञानिक स्थिति
Psychological valuation मनोवैज्ञानिक मूल्यांकन
Public सरकारी, सार्वजनिक, लोक
Public account सरकारी लेखा
Public Accounts Committee सार्वजनिक लेखा समिति
Public administration लोक प्रशासन, सार्वजनिक प्रशासन
Public authority सार्वजनिक प्राधिकार
Public benefit लोकहित
Public body राजकीय निकाय, राजकीय संस्था
Public bond सरकारी बांड
Public borrowing सरकारी ऋण/उधार
Public company सार्वजनिक कम्पनी, सरकारी कम्पनी
Public consumption सार्वजनिक उपभोग
Public corporation लोक निगम
Public courts लोक न्यायालय
Public credit सरकारी साख, सार्वजनिक उधार
Public debt सार्वजनिक ऋण
Public debt management सार्वजनिक ऋण-प्रबंध
Public deposits लोक जमा
Public economics राजकीय/लोक/सार्वजनिक अर्थशास्त्र
Public enterprise सरकारी उद्यम, लोक उपक्रम
Public enterprise in a developing economy विकासशील अर्थव्यवस्था मे सरकारी उद्यम
Public exchequer सरकारी खजाना, राजकोष
Public expenditure सार्वजनिक व्यय, सरकारी व्यय
Public expenditure, beneficial हितकर राजकीय व्यय
Public expenditure, capital पूंजीगत राजकीय व्यय
Public expenditure, current चालू राजकीय व्यय
Public expenditure, non-transferable गैर-हस्तांतरणीय सरकारी व्यय
Public expenditure, obligatory अनिवार्य राजकीय व्यय
Public expenditure, onerous दुर्भर राजकीय व्यय, भारग्रस्त राजकीय व्यय
Public expenditure, optional विकल्पी राजकीय व्यय
Public expenditure real वास्तविक राजकीय व्यय
Public expenditure, transferable अन्तरण/हस्तांतरणीय राजकीय व्यय
Public finance सार्वजनिक/लोक वित्त, राजकीय वित्त-प्रबंधन
Public finance, nature and role of लोकवित्त की प्रकृति एवं उसका कार्यभाग
Public finance, socio-political theory of लोक वित्त का सामाजिक-राजनीतिक सिद्धान्त
Public finance, sound सुदृढ/सबल लोक वित्त
Public finance in war युद्धकाल मे लोक वित्त
Public good सार्वजनिक हित, लोक हित
Public goods सार्वजनिक वस्तुएं, सरकारी वस्तुएं
Public health services सार्वजनिक स्वास्थ्य सेवाएं
Public interest सार्वजनिक/लोक हित
Public investment सार्वजनिक विनियोग
Public investment, direct प्रत्यक्ष सार्वजनिक विनियोग
Public limited company सार्वजनिक लिमिटेड कम्पनी/सीमित दायित्व कम्पनी
Public loan सार्वजनिक ऋण, राजकीय कर्ज
Public management and planning authority सार्वजनिक प्रबंध और आयोजन प्राधिकार

Public money लोक धन
Public monopoly सार्वजनिक एकाधिकार
Public ownership सार्वजनिक स्वामित्व, सरकारी स्वामित्व
Public ownership of means of production उत्पादन के साधनों का सार्वजनिक स्वामित्व
Public ownership of monopoly एकाधिकार का सार्वजनिक स्वामित्व
Public property सरकारी सम्पत्ति, सार्वजनिक सम्पत्ति
Public receipts सार्वजनिक प्राप्तियाँ
Public receipts, non-monetary द्रव्येतर/अमौद्रिक राजकीय प्राप्तियाँ
Public revenue सार्वजनिक आगम/राजस्व
Public saving सार्वजनिक बचत
Public sector सरकारी/सार्वजनिक/लोक/राजकीय क्षेत्र
Public sector enterprises सार्वजनिक उद्यम
Public sector outlay सार्वजनिक क्षेत्र परिव्यय
Public services सार्वजनिक सेवाएँ
PubliPc transport सार्वजनिक/लोक परिवहन
Public undertakings सरकारी उद्यम
Public utilities सार्वजनिक उपयोगिताएँ
Public utility concern जनोपयोगी संस्था
ublic utility price policy जनोपयोगी उद्यमों की मूल्य नीति
Public utility services सार्वजनिक उपयोगी सेवाएँ, जनोपयोगी सेवाएँ
Public value सामाजिक मूल्य, सार्वजनिक महत्व
Public welfare जनकल्याण, लोक कल्याण
Public works सार्वजनिक-निर्माण कार्य
Public works policy सार्वजनिक निर्माण नीति
Public works programme सार्वजनिक निर्माण प्रोग्राम
Publication of accounts लेखा-प्रकाशन
Publicity of accounts लेखा प्रकाशन
Publishing society प्रकाशन समिति
**Pump priming** समुत्थान उत्तेजन, समुत्थान-प्रोत्साहन—इसका अभिप्राय सार्वजनिक निर्माण एवं अन्य कियाओं संबंधी किसी भी ऐसे बड़े पैमाने पर किए गए सार्वजनिक व्यय से है जिसका उद्देश्य रोजगार और क्रय-शक्ति को बढ़ाकर मन्दी के दौरान आर्थिक क्रिया के स्तर को उन्नत करना है। इस शब्द का प्रयोग संयुक्त राज्य अमरीका में किया जाता है। अन्य देशों में इसके लिए पर्यायवाची शब्द 'Deficit Financing' है।
Pump-priming expenditure समुत्थान प्रोत्साहन व्यय
Pump-priming thesis समुत्थान प्रोत्साहन धारणा
Purchase क्रय, खरीद
Purchase, anticipatory प्रत्याशी क्रय
Purchase, extra-marginal परासीमांत क्रय
Purchase, hire किराया-खरीद
Purchase, impulsive आवेगी क्रय
Purchase, intra-marginal अन्तःसीमांत क्रय
Purchase, local स्थानीय क्रय
Purchase, risk जोखिम वाली खरीद
Purchase, state राजकीय क्रय, सरकारी क्रय
Purchase, super-marginal अधिसीमांत क्रय
Purchase agent क्रय एजेन्ट, क्रय अभिकर्ता
Purchase money क्रय धन, क्रय राशि
**Purchase money mortgage** क्रय-धन बंधक, क्रय-मुद्रा बंधक—एक ऐसा बंधक जो पूर्णतया या आंशिक रूप से भौतिक सम्पत्ति के क्रय संबंधी धनराशि के लिए दिया जाता है
Purchase officer क्रय अधिकारी
Purchase of goverament bon ls सरकारी बांडों का क्रय
Purchase order क्रय आदेश
Purchase price क्रय कीमत
Purchase price, marginal सीमांत क्रय-कीमत
Purchase tax क्रय-कर
Purchase transaction क्रय व्यवहार
Purchaser क्रेता
Purchaser's association क्रेता संस्था, क्रेता संघ
Purchasing power क्रय-शक्ति
Purchasing power, general सामान्य क्रय-शक्ति
Purchasing power, real वास्तविक क्रय-शक्ति
*Purchasing power famine* क्रय शक्ति अकाल
Purchasing power of money मुद्रा की क्रय-शक्ति

Purchasing power of rupee रुपए की क्रय-शक्ति
Purchasing power parity क्रय-शक्ति समता
Purchasing power standard क्रय-शक्ति मान
Purchasing power parity theory क्रय-शक्ति समता सिद्धांत
Pure capital शुद्ध पूँजी
Pure competition विशुद्ध प्रतियोगिता/प्रतिस्पर्द्धा
Pure credit system शुद्ध उधार प्रणाली
Pure economics शुद्ध अर्थशास्त्र
Pure interest शुद्ध ब्याज
Pure profit शुद्ध मुनाफा/लाभ
Pure quantity theory of money विशुद्ध मुद्रा-मात्रा सिद्धांत
Pure rent शुद्ध लगान
Pure science विशुद्ध विज्ञान
Pure theory शुद्ध सिद्धांत
Pure theory of interest ब्याज का विशुद्ध सिद्धांत
Pure theory of international trade अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार का विशुद्ध सिद्धांत
Pure theory of public finance सार्वजनिक वित्त का विशुद्ध सिद्धांत
Pure value theory विशुद्ध मूल्य सिद्धांत
Purely monetary phenomenon विशुद्ध मौद्रिक क्रिया
Purely real phenomenon विशुद्ध वास्तविक क्रिया

**Put and call option** विक्रय एवं क्रय विकल्प—कुछ हिस्सों को एक निश्चित कीमत पर, साधारणतया तीन मास में, बेचने या खरीदने के अधिकार को खरीद लेना।

**Put option** विक्रय विकल्प—कुछ हिस्सों को एक स्वीकृत कीमत, साधारणतया तीन मास में, बेचने के अधिकार खरीद लेना।

**Putting out system** घर उत्पादन पद्धति—उत्पादन की एक पद्धति जिसमें कोई निर्माता या व्यापारी उन लोगों को जो अपने घरों में उत्पादन करते हैं, कच्चा माल उपलब्ध कराता है।

**Pyramiding** स्तूपीकरण—हिस्सा बाजार में अपने पास हिस्सों की राशि को अपने कागजी-लाभ के आधार पर बढ़ाना। स्तूपीकरण उस समय संभव होता है जबकि स्टॉक-एक्सचेंज में कीमतें चढ़ रही हों चूँकि हिस्साधारी या सट्टेबाज इस विधि द्वारा अपने आधार को बढ़ाता है और इसके बल पर और क्रय करता है, इसलिए इस क्रिया को स्तूपीकरण कहा जाता है।

## Q

Qualification गुण, योग्यता
Qualification, with सशर्त, प्रतिबंध के साथ
Qualification pay अर्हता-वेतन, योग्यता वेतन
Qualification for promotion पदोन्नति योग्य होना
Qualified monopoly सप्रतिबंध एकाधिकार
Qualified ownership सशर्त स्वामित्व
Qualifying tax अर्हता कर
Qualitative analysis गुणात्मक विश्लेषण
Qualitative characters गुणात्मक लक्षण
Qualitative comparison गुणात्मक तुलना
Qualitative distribution गुणात्मक वितरण
Qualitative hedonism गुणात्मक सुखवाद
Qualitative laws गुणात्मक नियम/विधि/कानून
Qualitative methods of credit control साख नियंत्रण के विशिष्ट उपाय
Qualitative test गुणात्मक परीक्षण
Qualitative value गुणात्मक मूल्य/अर्हा
Qualitative variation गुणात्मक विभेदन, गुणात्मक परिवर्तन
Quality गुण
Quality, special विशेष गुण
Quality bonus गुणानुसार बोनस
Quality control गुण/कोटि नियंत्रण
Quality goods उच्च कोटि की वस्तुएँ
Quality increment गुण-संवृद्धि
Quality marking कोटि चिन्ह
Quality of capital पूँजी का गुण
Quality of goods माल की गुणावस्था, वस्तु-श्रेणी

Quality product बढ़िया माल
Quality standard श्रेणी-स्तर, गुण स्तर
Quality variable गुण-चल, गुण-चर
Quality variation गुण-परिवर्तन
Quantifiable factor परिमाण-निर्धारण योग्यतत्त्व
Quantification परिमाणीकरण
Quantification, growing tendency of परिमाणीकरण की बढ़ती हुई प्रवृत्ति
Quantification in economics अर्थशास्त्र में परिमाणीकरण
Quantification of a problem समस्या का परिमाणीकरण
Quantitative character मात्रात्मक लक्षण
Quantitative comparison मात्रात्मक तुलना
Quantitative concept of utility उपयोगिता की मात्रात्मक संकल्पना
Quantitative considerations मात्रात्मक तर्क, संख्यात्मक तत्त्व
Quantitative control मात्रात्मक नियन्त्रण
Quantitative control, direct प्रत्यक्ष मात्रात्मक नियंत्रण
Quantitative control, indirect अप्रत्यक्ष मात्रात्मक नियंत्रण
Quantitative data मात्रात्मक सामग्री/आँकड़े
Quantitative difference मात्रात्मक भेद
Quantitative distribution मात्रात्मक वितरण
Quantitative Economics मात्रात्मक अर्थशास्त्र—यह शब्द समष्टि अर्थशास्त्र (Macro-economics) का पर्यायवाची है। इसके आधीन आँकड़ों से प्राप्त सूचना को एकत्र करके उसका विश्लेषण किया जाता है। इसमें उत्पादन, रोजगार, कीमतों, ब्याज आदि आर्थिक मात्राओं का परीक्षण किया जाता है। जहाँ पर एक ओर इस प्रकार के परीक्षण को सराहनीय माना जाता है क्योंकि यह ऐतिहासिक एवं वस्तु-स्थिति के आधार पर आर्थिक नियमों का प्रतिपादन तथा उनकी सत्यता की जाँच करता है, वहाँ दूसरी ओर कुछ अर्थशास्त्री यह समझते हैं कि मात्रात्मक अर्थशास्त्री ऐसे सामाजिक एवं मनोवैज्ञानिक तत्त्वों की उपेक्षा करता है, जो आर्थिक व्यवहार को बहुत हद तक प्रभावित करते हैं। अतः उनका कहना है कि मात्रात्मक अर्थशास्त्र मापनीय तत्त्वों पर अत्यधिक बल देता है जो कि वांछनीय नहीं है।
Quantitative hedonism मात्रात्मक सुखवाद
Quantitative indicators मात्रात्मक सूचक, परिमाणात्मक सूचक
Quantitative measures परिमाणात्मक मापदंड
Quantitative measurement of welfare कल्याण का परिमाणात्मक माप
Quantitative methods of credit control साख नियन्त्रण के परिमाणात्मक उपाय
Quantitative point of view परिमाणात्मक/मात्रात्मक दृष्टिकोण
Quantitative relationship मात्रात्मक सम्बन्ध
Quantitative restrictions परिमाणात्मक/मात्रात्मक प्रतिबन्ध
Quantitative statement मात्रात्मक विवरण
Quantitative summary परिमाणात्मक सारांश
Quantitative uniformity मात्रात्मक एकरूपता
Quantity after change परिवर्तन के उपरान्त नई मात्रा
Quantity bonus मात्रानुसार बोनस
Quantity column मात्रा स्तम्भ
Quantity compensating variation मात्रा-प्रतिपूरक/समकारी परिवर्तन
Quantity compensating variation in income आय में मात्रा समकारी परिवर्तन
Quantity demanded, change in the माँग-मात्रा में परिवर्तन
Quantity discount मात्रापरक रियायत/छूट
Quantity demanded, initial or original प्रारम्भिक माँग-मात्रा
Quantity equivalent variation in income आय में हुआ मात्रा-तुल्य परिवर्तन
Quantity index मात्रा सूचकांक
Quantity of produce उत्पाद-मात्रा
Quantity rebate थोक-क्रय छूट

Quantity theory approach परिमाण सिद्धान्त दृष्टिकोण/पद्धति

Quantity theory of money मुद्रा परिमाण सिद्धान्त, मुद्रा-मात्रा सिद्धान्त

Quantity theory of money, pure विशुद्ध मुद्रा-परिमाण सिद्धान्त

Quantity of money, refined परिष्कृत मुद्रा-मात्रा सिद्धान्त

Quantum प्रमाण/मात्रा

Quantum of ration राशन की मात्रा

Quantum of trade व्यापार की मात्रा, व्यापार-परिमाण

Quarry खदान, खनन, खान

Quarterly financial statement त्रैमासिक वित्तीय विवरण

Quarterly statement त्रैमासिक/तिमाही विवरण

Quarterly total त्रैमासिक योग

Quarterly trade accounts तिमाही व्यापार लेखे

Quartile deviation चतुर्थक विचलन

Quasi-bottleneck अस्थायी गुहावरोध/मार्गावरोध

Quasi-commodity पण्यवत्, वस्तु तुल्य, वस्तु आभास

Quasi-long period अर्द्ध-दीर्घकालीन अवधि

Quasi-luxury goods अर्द्ध-विलासी वस्तुएँ

Quasi-money मुद्रावत्, आभास-मुद्रा

Quasi-monopolistic एकाधिकारवत्, आभास एकाधिकारीय

Quasi-monopoly एकाधिकारवत्, आभास एकाधिकार

Quasi-negotiable instrument अर्द्ध-वेचानी हुण्डी

Quasi-negotiable paper परक्राम्यवत् प्रपत्र, अर्द्ध वेचानी हुण्डी

Quasi partner साझेदारवत्

Quasi-permanent स्थायिवत्, स्थायिकल्प

Quasi-permanent vacancy स्थायिवत्-रिक्ति

**Quasi-rent** अर्द्ध-लगान, आभास लगान—अल्पकाल के दौरान किसी विशिष्ट और चिरस्थायी उत्पादन के साधन को प्राप्त होने वाली आय जिसके संभरण को बढाया या घटाया न जा सके। चूँकि भूमि का संभरण तो दीर्घकाल की दृष्टि से निश्चित ही है, इसलिए भूमि की अपेक्षा अन्य उत्पादन के साधनों का संभरण अल्पकाल मे कम हो सकता है। कम सभरण के कारण जो आय अल्पकाल मे साधन प्राप्त करता है, उसे आभास लगान कहते हैं। चूँकि दीर्घकाल में विशिष्ट साधनों के समरण को भी बढाया जा सकता है, इसलिए आभास लगान धीरे-धीरे लोप हो जाता है।

चूँकि आजकल वितरण सिद्धान्त के आधीन भूमि और अन्य उत्पादन के साधनो मे भेद नही किया जाता, इसलिए इस धारणा को अनावश्यक माना जाता है। परन्तु भूमि का सभरण चूँकि अन्य उत्पादन के साधनों की तुलना में अपेक्षाकृत अधिक निश्चित है, इसलिए अन्य अर्थशास्त्री आभास लगान पद का प्रयोग अर्थशास्त्र मे उचित मानते हैं।

Quasi-revenue आभास आगम

Quasi-stationary equilibrium स्थिरवत् सतुलन

Questionnaire प्रश्नावली

Question of policy नीति सम्बन्धी प्रश्न

Question of priority अग्रता/पूर्वता-प्रश्न

Question of title स्वत्व का प्रश्न

Queues of buyers खरीदारों की लम्बी कतारें

Quick acting manure शीघ्रकारी खाद

**Quick assets** विक्रय सुलभ परिसम्पत्, तत्काल परिसम्पत्ति—इसका प्रयोग तरल या काफी हद तक तरल परिसम्पत् से किया जाता है जिसे आसानी से नकदी मे तबदील किया जा सकता हो।

Quick estimates शीघ्र अनुमान

Quick yielding project शीघ्र फलदायी योजना, शीघ्र परिपाक परियोजना

Quickie strike तुरत हड़ताल

Quid pro quo तत्-प्रति-तत्, लेने का देना, एवजी

Quid pro quo theory of taxation कर का तत्-प्रति-तत् सिद्धान्त, कर का एवजी सिद्धान्त

Quiet market शान्त बाजार/मंडी

Quinquennial पंचवर्षीय, पचवार्षिक

Quinquennial mean पचवर्षीय औसत

नही देते। सबसे अधिक महत्वपूर्ण बात यह है कि वे लेनिन के कठोर दल-सगठन सिद्धान्त और लोकतन्त्रीय केन्द्रीय शासनवाद (Democratic Centralism) के सिद्धात को गलत मानते है, वे इस नाभिकीय युग मे सह-अस्तित्व के सिद्धात मे विश्वास रखते है और साम्यवादी सरकारो द्वारा सम्मत युद्ध की नीति को सर्वोत्तम नही मानते।

Revisionist पुनरीक्षणवादी, सशोधनवादी

Revisionist Marxist पुनरीक्षक मार्क्सवादी

Revisionist socialist पुनरीक्षक समाजवादी

Revisions of convention परम्परा मे सशोधन, इकरारनामे मे सशोधन

Revival पुनरुत्थान

Revival of lapsed policy गतावधि पालिसी का पुनश्चालन/पुन.प्रचलन

Revival of monetary policy मौद्रिक नीति का पुन प्रचलन

Revival of trade व्यापार का पुनरुत्थान

Revival phase of trade cycle व्यापार-चक्र की पुनरुत्थान अवस्था

Revivalist पुनरुत्थानवादी

Revocation मसूखी, प्रतिसहरण, रद्द करना

Revolution, agricultural कृषि क्राति

Revolution, industrial औद्योगिक क्राति

Revolution of rising expectations उन्मुख/बढती हुई आकाक्षाओ की क्राति

Revolutionary change क्रातिकारी परिवर्तन

Revolutionary socialism क्रातिकारी समाजवाद

Revolutionary syndicalism क्रातिकारी श्रमिक-सघवाद

Revolutionary unionism क्रातिकारी श्रम संघ-वाद

Revolving basis परिक्रामी आधार

Revolving credit परिक्रामी उधार

**Revolving fund** परिक्रामी निधि—एक ऐसी निधि जो इस्तेमाल करने के साथ-साथ भरी जाती है। इसके लिए या तो और अनुदान प्राप्त किया जाता है या जिस क्रिया के लिए यह वित्त जुटाती है, उसी की आय से इसकी पूर्ति की जाती है। इस निधि मे कुछ अधिशेष हर समय रहता है।

Revulsion of capital पूँजी का खिचाव, पूंजी का प्रतिकर्षण

Reward for co-ordination समन्वय का पारितोषिक

Reward for innovation नवप्रवर्तन का पारितोषिक

Reward for labour श्रम पुरस्कार

Reward for risk-taking जोखिम उठाने का पुरस्कार

Reward for uncertainty-bearing अनिश्चितता सहन करने का पुरस्कार

Reward of the effort परिश्रम का पुरस्कार

Rhythmic fluctuations लयबद्ध उच्चावचन

Rich economy समृद्ध अर्थव्यवस्था

Ridge line सीमा रेखा, परिधि रेखा

Rigging भाव बढ़ाना

Right, occupancy दखल अधिकार

Right, proprietary स्वामित्व अधिकार

Right amount of money for the country किसी देश के लिए मुद्रा का उपयुक्त परिमाण

Right of association संघीय अधिकार/संगठन का अधिकार

Right of disposal निर्वर्तन अधिकार, निपटान का अधिकार

Right of property सम्पत्ति-अधिकार

Right of resale पुन विक्रय-अधिकार

Right of succession उत्तराधिकार

Right to a fair wage उचित मजदूरी का अधिकार

Right to a job नौकरी का अधिकार

Right to employment रोजगार अधिकार

Right to property सम्पत्ति का अधिकार

Right to social security सामाजिक सुरक्षा का अधिकार

Right to strike हड़ताल-अधिकार

Right to vote मतदान का अधिकार, मताधिकार

Right to work नौकरी का अधिकार

Rights, buyers' क्रेता के अधिकार

Rights, sellers' विक्रेता के अधिकार

Rightwing socialism दक्षिणपक्षीय समाजवाद
Rigid classification कठोर वर्गीकरण, परिदृढ़ वर्गीकरण
Rigid frame दृढ ढांचा, अपरिवर्ती ढांचा
Rigid price अनम्य कीमत, अपरिवर्ती कीमत
Rigidity of economic system आर्थिक पद्धति की अनम्यता/अनमनीयता
Rignano's plan of death duty रिग्नैनो की मृत्यु-शुल्क योजना
Rig मूल्य उन्नयन, कूट मूल्य उन्नयन
**Rig the market** बाजार भाव को बढ़ाना, बाजार मूल्योन्नयन—बड़े-बड़े सट्टेबाजों द्वारा सट्टा बाजार पर नियन्त्रण प्राप्त करना ताकि वे कुछ समय के लिए बाजार शक्तियों को प्रभावहीन बनाकर हिस्सों के भावों को अपने हितानुकूल बढ़ा सकें।
**Ring money** आभूषण मुद्रा—इसका अभिप्राय स्वर्ण या चाँदी से बने हुए आभूषणों अर्थात् अंगूठियों, बाजूबन्द, कंगन आदि के रूप में मुद्रा से है जो या तो मुद्रा के रूप में इस्तेमाल की जा सकती है या व्यक्ति के श्रृंगार का साधन है।
Rings and pools गुट और व्यवसाय संघ
Ripening process परिपाक प्रक्रिया
Ripening stage परिपाक अवस्था
Rise and fall उतार-चढ़ाव
Rise in demand मांग में वृद्धि
Rise in exports निर्यात में वृद्धि
Rise in home investment देशी विनियोग में वृद्धि
Rise in non-plan expenditure गैर-योजना व्यय में वृद्धि
Rise in price level कीमत-स्तर में वृद्धि, कीमत स्तर का चढ़ाव
Rise in prices कीमतों में वृद्धि
Rise in supply संभरण में वृद्धि
Rise in the inequalities of wealth and income धन तथा आय की असमानता में वृद्धि
Rise of inflationary pressure स्फीतिक-दबाव में वृद्धि
Rising consumption demand within the economy अर्थव्यवस्था में वृद्धिशील उपभोग मांग
Rising costs बढ़ती लागतें
Rising markets उन्नतिशील बाजार, उभरते बाजार
Rising supply curve उठता हुआ संभरण-वक्र
Rising tendency उदीयमान प्रवृत्ति
Risk जोखिम
Risk, avoidable परिहार्य जोखिम
Risk, business व्यापार सम्बन्धी जोखिम
Risk, business-cycle व्यापार-चक्र संबंधी जोखिम
Risk, climatic जलवायु-जोखिम, जलवायु सम्बन्धी जोखिम
Risk, competition प्रतियोगिता सम्बन्धी जोखिम
Risk, estimable आकलन योग्य जोखिम
Risk, financial वित्तीय जोखिम
Risk, foreseeable पूर्वाभासित जोखिम
Risks, grouping of जोखिमों का समूहन
Risks, insurable बीमा-योग्य जोखिम
Risks, non-estimable प्राक्कलन-अयोग्य जोखिम
Risks, non-insurable बीमा-अयोग्य जोखिम
Risks, premium for जोखिम का बट्टा, जोखिम का प्रतिफल
Risks, trade व्यापार जोखिम
Risks, unforeseeable पूर्व-अनाभासित जोखिम
Risk allowance जोखिम सम्बन्धी छूट
Risk avoidance जोखिम परिहार्यता, जोखिम से बचना
Risk bearing जोखिम उठाना
Risk capital जोखिम पूंजी
Risk capital pooling जोखिम पूंजी संग्रहण
Risk free capital जोखिम मुक्त पूंजी
Riskless alternatives जोखिम-रहित विकल्प
Riskless profit जोखिम रहित लाभ
Risk of state intervention सरकारी हस्तक्षेप की आशंका
Risk purchase जोखिमी खरीद
Risk-taking जोखिम उठाना
Risk theory of profit लाभ का जोखिम सिद्धांत

Risky enterprise जोखिम युक्त उद्यम
Risky investment जोखिमी विनियोग, जोखिम युक्त विनियोग
Risky investment projects जोखिम युक्त निवेश परियोजना
Rival demand प्रतियोगी/स्पर्धी माँग
Rival supply प्रतियोगी/स्पर्धी पूर्ति
Rival union स्पर्धी संघ, स्पर्धी श्रम संघ
River valley projects नदी घाटी परियोजनाएँ
Road and water transport scheme सड़क एवं जल परिवहन योजना
Road fund सड़क निधि
Road transport सड़क परिवहन
Road transport, nationalisation of सड़क परिवहन का राष्ट्रीयकरण
Rock-bottom price निम्नतम कीमत, धरातल कीमत
Rocketting prices गगनचुम्बी कीमतें, तेजी से बढ़ता हुआ मूल्य
Role of costs लागतों की भूमिका
Role of government in capitalist economy पूँजीवादी अर्थव्यवस्था में सरकार की भूमिका
Role of government in socialist economy समाजवादी अर्थव्यवस्था में सरकार की भूमिका
Role of natural resources in economic development आर्थिक विकास में प्राकृतिक संसाधनों के योगदान की भूमिका
Role of price changes कीमत-परिवर्तन की भूमिका
Role of price regulation कीमत-नियमन का योगदान
Role of private sector निजी क्षेत्र का योगदान, गैर-सरकारी क्षेत्र की भूमिका
Role of public sector सार्वजनिक/सरकारी क्षेत्र का योगदान/भूमिका
Role of the state in balanced growth संतुलित विकास में राज्य का योगदान
Rollback policy कीमत अवधारण नीति
**Rolled back maximum price** अवधारित अधिकतम कीमत—इसका अर्थ उस सरकारी नीति से है जिसके आधीन कोई पूर्वकालीन एवं निम्न कीमत वर्तमान ऊँची कीमत की तुलना में कानूनी कीमत घोषित कर दी जाती है। इस नीति का प्रारम्भ द्वितीय विश्वयुद्ध में हुआ ताकि उच्चतम कीमत नीति के अवांछनीय प्रभाव दूर किये जा सकें। इस नीति का उद्देश्य कीमत-स्फीति को कुछ हद तक कम करना होता है। इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए सरकार उत्पादकों एवं वितरकों को अवधारित अधिकतम कीमत (Rolled-back maximum price) और वर्तमान कीमत के बराबर साहाय्य दे देती है।
Rolled over short term credit नवीकरण योग्य अल्पकालीन ऋण
Rolling capital चक्रीय पूँजी
**Rolling stock** चक्रीय स्टॉक, चक्रीय यान, चक्रीय स्कन्ध—*रेल के डिब्बे, गाड़ियाँ व इंजन,* रेल परिवहन की भौतिक सम्पत्ति जो पहियों द्वारा रेल-मार्ग पर चलती है।
Roots of specialisation विशिष्टीकरण के मूल कारण
*Rotating shifts बदलती पारियाँ, परिवर्ती पारियाँ*
Rotation of crops फसलों का फेर-बदल, सस्या वर्तन
Rough index अधूरा सूचक, लगभग सूचक
**Round about methods of production** *उत्पादन की पूँजीतन्त्रीय पद्धति/ढंग, उत्पादन का चक्करदार ढंग, उत्पादन का परोक्ष ढंग*—उत्पादन का अधिक पूँजीतंत्रीय ढंग जिसमें अधिक क्रियाएँ एवं उपक्रियाएँ हों, अधिक श्रम-विभाजन हो। यह तभी सम्भव हो सकता है जब बाजार *का आकार बड़ा हो, उत्पादन के लिए विशिष्टीकृत* मशीनरी का प्रयोग किया जा सके। अत: उत्पादन की इस पद्धति में उत्पादन के कम प्रत्यक्ष एवं अधिक कुशल उपायों का प्रयोग किया जाता है। आदिकालीन उत्पादन-प्रणाली में श्रम-विभाजन कम होने के कारण उत्पादन अधिक प्रत्यक्ष था अर्थात् उपभोग वस्तु उद्योगों में कार्य करने वाले श्रमिकों की संख्या अधिक थी। आधुनिक अर्थव्यवस्थाओं में उत्पादन अधिकाधिक पूँजीतंत्रीय या चक्करदार बन गया है। उदाहरणार्थ, संयुक्त

राज्य अमरीका की अर्थव्यवस्था में विनिर्माण उद्योग में कार्य करने वाले केवल 10 प्रतिशत श्रमशक्ति उपभोग-वस्तुओं का उत्पादन करती है और शेष पूँजी वस्तुओं का।

**Roundsum remittance** पूर्ण रुपयों में प्रेषण

**Roving officers** भ्रमणशील अधिकारी

**Royalty** स्वामित्व शुल्क, रायल्टी

**Rules of gold standard** स्वर्णमान के नियम

**Ruling class** शासक वर्ग

**Runaway inflation** घोर स्फीति, अति स्फीति, बेलगाम मुद्रास्फीति—Hyper inflation के लिए विकल्प शब्द।

**Runaway shops** पलायक दुकान/फर्म—कोई फर्म जो अपना कार्यालय एक स्थान से दूसरे स्थान पर बदलती रहती है। इसका मुख्य उद्देश्य अपने श्रमिकों के संघवाद से बचना या श्रम-कानून के लागू होने से बचना होता है।

**Running costs** प्रचालन लागत, प्रचालन उत्पादन व्यय

**Running expenses** प्रचालन व्यय

**Running inflation** दौड़ती स्फीति, तीव्र स्फीति

**Running option** चालू विकल्प

**Running profit** निरन्तर लाभ

**Run on a bank** बैंक पर टूट पड़ना—बैंक पर से विश्वास उठने पर जमाकर्ताओं का अपनी जमा-राशि निकालने के लिए टूट पड़ना।

**Rupee account** रुपया-लेखा

**Rupee balances** रुपया अवशेष

**Rupee coin** रुपये के सिक्के

**Rupee credit** रुपया ऋण, रुपया-उधार

**Rupee debt** रुपया-ऋण

**Rupee loan** रुपया-ऋण

**Rural banking** ग्राम बैंक-व्यवस्था

**Rural Banking Enquiry Committee** ग्रामीण बैंकिंग जाँच समिति

**Rural co-operative society** ग्राम सहकारी समिति

**Rural credit** ग्राम उधार, ग्राम-ऋण

**Rural credit, integrated scheme of** ग्राम-ऋण की एकीकृत योजना

**Rural credit, sources of** ग्राम-ऋण के स्रोत

**Rural credit policies** ग्रामीण साख नीतियाँ

**Rural credit society** ग्रामीण उधार समिति

**Rural credit survey** ग्राम उधार सर्वेक्षण, ग्राम ऋण सर्वेक्षण

**Rural debt** ग्राम-ऋण

**Rural development** ग्राम-विकास

**Rural economics** ग्राम्य/ग्राम-अर्थशास्त्र

**Rural economy** ग्रामीण अर्थव्यवस्था

**Rural electrification** ग्राम विद्युतीकरण, ग्राम बिजलीकरण

**Rural exodus** ग्राम-बहिर्गमन

**Rural finance** ग्राम-वित्त

**Rural growth of population** ग्रामीण जनसंख्या संवृद्धि

**Rural growth rate** ग्रामीण संवृद्धि-दर

**Rural indebtedness** ग्रामीण ऋणग्रस्तता

**Rural industries** ग्राम उद्योग

**Ruralisation** देहातीकरण, ग्राम्यकरण

**Rural man-power programme** ग्रामीण जन-शक्ति प्रोग्राम/कार्यक्रम

**Rural planning** ग्राम-आयोजन

**Rural population** ग्रामीण जनसंख्या

**Rural reconstruction** ग्राम पुनर्निर्माण

**Rural survey** ग्राम सर्वेक्षण

**Rural unemployment** ग्रामीण बेरोजगारी

**Rural uplift** ग्राम-सुधार

**Rural welfare** ग्राम-कल्याण

**Rural works programme** ग्राम निर्माण-कार्यक्रम

**Rush for imports** आयातों के लिए टूट पड़ना

**Ruthlessness and regimentation** निर्ममता एवं कठोर बन्धन (जनता पर)—सोवियत रूस की आयोजित अर्थव्यवस्था का मौलिक लक्षण माना जाता है।

## S

**Sabotage** तोड़-फोड़ ध्वंसन, गुप्त तोड़फोड़—मिल-मालिकों से झगड़ा हो जाने पर जानबूझ कर मजदूरों द्वारा कारखाने आदि की क्षति। इसके लिए कई प्रकार के व्यवहार प्रयोग में लाए जाते हैं—जैसे उत्पादन की गति धीमी करना, या

उत्पादन को अलाभदायक बना देना, व्यर्थ समय नष्ट करना या कई बार मशीनरी को तोड देना या मशीन मे कुछ ऐसा हेर-फेर करना कि कुछ समय के लिए वह प्रयोगहीन बन जाए या उसकी कुशलता कम हो जाए।

Sacrifice of leisure अवकाश का त्याग

Sacrifice price घाटे की कीमत

Sacrifice tax theory कराधान का त्याग सिद्धान्त

Safe cash deposit ratio सुरक्षित रोक जमा अनुपात

Safe cash ratio सुरक्षित रोक अनुपात

Safe deposit सुरक्षित निक्षेप/जमा

Safe investment सुरक्षित विनियोग

Safety appliance सुरक्षा सामान, सुरक्षा उपकरण

Safety campaign सुरक्षा आन्दोलन

Safety education सुरक्षा-शिक्षा

Safety fund system सुरक्षा निधि प्रणाली

Safety vaults सुरक्षित तिजोरियाँ

Saint Simonians सेंट साइमनवादी

Salaried class वैतनिक वर्ग

Salaried office वैतनिक पद

Salary earner वेतन उपार्जक

Salary earning middle class वेतन उपार्जक मध्यम वर्ग

Salary saving scheme वेतन-बचत-योजना

Sale, auction नीलामी बिक्री

Sale, blind अन्धा सौदा

Sale, cash नकद बिक्री

Sale, credit उधार बिक्री

Sale, forced जबरी विक्रय, बाध्य बिक्री

Sale, negotiated वातचीत द्वारा विक्रय

Sale, private निजी बिक्री

Sale, prompt तुरन्त बिक्री

Sale, public सार्वजनिक विक्रय

Sale, short मन्द बिक्री

Sale price विक्रय-कीमत

Sale proceeds विक्रय प्राप्ति

Sales Account बिक्री खाता, विक्रय लेखा

Sales agent विक्रय अभिकर्ता, बिक्री एजेन्ट

Sales by sample नमूने से बिक्री

Sales curve बिक्री-वक्र

Sales finance company विक्रय वित्त कम्पनी

**Sales-force-composite method** विक्रयानुमान संग्रथित प्रणाली—इसका अभिप्राय विक्रय सम्बन्धी पूर्वानुमान की उस प्रणाली से है जिसका आधार विक्रय-संभावना के सम्बन्ध मे विक्रय-प्रतिनिधियो के अनुमान होते हैं। इस प्रणाली में प्रत्येक विक्रय-प्रतिनिधि अपने क्षेत्र सम्बन्धी भावी विक्रय के अनुमान कम्पनी को भेजता है। कम्पनी के उच्चाधिकारी इन अनुमानो का निरीक्षण इस दृष्टि से करते हैं कि ये वास्तविक हैं। इस प्रणाली का मुख्य गुण यह है कि इसमें उन व्यक्तियों की जानकारी का प्रयोग किया जाता है जो बाजार के सबसे निकट है। इन संग्रथित अनुमानो के कारण विक्रय-प्रतिनिधियों के आत्मविश्वास को बल मिलता है और वे अपने द्वारा निर्धारित लक्ष्यो की प्राप्ति के लिए प्रयास कर सकते हैं। इस प्रणाली का दोष यह है कि विक्रय-प्रतिनिधि संभवतः कमजोर अनुमाता हो सकते हैं और कम्पनी से नीचा कोटा निश्चित करवाने के लिए अल्पानुमान भी कर सकते हैं।

Sales line विक्रय-रेखा

Sales man विक्रयकार, विक्रय-सहायक

Sales management विक्रय प्रबन्ध

Sales manager विक्रय प्रबन्धक

Salesmanship विक्रय कला

Sales potential विक्रय सम्भाव्यता, विक्रय क्षमता

Sales promotion विक्रय-प्रोन्नति

Sales promotional activities बिक्री अभिवृद्धि सम्बन्धी क्रियाएँ

Sales promotion campaign बिक्री प्रोन्नति अभियान

Sales quota विक्रय कोटा/नियतांश

Sales resistance बिक्री प्रतिरोध

Sales schedule विक्रय अनुसूची

Sales tax बिक्री कर, विक्रय-कर

Sales tax, general सामान्य बिक्री कर

Sales tax, selective विवेचनात्मक बिक्री कर

Sales tax as an instrument of anti-inflationary fiscal policy बिक्री कर—मुद्रा-स्फीति विरोधी राजकोषीय नीति के उपकरण के रूप में

Sales transaction विक्रय-व्यवहार, विक्रय सौदे

Sales warrant विक्रय अधिपत्र

Sales woman विक्रेत्री, विक्रयकारिका

Sale to the highest bidder सबसे ऊँची बोली बोलने वाले को बेचना

Sale value विक्रय मूल्य

Salt duty नमक/लवण शुल्क

Salvaging process छीजन सदुपयोग प्रक्रिया

Sample, random यमसांभविक नमूना

Sample, stratified स्तरबद्ध नमूना

Sample, systematic नियमित नमूना, व्यवस्थित नमूना, वर्गबद्ध नमूना

Sample area क्षेत्रीय नमूना, नमूना क्षेत्र

Sample census प्रतिदर्श जनगणना, नमूने के तौर पर जनगणना

Sample checking नमूना निरीक्षण

Sample survey नमूना सर्वेक्षण

**Sampling** नमूना चयन—कुल जनसंख्या के बारे में निष्कर्ष प्राप्त करने के लिए कुल जनसंख्या के एक भाग के चयन की क्रिया। नमूना चयन क्रिया का उद्देश्य कम-से-कम समय, प्रयास और पैसा खर्च कर आवश्यक सूचना प्राप्त करना है। कई बार तो नमूना-चयन प्रणाली बहुत ही विश्वसनीय परिणाम उपलब्ध कराती है क्योंकि इसके आधीन समस्या का अध्ययन एक सीमित क्षेत्र में गहन रूप से किया जाता है। इसमें अनुभवी कर्मचारियों का प्रयोग किया जाता है। नमूना-चयन दो प्रकार से किया जाता है: (i) सम्भावना अनुसार नमूना-चयन (Probability sampling) में प्रत्येक इकाई का चयन उसके चुने जाने की ज्ञात संभावना के आधार पर किया जाता है और (ii) सभावना-इतर नमूना चयन (Non-probability sampling) में इकाइयों का चुनाव सुविधा या व्यक्तिगत निर्णय के आधार पर किया जाता है। नमूना-चयन क्रिया में भय यह होता है कि कई बार नमूना समग्र जनसंख्या का सही प्रतिनिधित्व नहीं करता परन्तु संभावना नमूना-चयन प्रणाली से प्राप्त सूचना में इस त्रुटि को न्यूनतम किया जा सकता है।

Sampling, biased एकांगी/अभिनत नमूना-चयन

Sampling, convenience सुविधानुसार नमूना-चयन

Sampling, judgement स्वनिर्णय नमूना-चयन

Sampling, objective वस्तुनिष्ठ नमूना-चयन

Sampling, probability संभावनानुसार नमूना-चयन

**Sampling, quota** कोटा नमूना-चयन—कोटा नमूना चयन में प्रत्येक वर्ग से निश्चित संख्या में इकाइयां चुनी जाती हैं। प्रत्येक वर्ग से लिया गया कोटा सामान्यतया उस वर्ग की संख्या के कुल जनसंख्या के अनुपात के आधार पर निश्चित किया जाता है। कई सर्वेक्षणों में विभिन्न सामाजिक एवं आर्थिक वर्गों में आयु एवं लिंग के आधार पर कोटा निर्धारित किया जाता है।

**Sampling, Simple random** सरल यादृच्छिक नमूना-चयन—नमूना-चयन की इस प्रणाली में प्रत्येक व्यक्ति या नमूना-इकाई को स्वतन्त्र रूप से चुना जाता है और प्रत्येक इकाई के चयन की संभावना बराबर होती है। कुल जनसंख्या में प्रत्येक व्यक्ति या इकाई को एक विशेष संख्या से व्यक्त किया जाता है और नमूना-इकाइयां किसी ढोल या हैट से लाटरी प्रणाली के आधार पर चुनी जाती हैं। साधारणतया, सरल यादृच्छिक नमूना-चयन एक साधारण क्रिया नहीं है और यह क्रिया और भी कठिन बन जाती है जब कि कुल जनसंख्या बड़ी हो और प्रत्येक इकाई विशेष संख्या से व्यक्त न की गयी हो।

**Sampling, stratified** स्तरबद्ध नमूना-चयन—नमूना-चयन की इस प्रणाली में उस जनसंख्या को पहले विभिन्न श्रेणियों या स्तरों में विभक्त किया जाता है और फिर प्रत्येक स्तर या श्रेणी से नमूना इकाइयां चुनी जाती हैं। स्तर में भाजन इस प्रकार से किया जाता है कि प्रत्येक स्तर में

सभी इकाइयाँ जहाँ तक सभव हो सके, एक जैसी होता है। नमूने मे प्रत्येक स्तर को प्रतिनिधित्व दिया जाता है और नमूना-इकाइयाँ याहच्छिक प्रणाली द्वारा चुनी जाती हैं।
Sampling, systematic नियमित/वर्गबद्ध/व्यवस्थित नमूना-चयन—नमूना-चयन की इस प्रणाली मे एक अन्तराल ढांचे के अनुसार जनसख्या मे से नमूने का चुनाव किया जाता है। नमूना-इकाई पहले अन्तराल से चुनी जाती है और फिर प्रत्येक सातवें, आठवें या किसी n-वें अन्तराल मे से नमूना चुना जाता है। यहाँ n का अर्थ प्रत्येक अन्तराल की लम्बाई से है जो दस, बारह या कोई और निश्चित सख्या हो सकती है।
Sampling, unrestricted random अप्रतिबंधित याहच्छिक नमूना-चयन
Sampling method प्रतिचयन विधि
Sanctity of contract सविदा की पवित्रता
Satiable तृप्य
Satiable wants तृप्य आवश्यकताएँ
Satiability तृप्यता
Satiability of particular wants विशिष्ट आवश्यकताओ की तृप्यता
Satiation of wants आवश्यकताओ की तृप्ति
Satiety price तृप्ति कीमत
Satisfaction तुष्टि, तृप्ति
Satisfaction, maximisation of तुष्टि का अधिकतमकरण
Satisfaction, maximum अधिकतम तुष्टि
Satisfaction, negative ऋणात्मक तुष्टि
Satisfaction, positive धनात्मक तुष्टि
Satisfaction, subjective व्यक्तिपरक तुष्टि
Satisfaction chart तुष्टि आरेख/चार्ट
Satisfaction curve सतुष्टि वक्र
Saturation point तृप्ति बिन्दु
Saver बचतकर्ता
Saver's surplus बचतकर्ता-अतिरेक, बचतकर्ता की बेशी, बचतकर्ता अधिशेष
Saving बचत, सचय
Saving, automatic स्वतः बचत
Saving, collective सामूहिक बचत
Saving, compulsory अनिवार्य बचत
Saving, community सामुदायिक बचत
Saving, corporate निगम बचत
Saving, disposable प्रयोज्य/निवर्त्य बचत
Saving, domestic आन्तरिक बचत
Saving, ex-ante घटनापूर्व बचत
Saving, ex-post घटनोत्तर बचत
Saving, external बाह्य बचत
Saving, forced बाध्य बचत, बलात् बचत
Saving, full capacity पूर्ण सामर्थ्य बचत
Saving, internal आन्तरिक बचत
Saving, level of बचत-स्तर
Saving, mature परिपक्व बचत
Saving, mobilisation of बचत गतिमान करना
Savings, national राष्ट्रीय बचत
Saving, over अधिक बचत
Saving, past भूतपूर्व बचत
Saving permanent स्थायी बचत
Saving, productive उत्पादक बचत
Saving, propensity for बचत-प्रवृत्ति
Saving, small अल्प/छोटी बचत
Saving, unproductive अनुत्पादक बचत
Saving, voluntary स्वैच्छिक बचत
Saving account बचत लेखा
Saving and investment theory सचय-विनियोग सिद्धान्त
Saving bank बचत बैंक
Saving bank account बचत-बैंक खाता
Saving bank deposits बचत बैंक जमा
Saving bond बचत बन्ध-पत्र, बचत बाड
Saving capacity बचत-सामर्थ्य
Saving deposit बचत-जमा
Saving in cash नकद-सचय, नकद-बचत
Saving gap बचत-अन्तराल
Saving in goods वस्तु रूपी बचत
Saving income ratio बचत-आय अनुपात
Saving institution बचत सस्थापन
Saving in money मुद्रा रूपी बचत

Saving potential बचत-सामर्थ्य

**Saving ratio** बचत अनुपात—वर्तमान बचत और वर्तमान निर्वर्त्य आय के प्रतिशत को बचत-अनुपात कहते हैं। बचत-अनुपात में परिवर्तन और इसकी प्रवृत्ति आय तथा व्यय की दीर्घकालीन प्रवृत्ति के विश्लेषण के लिए महत्वपूर्ण कारणतत्त्व है। विभिन्न आय-वर्गों या विभिन्न व्यवसाय-वर्गों में बचत ढांचे सम्बन्धी सूचना प्राप्त करने के लिए उपभोक्ताओं के बजटों की सहायता ली जाती है। उदाहरणार्थ, सामान्यतया यह पता चला है कि निम्न आय वर्गों का बचत अनुपात नकारात्मक है परन्तु आय में वृद्धि के साथ यह लगातार बढ़ता जाता है। बचत अनुपात का प्रयोग विकसित तथा अल्प-विकसित देशों में आर्थिक विकास के अन्तर का विश्लेषण करने के लिए किया जाता है। अल्प-विकसित देशों का बचत अनुपात सामान्यतया बहुत ही कम होता है और इस कारण इनमें विनियोग स्तर नीचा रहता है जो इनके पिछड़ेपन का प्रधान कारण है।

Saving ratio, incremental बचत-वृद्धि अनुपात

Saving ratio in underdeveloped countries अल्प-विकसित देशों में बचत अनुपात

Saving schedule बचत-अनुसूची

Saving sector बचत-क्षेत्र

Saving stamps बचत टिकट

**Say's law of market** 'से' का बाजार नियम—से के बाजार नियम के अनुसार, सम्भरण अपनी मांग स्वयं उत्पन्न करता है अर्थात् उत्पादन की क्रिया में उत्पन्न की गई वस्तुओं की मांग के लिए आवश्यक आय भी पैदा हो जाती है। इस विचार-धारा के अनुसार न ही तो सामान्य अत्युत्पादन सम्भव है और न ही बाजार में मांग का अभाव हो सकता है। अत: अर्थव्यवस्था पूर्ण रोजगार स्तर पर कार्य करती है अर्थात् पूर्ण रोजगार समाज की सामान्य स्थिति है और राष्ट्रीय आय पूर्ण रोजगार के स्तर के अनुरूप होगी। यदि से के नियम को प्रतिष्ठित अर्थशास्त्र की अन्य मान्यताओं अर्थात् मजदूरी एवं कीमत की लोचशीलता के साथ विचारा जाए, तो से का नियम अर्थव्यवस्था का एक ऐसा मॉडल पेश करता है जिसमें एक गहरी मन्दी या बेरोजगारी की कोई सम्भावना नहीं। माल्थस पहला अर्थशास्त्री था जिसने से के नियम की आलोचना की परन्तु केन्ज ने से के सिद्धान्त को गलत बताया। केन्ज के अनुसार से के सिद्धान्त का मूल दोष यह था कि बचत अपने आप विनियोग का रूप धारण नहीं करती और न ही कोई ऐसा तरीका है जिसके अनुसार बचत विनियोग के बराबर हो जाए। अत: बचत और विनियोग में अन्तर हो जाना अनिवार्य है और इस कारण अर्थव्यवस्था में मन्दी या तेजी की स्थिति उत्पन्न हो सकती है। इस प्रकार केन्ज ने यह सिद्ध किया कि अर्थव्यवस्था पूर्ण रोजगार स्तर पर सामान्यतया कार्य नहीं करती।

Scale, diseconomies of मात्रा-सम्बन्धी अमितव्ययताएं

Scale, economies of मात्रा-सम्बन्धी मितव्ययताएं

Scaled-up expenditure वर्धित व्यय

Scale line पैमाना रेखा

Scale line appropriate to the relative factor price साधनों के सापेक्ष मूल्यों के अनुरूप होने वाली पैमाने की रेखा

Scale of fares किराया-मान, किराये की श्रेणी

Scale of pay वेतन-मान, वेतन-श्रेणी

Scale of plant संयंत्र का पैमाना

Scale of plant, fixed संयंत्र के स्थिर पैमाने

Scale of plant, optimum संयंत्र का अनुकूलतम पैमाना

Scale of plant adjustment संयंत्र के पैमाने का समायोजन

Scale of operations संकार्य के पैमाने

**Scale of preferences** अधिमान्यताओं का मापदंड—अर्थशास्त्र के सिद्धान्तों की एक मूल कल्पना यह है कि प्रत्येक व्यक्ति विवेकपूर्ण रूप से कार्य करता है। ऐसी परिस्थिति में यदि किसी व्यक्ति को दो वस्तुओं या दो सम्मिश्रणों में से चयन करना हो, तो स्वाभाविक ही है कि वह उस वस्तु

या सम्मिश्रण को चुनेगा जो उसे अधिकतम तुष्टि दे। इसका अर्थ यह है कि प्रत्येक व्यक्ति के दिमाग मे अपनी असतुष्ट आवश्यकताओ की अधिमान्यता के आधार पर एक सूची होती है। यह विश्वास किया जाता है कि इस सूची मे सबसे ऊपर की वस्तु उपभोक्ता को अपेक्षाकृत अधिक तुष्टि देगी और जैसे-जैसे सूची मे नीचे की ओर बढ़ते चले जाएंगे, तुष्टि को मात्रा घटती चली जाएगी। वास्तविक जीवन मे बहुत थोडे लोग ही ऐसे हैं जो अपनी अधिमान्यताओ के मापदण्ड के बारे मे चेतन होते हैं, चाहे सभी यह महसूस करते हैं कि कुछ आवश्यकताएं अन्य की अपेक्षा अधिक तीव्र होती हैं। एक विवेकपूर्ण आर्थिक सिद्धान्त के लिए प्रत्येक व्यक्ति को अधिमान्यताओं के मापदण्ड की कल्पना करनी आवश्यक है। यहाँ उल्लेखनीय बात यह है उपभोक्ताओ की अधिमान्यताएं तब भी विवेकपूर्ण मानी जा सकती हैं यदि वे वर्तमान नैतिक विचारो पर पूरी न उतरें। अत. अधिमान्यता का नैतिकता से कोई प्रत्यक्ष सम्बन्ध नही।

Scale of regression समाश्रयण-मान

Scale of reward पारितोषिक श्रेणी/मान

Scale of valuation मूल्याकन मान

Scale of values मूल्य-मान

Scarce दुर्लभ

Scarce currency दुर्लभ मुद्रा

Scarce factor दुर्लभ साधन

Scarce goods दुर्लभ पदार्थ

Scarce means दुर्लभ साधन

Scarcity दुर्लभता

Scarcity, law of दुर्लभता नियम

Scarcity earning दुर्लभता कमाई

Scarcity of means साधनो की दुर्लभता

Scarcity price परिमितता/दुर्लभता कीमत

Scarcity relationship दुर्लभता सबध

Scarcity rent दुर्लभता लगान

Scarcity reward दुर्लभता पारितोषिक

Scarcity theory of rent लगान का दुर्लभता सिद्धात

Scarcity value दुर्लभता-मूल्य

Scarcity wages दुर्लभता मजदूरी

Scatteredness of holding जोतो का बिखरा होना

Scattered producers बिखरे/विकीर्ण उत्पादक

Scattered production विकीर्ण उत्पादन, अनेकत्र-स्थित उत्पादन

Schedule of demand मांग अनुसूची

Scheduled bank अनुसूचित बैंक

Schedule of consumer's preferences उपभोक्ता अधिमान की सूची

Scheduled industry अनुसूचित उद्योग

Scheme of deferment आस्थगन-योजना

Scheme of devolution अधिकारान्तरण की योजना

*Scheme of integrated rural credit* एकीकृत ग्राम-ऋण योजना

Scheme of most favoured nation clause सर्वानुगृहीत राष्ट्र व्यवहार योजना

Scheme of priority प्राथमिकता क्रम

Scheme of revolving foreign exchange credit परिक्रामी विदेशी मुद्रा साख योजना

**Scholasticism** चर्च प्रधानतावाद—इस शब्द का प्रयोग मध्ययुग के दौरान प्रचलित धार्मिक और दार्शनिक सिद्धान्तो से है जिनका मूलाधार चर्च एव अरस्तू की शिक्षाएं थी। अर्थशास्त्र मे इनके मुख्य समर्थक सेंट थामस एक्वीनास (Saint Thomas Acquinas) एवं डन्स स्काटस (Duns Scotus) थे। इन विचारको ने चर्च के सिद्धान्तो का विवेकपूर्ण प्रयोग किया ताकि व्यापार एव सूदखोरी के प्रनियमो को मध्ययुग के परिवर्तनो से सम्बन्धित किया जा सके। इसके फलस्वरूप व्यापार एव वाणिज्य व्यवहार मे न्यायय कीमत (Just price) की धारणा का विकास हुआ। चूंकि चर्च ने मांग एव पूर्ति के नियमो की कार्यान्विति को स्वीकार कर लिया, इसलिए 17वी शताब्दी के पश्चात् चर्च प्रधानतावाद का पतन हो गया।

Schools of economics अर्थशास्त्र सम्प्रदाय

School, Austrian आस्ट्रियाई सम्प्रदाय

School, banking बैंकवाद, बैंकवाद सम्प्रदाय
School, Cambridge कैम्ब्रिज सम्प्रदाय
School, classical क्लासीकल/संस्थापक सम्प्रदाय
School, currency करेंसीवादी सम्प्रदाय
School, historical ऐतिहासिक सम्प्रदाय
School, Manchester मानचेस्टर सम्प्रदाय
School, mathematical गणितीय सम्प्रदाय
School, marginal utility सीमान्त उपयोगितावादी सम्प्रदाय
School, mercantile वाणिज्यवादी सम्प्रदाय
School, monetary मौद्रिक सम्प्रदाय
School, optimist आशावादी सम्प्रदाय
School, orthodox रूढ़िवादी सम्प्रदाय
School, physiocratic प्रकृतिवादी सम्प्रदाय
School, psychological मनोवैज्ञानिक सम्प्रदाय
School-leaving age विद्यालय छोड़ने की आयु

**Schumpeterian Entrepreneur** शुम्पीटेरियन उद्यमकर्ता—प्रोफेसर शुम्पीटर द्वारा कल्पित उद्यमकर्ता एक ऐसा व्यक्ति है जो नवक्रियाओं (Innovations) को व्यापार में चालू करता है। इस दृष्टि से वह एक नेता है। परन्तु नेतृत्व शब्द इस सन्दर्भ में उद्यमकर्ता के व्यक्तित्व पर बल नहीं देता और इस प्रकार नेता शब्द से जो मानसिक चित्र एक राजनीतिक नेता का सामने आ जाता है, वह उद्यमकर्ता का नहीं है। वह केवल इस दृष्टि में नेता है कि वह उत्पादन के साधनों का विभिन्न दिशाओं में नेतृत्व करता है। वह इस दृष्टि से भी नेता है कि वह प्रारम्भिक कठिनाइयाँ सहन करता है जो किसी नवक्रिया के प्रचालन से सम्बन्धित होती हैं। वह एक और दृष्टि से भी नेता है। नवक्रिया के सफल होते ही अन्य व्यक्ति उसे अपनाने का प्रयास करते हैं और चूँकि नकल करना आसान होता है, वे उद्यमकर्ता के अपेक्षाकृत अधिक प्रतिफल को धीरे-धीरे समाप्त कर देते हैं क्योंकि नवक्रिया सामाजिक तन्त्र का अंग बन जाती है। इसीलिए शुम्पीटर का कहना है कि यह नेतृत्व उसकी इच्छा के विरुद्ध है। चूँकि शुम्पीटर उद्यमकर्ता को एक नेता मानता है, इसलिए वह पूँजीवादी समाज में समग्र आर्थिक विकास के लिए उसे उत्तरदायी मानता है।

शुम्पीटर उद्यमकर्ताओं को एक सामाजिक वर्ग नहीं मानता। कोई भी व्यक्ति जो उत्पादन के साधनों के एक नये सम्मिश्रण से सम्बन्धित सामाजिक एवं मनोवैज्ञानिक कठिनाइयों को पार कर जाता है, उद्यमकर्ता बन जाता है। अतः उद्यमकर्ता को परिवर्तन-प्रक्रिया का वाहक माना गया है।

Science, fruit-bearing फलपरक शास्त्र/विज्ञान
Science, light-bearing ज्ञानपरक शास्त्र/विज्ञान
Scientific investment वैज्ञानिक निवेश

**Scientific Management** वैज्ञानिक प्रबन्ध—संयुक्त राज्य अमेरिका में फ० ड० टेलर द्वारा उत्पादन-क्रियाओं के क्रमबद्ध अध्ययन के लिए 20वीं शताब्दी के आरम्भ में सिद्धान्तों की एक शृंखला प्रतिपादित की गयी। इसमें निम्नलिखित मुख्य सिद्धान्तों को आधार माना गया —

(i) कर्मचारियों द्वारा की गयी विभिन्न क्रियाओं का वैज्ञानिक ढंग से अध्ययन होना चाहिए,

(ii) जिस काम के लिए श्रमिक योग्यता रखता हो, उसी काम पर नियुक्त होना चाहिए; और

(iii) प्रबन्ध और कर्मचारियों में सहयोग होना चाहिए।

Scientific marketing वैज्ञानिक विपणन
Scientific tariff argument वैज्ञानिक प्रशुल्क तर्क
Scissor's crisis "कैंचीनुमा संकट"
Scope of economics अर्थशास्त्र का विषय-क्षेत्र

**Scrip** पावती-पत्र, कच्ची-रसीद—बैंक आदि में दिए गए रुपयों का प्रमाणपत्र या कच्ची-रसीद। सामान्य रूप से पावती पत्र का अर्थ उस प्रलेख से है जिसके वाहक को कुछ प्राप्त होना हो। बहुत बार इस शब्द का प्रयोग वाहक प्रतिभूतियों के लिए भी किया जाता है।

Script सरकारी बांड
Script money पत्र-मुद्रा
Scrutineer संवीक्षक
Sea-borne trade समुद्री व्यापार
Sea customs समुद्री सीमा शुल्क
Sea Customs Act समुद्री सीमा शुल्क अधिनियम
Sea route जलमार्ग, समुद्री मार्ग
Seal मुहर

**Seasons, Busy** व्यस्त ऋतु/समय—मुद्रा संचलन में ऋतुकालीन उतार-चढाव—भारत में अक्तूबर-अप्रैल की अवधि में मुद्रा की अधिक आवश्यकता होती है।

**Seasons, Slack** कम काम-काज वाला मौसम, मंदी ऋतु, मंदी काल, शिथिल काल—मई-सितम्बर की अवधि, आयोजित विकास के कारण अब मुद्रा में ऋतुकालीन उतार-चढाव कुछ हद तक स्पष्ट दृष्टिगोचर नहीं होता।

Seasonal adjustment मौसमी समायोजन

Seasonal agricultural operations मौसमी कृषि-सकार्य

Seasonal employee मौसमी कर्मचारी

Seasonal employment मौसमी रोजगार

Seasonal factors मौसमी कारक/कारणतत्त्व

Seasonal factory मौसमी फैक्ट्री

Seasonal fluctuations मौसमी उच्चावचन

Seasonal industry मौसमी उद्योग

Seasonal loans मौसमी ऋण

Seasonal manufacturer मौसमी विनिर्माता

Seasonal movements मौसमी घट-बढ/गतिविधि

Seasonal occupation मौसमी व्यवसाय

Seasonal peak मौसमी शिखर

Seasonal production मौसमी उत्पादन

Seasonal stringency मौसमी तंगी

Seasonal tolerance मौसमी सहिष्णुता

Seasonal unemployment मौसमी बेरोजगारी

Seasonal variation मौसमी/ऋतुकालीन उतार-चढाव

Seasonality मौसमीपन

Seasoned security परिपक्व प्रतिभूति

Second Agricultural Labour Enquiry द्वितीय कृषि-श्रम जांच

Second Fiscal Commission द्वितीय उद्योग रक्षण आयोग, द्वितीय राजकोषीय आयोग

Second five-year plan द्वितीय पंचवर्षीय योजना

Second injuries पुन क्षति, दूसरी चोट

Second of the bill (=Second of exchange) विपत्र-द्वितीयक

Second Schedule of the Reserve Bank of India Act रिजर्व बैंक ऑफ इण्डिया अधिनियम की द्वितीय सूची

*Second tier concerns* दूसरी पंक्ति की फर्में

Secondary bank reserves अनुपगी बैंक आरक्षित निधि

Secondary boycott अनुषंगी बहिष्कार

Secondary capital गौण पूंजी

Secondary data द्वितीयक सामग्री, द्वितीयक आंकड़े

Secondary deflation गौण अवस्फीति

Secondary employment गौण रोजगार

Secondary exploitation मध्यम शोषण

Secondary functions गौण कार्य

Secondary industries द्वितीयक उद्योग

Secondary multiplier effects गौण गुणक प्रभाव

Secondary occupation द्वितीयक व्यवसाय

Secondary picketing अनुषंगी धरना, समर्थक धरना

Secondary producers गौण उत्पादक

Secondary reserve द्वितीयक रक्षित निधि

Secondary reserve requirements for member banks सदस्य बैंकों के लिए रक्षित निधि सम्बन्धी शर्तें

Secondary sector द्वितीयक क्षेत्र

Sectional interest वर्गहित, अनुभागीय हित

Sectional price levels वर्गीय कीमत स्तर, खंडीय कीमत स्तर

Sectional tariff अनुभागीय प्रशुल्क

Sector, capitalised पूंजीकृत क्षेत्र

Sector, industrial औद्योगिक क्षेत्र

Sector, private निजी क्षेत्र, गैर-सरकारी क्षेत्र

Sector, public लोक क्षेत्र, सार्वजनिक-क्षेत्र, सरकारी क्षेत्र

Sector estimates क्षेत्रीय प्राक्कलन/अनुमान

Sector(s) of saving expansion बचत-विस्तार क्षेत्र

Sectoral development क्षेत्रीय विकास

Sectoral distribution क्षेत्रवार वितरण, क्षेत्रानुसार वितरण

Sectoral imbalance क्षेत्रीय असतुलन

Sectoral price levels क्षेत्रीय कीमत-स्तर
Sectoral priorities क्षेत्रीय प्राथमिकताएँ
Secular average सुदीर्घकालीन औसत
Secular changes सुदीर्घकालीन परिवर्तन
Secular equilibrium सुदीर्घकालीन सतुलन
Secular exhilaration सुदीर्घकालीन सुख
Secular growth दीर्घकालीन वृद्धि
Secular inflation सुदीर्घकालीन स्फीति
Secular instability सुदीर्घकालीन अस्थिरता
Secular progress सुदीर्घकालीन प्रगति
Secular stagnation सुदीर्घकालीन वृद्धिरोध/गतिरोध

**Secular Stagnation Theory** दीर्घकालीन वृद्धिरोध सिद्धान्त—इस सिद्धान्त के अनुसार उन्नत अर्थव्यवस्थाओ अर्थात् सयुक्त राज्य अमेरिका और ग्रेट ब्रिटेन मे समस्त माग की अपर्याप्तता न केवल एक चक्रीय समस्या है बल्कि इसका प्रारूपिक लक्षण भी है । 1930 और इसके बाद के दशक में दीर्घकालीन वृद्धिरोध सिद्धान्त ए० एच० हेन्सन और जे० एम० केन्ज के द्वारा प्रतिपादित किया गया । इसका उद्देश्य मन्दी के दौरान भारी बेरोजगारी और निम्न विनियोग की व्याख्या करना था । इस सिद्धान्त मे यह तर्क प्रस्तुत किया गया कि परिपक्व अर्थव्यवस्था के विकास के लिए आवश्यक कारणतत्व भी पूर्ण रोजगार के लिए समस्त मांग के अभाव को पैदा कर सकते हैं । इसका मुख्य कारण तकनॉलॉजीय परिवर्तन हैं जो पूँजी-बचाव सम्बन्धी हैं । इस कारण उन्नत अर्थव्यवस्थाओ मे भी नये विनियोग के अपर्याप्त अवसर ही विद्यमान हैं और इस कारणवश दीर्घकाल मे काफी बेरोजगारी हो जायगी । 1930 के पश्चात् के आर्थिक घटना-चक्र ने यही प्रमाणित किया कि 1929-34 की मन्दी एक गहरा चक्रीय प्रतिसार था और इसके पश्चात् अधिकतर परिपक्व अर्थव्यवस्थाओ मे संवृद्धिकाल के तीन दशक अनुभव किये गए । 1960 और इसके बाद के वर्षों ने अमेरिकी अर्थव्यवस्था मे बेरोजगारी की ओर इशारा करते हुए दीर्घकालीन वृद्धिरोध सिद्धान्त को पुनर्जीवित कर दिया । वास्तव मे जब भी उन्नत देशों में प्रतिसार की परिस्थितियां बल पकड़ती है, वृद्धिरोधवादी अपने इस सिद्धान्त की सार्थकता की ओर सकेत करते हैं ।

Secular swings दीर्घकालीन उतार-चढाव
Secular trend सुदीर्घकालिक प्रवृत्ति
Secured debt प्रतिभूत ऋण
Secured loans सुरक्षित उधार, प्रतिभूत उधार
Security प्रतिभूति, जमानत
Security, authorised अधिकृत प्रतिभूति
Security, collateral पार्श्विक प्रतिभूति
Security, denomination of प्रतिभूति का अंकित मूल्य
Security, employee कर्मचारी सुरक्षा
Security, employment of रोजगार की सुरक्षा
Security, gilt-edged उत्तम/परम प्रतिभूति
Security, government सरकारी प्रतिभूति
Security, heritable दाययोग्य प्रतिभूति
Security, impeccable निर्दोष प्रतिभूति
Security, international अन्तर्राष्ट्रीय प्रतिभूति
Security, marketable पण्य जमानत, विपण्य प्रतिभूति
Security, personal वैयक्तिक प्रतिभूति/जमानत
Security, registered पजीकृत प्रतिभूति
Security, substantial ठोस प्रतिभूति
Security, tangible गोचर ऋणाधार
Security, trading व्यापार प्रतिभूति
Security, unencumbered भाररहित प्रतिभूति/बन्धनमुक्त प्रतिभूति
Security capital सुरक्षित पूँजी, प्रतिभूति पूँजी
Security deposit account जमानत जमा लेखा
Security exchange प्रतिभूति बाजार
Security held against fiduciary issue विश्वसनीय निर्गमन पुष्ट प्रतिभूतियाँ
Security of land tenure rights भू-धारण अधिकारों की सुरक्षा
Security of tenure पट्टे की सुरक्षा, काश्त अधिकार की सुरक्षा
Sedentary occupation स्थावर व्यवसाय, आसनी काम

Seed multiplication centre बीज गुणन केन्द्र

**Seigniorage** टंकन लागत/प्रलाभ/प्रधिशुल्क, सिक्का-ढलाई-मुनाफा — स्वर्ण को सिक्को मे परिवर्तित करने के लाभ को टकन-प्रलाभ या टकन-प्रधिशुल्क कहते है। जब सरकार केवल सिक्को को बनाने की लागत-मात्र ही वसूल करती है, तो इसे सिक्का-ढलाई (Brassage) कहा जाता है परन्तु जब इसमे सरकार अपना लाभ भी शामिल कर ले, अर्थात् सिक्का-ढलाई से अधिक लागत वसूल करे, तो इसे टंकन-प्रलाभ या टकन अधिशुल्क कहते हैं।

Seizure of goods माल अभिग्रहण

Selection of base year आधार वर्ष का चुनाव

Selection of items मदो (वस्तुओ एव सेवाओ) का चुनाव

Selection of prices कीमतो का चुनाव

**Selective Credit Control** चयनात्मक साख-नियन्त्रण—विशिष्ट प्रकार के व्यापारिक सौदों पर नियन्त्रण करने के लिए चयनात्मक साख नियन्त्रण का प्रयोग किया जाता है। यह सामान्य साख नियन्त्रण से दो प्रकार से भिन्न है। प्रथम, चूँकि इसका सम्बन्ध विशिष्ट व्यापारिक सौदो के लिए किया जाता है, इसलिए इसका प्रभाव भी सामान्य न होकर विशिष्ट ही होगा दूसरे, चयनात्मक साख नियन्त्रण से उधार के संभरण की अपेक्षा उसकी मांग कम हो जाती है। इस प्रकार के नियन्त्रणो का उद्देश्य ऐसे क्षेत्रो मे साख नियन्त्रण करना है जिन पर सामान्य साख नियन्त्रण के उपायो का प्रभाव नही पडता। भारत मे रिजर्व बैंक द्वारा कई प्रकार के चयनात्मक साख नियन्त्रण के उपाय लागू किए गए। 1970 मे चयनात्मक साख नियन्त्रण उपायों का प्रयोग खाद्यान्नो, तिलहनो, रूई और वनस्पति तेल सम्बन्धी उधार के लिए किया गया। रिजर्व बैंक ने इन वस्तुओ के उधार के लिए उधार-प्रतिभूति-अन्तर (Margin) बढा दिया और विभेदात्मक ब्याज-दरें लागू की। इन उपायों का उद्देश्य उधार की मांग को कम करना है ताकि इनमे परिकल्पी प्रवृत्तियो के कारण कीमत-वृद्धि को रोका जा सके।

**Selective and direct credit control** विवेचनात्मक एवं प्रत्यक्ष साख नियमन

**Selective export promotion** विवेचनात्मक निर्यात प्रोत्साहन

**Selective sales tax** विवेचनात्मक बिक्री-कर

**Selective selling** चयनात्मक विक्रय

**Selective tariff** चयनात्मक प्रशुल्क

**Self-adjusting economic system** स्वत: समंजनशील आर्थिक प्रणाली

**Self-cancelling** स्वयं-क्षतिपूरक, स्वयं रद्द करना, स्वय कट जाना

**Self checking system of taxation** कराधान की स्वत: जांच-प्रणाली

**Self-consumption** स्वयं-उपभोग

**Self-contained** आत्मनिर्भर

**Self-correcting** स्वय ठीक कर लेने वाला

**Self-cultivation** खुदकाश्त

**Self-defeating** आत्मघाती

**Self-delusion** आत्म-भ्रम

**Self-dependence** स्वावलंबन

**Self-employed** स्व-नियुक्त, स्वनियोजित

***Self-Employed Persons*** *स्वयं-नियुक्त व्यक्ति*— स्वतन्त्र रूप से काम करने वाले, खुद रोजगार कायम करने वाले।

**Self evident truth** स्वयंसिद्ध सत्य

**Self-finance** आन्तरिक वित्त

**Self-financing** स्वयं वित्त-प्रबन्ध

**Self-generating economy** स्वयं-स्फूर्त अर्थव्यवस्था

**Self-generating stage of economic development** आर्थिक विकास की स्वत: स्फूर्त अवस्था

**Self-generation Theory** स्वत उत्पत्ति का सिद्धान्त—Mitchell का व्यापार-चक्र का सिद्धान्त

**Self-governing colony** स्वायत्त उपनिवेश

**Self-governing dominion** स्वायत्त अधिराज्य

**Self-help** स्वावलंबन, आत्मनिर्भरता

**Self-interest** निजी हित, आत्महित, स्वार्थ

**Self-limiting factors** आत्म-सीमाकारी उपादान, स्वपरिसीमन कारक

Self-limiting forces आत्म-सीमाकारी शक्तियाँ

**Self-liquidating** स्वयं समापनीय, स्वयं शोधक—किसी निर्माता या थोक विक्रेता द्वारा कच्चे माल के क्रय के लिए जारी किए गए विनिमय-पत्रों का यह मूल लक्षण है कि विनिमय-पत्रों का आदेशक अपनी मुद्रा-राशि तब प्राप्त कर लेता है जब या तो उसकी भुगतान-तिथि उन्हीं वस्तुओं के विक्रय के पश्चात् या उन कच्चे मालों से तैयार वस्तुओं के पश्चात् आ जाए।

Self-liquidating advances स्वयं समापनीय अग्रिम

Self-produced goods स्वयं उत्पादित वस्तुएँ

Self-perpetuating स्वतः चिरस्थायीकरण, स्वतः शाश्वतीकरण

Self-realisation of personality व्यक्तित्व की आत्मसिद्धि

Self-regulating mechanism स्वतःनियामक प्रक्रिया

Self-reinforcing process स्वयं प्रभावी प्रक्रिया

Self-reliant economy आत्मनिर्भर अर्थव्यवस्था

Self-restraint आत्म-संयम

Self-rule स्वशासन

Self-service स्वयंसेवा

Self-starter स्व-प्रारम्भकर्ता

Self-sufficiency आत्म-निर्भरता

Self-sufficient स्वावलम्बी, आत्मनिर्भर

**Self-sufficient nation** आत्मनिर्भर राष्ट्र, स्वावलम्बी राष्ट्र—इसका अर्थ एक ऐसे राष्ट्र के निर्माण से है जो अपने उपयोग की सभी वस्तुएँ देश में ही उत्पन्न करता है। इस उद्देश्य की प्राप्ति का दूसरा नाम आर्थिक राष्ट्रवाद भी है। आधुनिक आवश्यकताएँ इतनी विविध प्रकार की है कि कोई भी राष्ट्र परम रूप में स्वावलम्बी नहीं बन सकता। इसके अतिरिक्त स्वावलम्बिता का सिद्धान्त तुलनात्मक लागतों के सिद्धान्त के विपरीत है और इस प्रकार यह आर्थिक संसाधनों के अनुकूलतम प्रयोग पर आधारित नहीं।

Self-sufficient village system आत्म-निर्भर ग्राम-व्यवस्था

Self-supporting wages आत्मपोषित मजदूरी

Self-sustaining economy आत्मनिर्भर अर्थव्यवस्था

Self-sustaining growth स्वयं-स्फूर्त विकास, आत्मपोषित अभिवृद्धि

Seller विक्रेता, बेचने वाला

Seller's average revenue curve विक्रेता का औसत आगम वक्र

Seller's lien विक्रेता का धारणाधिकार, विक्रेता का ग्रहणाधिकार

Seller's market विक्रेता बाजार

Seller's surplus विक्रेता-बेशी, विक्रेता-अतिरेक

Selling विक्रयण, विक्रय, बेचना

Selling agent विक्रय प्रतिनिधि

Selling cost विक्रय परिव्यय/लागत

Selling on cost लागत पर बेचना

Selling expenses विक्रय-व्यय

Selling firms विक्रेता फर्म

Selling group विक्रय वर्ग, विक्रय समूह

Selling out (sell out) औने-पौने बेचना, अप-विक्रय, हानिदेय विक्रयण

Selling pressure विक्रय दबाव

Selling price विक्रय कीमत

Selling rate विक्रयार्घ, विक्रय-दर, विक्रय कीमत

Selling value विक्रय-मूल्य

Semi-automatic loom अर्द्ध-स्वचल करघा

Semi-colonial अर्द्ध-औपनिवेशिक

Semi-critical points अर्द्ध-क्रान्तिक बिन्दु

Semi-durable goods अर्द्ध-टिकाऊ/अर्द्ध चिरस्थायी वस्तुएँ

Semi-employment अर्द्ध-रोजगार

Semi-fabricated steel अर्द्ध-तैयार इस्पात

Semi-feudal अर्द्ध-सामन्ती

Semi-feudal land relations अर्द्ध-सामन्ती भू-सम्बन्ध

Semi-finished goods अर्द्ध-निर्मित वस्तुएँ

Semi-industrialised अर्द्ध-औद्योगीकृत

Semi-inflation अर्द्ध-स्फीति

Semi-liquid assets अर्द्ध-तरल परिसंपत्

Semi-luxuries अर्द्ध-विलास वस्तुएँ
Semi-manufactured goods अर्द्ध-निर्मित वस्तुएँ
Semi-monopoly अर्द्ध-एकाधिकार
Semi-permanent instrument अर्द्ध-स्थायी यंत्र
Semi public consumption अर्द्ध-सार्वजनिक उपभोग
Semi-skilled अर्द्ध-कुशल
Semi-skilled labour अर्द्ध-कुशल श्रम
*Senior master वरिष्ठ मास्टर*
Senior partner वरिष्ठ भागीदार
Sensitive behaviour मुग्राही/संवेदनशील व्यवहार
Sensitive market संवेदनशील बाजार
Separable processes पृथक्करणीय प्रक्रियाएँ
*Separate holding पृथक् जोत*
Separate legal existence पृथक् कानूनी अस्तित्व
Separate sub-demands अलग-अलग उप-माँगें
Separation पृथक्करण
Separation allowance वियुक्ति-भत्ता, सम्बन्ध-विच्छेद भत्ता
Separation of income and substitution effects of price change कीमत-परिवर्तन के आय एवं स्थानापत्ति प्रभावों का पृथक्करण
**Separation of ownership and control** प्रबन्ध एवं स्वामित्व का पृथक्करण—आधुनिक निगम में स्वामित्व तो वस्तुतः हिस्सेदारों के हाथ में होता है परन्तु हिस्सेदारों की संख्या अधिक होने के कारण वे निगम का प्रबन्ध संचालकों एवं प्रबन्धकर्ताओं को सौंप देते हैं। कई बार तो संचालक मण्डल के सदस्यों एवं प्रबन्धकर्ताओं का कुल हिस्सों के 5 से 10 प्रतिशत तक स्वामित्व होता है। ऐसी परिस्थिति में स्वामित्व एवं नियन्त्रण का पृथक्करण हो जाता है। आधुनिक महानिगमों में यह अनुभव किया गया है कि प्रबन्धक अधिकतम लाभ प्राप्त करने की अपेक्षा अपनी स्थिति और आय को उन्नत करने में अधिक दिलचस्पी लेते हैं। यह सम्भवतः निगम के हित में नहीं। परिणामतः स्वामित्व और नियन्त्रण में विच्छेद होने के कारण फर्म से सम्बन्धित विभिन्न वर्ग अलग-अलग दिशाओं में कार्य करने लगते हैं।
**Separation rate (lay off rate)** वियुक्ति-दर, विच्छेद-दर—किसी विशेष अवधि के दौरान पदच्युत, सेवानिवृत्त, छाँटी या छोड़े गए श्रमिकों की संख्या को कुल रोजगार की मात्रा के प्रतिशत के रूप में अभिव्यक्त करने से विच्छेद-दर या वियुक्ति दर प्राप्त की जाती है। वियुक्ति-दर को *समग्र व्यापार क्रिया का महत्त्वपूर्ण सूचक समझा* जाता है। जब वियुक्ति-दर बढ़ने लगती है, तो व्यापार में प्रतिसार आरम्भ हो जाता है और जब वियुक्ति-दर कम हो जाती है, तो समुत्थान की ओर अर्थव्यवस्था अग्रसर हो जाती है।
Separatist tendencies पृथकतावादी प्रवृत्तियाँ
*Sequence of expansion विस्तार का क्रम*
Serfdom कृषिदास प्रथा, दासता
Serial bond क्रमिक बांड
Serial bond redemption क्रमिक बांड शोधन/प्रतिदान
Series of equilibria संतुलन माला
Series of returns प्रत्याय के अनुक्रम
Series of static equilibria स्थिर संतुलन माला
Series of static models विभिन्न स्थैतिक मॉडल
Serious deflation गम्भीर अपस्फीति
Servant सेवक
Service charge सेवा व्यय
Service co-operatives सेवा-सहकारी समितियाँ
"Service flow" concept सेवा-प्रवाह धारणा
Service of documents दस्तावेजों की तामील
Service industries सेवा उद्योग
Service institute सेवा संस्थान
Service rent सेवा किराया
Service sector सेवा क्षेत्र
Service station सेवा-केन्द्र
Service taxes सेवा कर
Service trade सेवा व्यवसाय
**Service utility** सेवामूलक उपयोगिता—ऐसी उपयोगिता जो किसी वैयक्तिक सेवा से प्राप्त की

जाए। किसी वकील, डाक्टर, अध्यापक, संगीतकार, नर्तकी आदि की सेवाएँ सेवा-उपयोगिता के कुछ एक उदाहरण है।

Services, direct प्रत्यक्ष सेवाएँ

Services, instrumental साधक सेवाएँ

Services, investment निवेश सेवाएँ

Services, multiplication of सेवाओं का गुणन, सेवाओं का बाहुल्य

Services, personnel कार्मिक सेवाएँ

Services, professional व्यावसायिक सेवाएँ

Services, union संघीय सेवाएँ

Servitude दासत्व

Setback in trade व्यापार में धक्का

Set of bills विनिमय-पत्र का सेट/कुलक

Set of values मूल्य-कुलक

Sets of data आँकड़ों के कुलक

Set-up of the Reserve Bank of India भारत के रिजर्व बैंक की व्यवस्था

Settled labour आवासित श्रम

Settled methods of agriculture कृषि के निश्चित तरीके

Settlement व्यवस्था, बन्दोबस्त, भू-व्यवस्था

Settlement, consent सम्मत समझौता

Settlement, permanent स्थायी बन्दोबस्त

Settlement, temporary अस्थायी बन्दोबस्त

Settlement holder व्यवस्थाधारी

Settlement machinery समझौता तंत्र

Settlement of industrial disputes औद्योगिक विवादों का समाधान

Settlement records भू-व्यवस्था अभिलेख

Severable contract विच्छेदनीय संविदा

**Severance Pay** (=Redundancy Payment) सेवा-निवृत्ति वेतन—स्वचालकता या श्रम-बचाव मशीनरी के प्रचालन या माँग में परिवर्तन के फलस्वरूप, जो श्रमिक नौकरी से अलग कर दिए जाएँ, उनको दी जाने वाली क्षति-पूर्ति को सेवा-निवृत्ति वेतन कहा जाता है।

Severance tax पृथक्करण कर, विच्छेदन कर

Severely under-employed अत्यधिक अल्परोजगार ग्रस्त

Sex composition लिंगमूलक रचना

Sex ratio स्त्री-पुरुष अनुपात, लिंगमूलक अनुपात

Shaded area आच्छादित क्षेत्रफल

Shadow money आभासी मुद्रा

**Shadow prices** (=Accounting Prices) अनुमानित कीमतें, छाया कीमतें, लेखांकन कीमतें—इन कीमतों का सुझाव जे० टिनबर्जन (J. Tinbergen), एच० बी० चेनेरी (H. B. Chenery) और के०एस०क्रेचमर (K.S. Kretchmer) ने दिया। ये कीमतें उत्पादन के साधनों के वास्तविक मूल्य को दर्शाती हैं। इनसे अभिप्राय उन कल्पित कीमतों से है जिन पर माँग को सन्तुष्ट करने के लिए पर्याप्त संभरण उपलब्ध होता है और जिनके अभ्यारोपण से उत्पादन के साधनों का उचित प्रयोग संभव हो सकता है।

कीमत प्रक्रिया द्वारा संसाधनों का सही आवंटन नहीं होता क्योंकि यह संसाधनों की दुर्लभता का वास्तविक चित्र प्रस्तुत नहीं करती। अनुमानित कीमतों की विधि इस समस्या का समाधान करती है। संयुक्त राष्ट्र संघ के एक अध्ययन के अनुसार, "अनुमानित कीमतें अर्थव्यवस्था के विभिन्न क्षेत्रों में विनियोग परियोजनाओं के मूल्यांकन के लिए एक सुविधाजनक अस्त्र है। पूँजी, श्रम या विदेशी मुद्रा जैसे आदानों (Inputs) की अनुमानित कीमतें उनकी 'अवसर लागत' या उनकी एक इकाई से कम पूर्ति होने पर अर्थव्यवस्था को होने वाली हानि का प्रतिनिधित्व करती है। जिस साधन की पूर्ति के अभाव की सम्भावना होगी, उसकी अनुमानित कीमत उसकी बाजार कीमत से अधिक होगी जबकि जिस साधन की बहुतायत होगी, उसकी अनुमानित कीमत बाजार कीमत की अपेक्षा कम होगी।" अतः यदि अर्थव्यवस्था का उद्देश्य राष्ट्रीय आय को अधिकतम करना है, तो विनियोग के आयोजन में जिन कीमतों को संकेत स्वरूप माना जाएगा, वे बाजार कीमतें नहीं, बल्कि अनुमानित कीमतें होंगी।

अनुमानित कीमतों की गणना में कुछ कठिनाइयाँ हैं क्योंकि लोग इन कीमतों को

सरलतापूर्वक समझ नही सकते। दूसरे, अनुमानित कीमतो के मूल्यांकन की कोई पूर्ण विधि नही है। बहुधा आंकड़ों के अभाव के कारण इन कीमतो का मूल्यांकन कठिन होता है। अनुमानित कीमतो पर आधारित योजनाओं को स्वीकार करने के प्रति निजी उद्यमकर्ताओं एव सरकारी अधिकारियो मे पूर्ण अनिच्छा पायी जाती है। अत इन कीमतो के कार्यान्वयन से वित्तीय प्रशासन से सम्बन्धित समस्याएँ उत्पन्न होंगी। इसके अतिरिक्त, विशेष परियोजनाओं से प्राप्त लाभो एव लागतो के मूल्यांकन के लिए अनुमानित कीमतो का प्रयोग मनमाना होगा क्योंकि अनुमानित कीमतों मे परिवर्तन के बारे मे भविष्यवाणी करना कठिन है। इसी कारण प्रोफेसर गुन्नार मिर्डल ने अनुमानित कीमतो की व्यावहारिकता पर विचार करते हुए लिखा : "अनुमानित कीमतो की अमूर्त एव काल्पनिक धारणा दक्षिण-एशियाई आयोजको के समक्ष सैद्धान्तिक एव व्यावहारिक समस्याओ को सुलझाने मे सहायक नहीं हो सकती।" इन कीमतो को लेखांकन कीमतें (Accounting Prices) भी कहते हैं।

Shadow seller's price छाया विक्रेता कीमत
Shamlat society शामलात समिति
Share हिस्सा, अंश, भाग
Share allotment हिस्सा बण्टन
Share broker हिस्सो का दलाल
Share capital हिस्सा/अंश पूँजी
Share capital, deferred आस्थगित हिस्सा पूंजी
Share certificate हिस्सा-प्रमाण-पत्र
Share crop बटाई फसल
Share cropper फसल सहभाजक, बटाईदार
Share cropping बटाई, अध-बटाई
Share cultivation बटाई पर खेती
Share holder हिस्सेदार, अंशधारी
Share holding हिस्सा-धारण, अंशधारिता
Share in net profits शुद्ध लाभ मे हिस्सा
Share market हिस्सा बाजार
Share money हिस्सा मुद्रा, हिस्सा राशि
Share of stock स्कन्ध का अंश
Share of taxes करो का भाग
**Share pushing** हिस्सों का दबावाधीन विक्रय, अंशों का तुच्छ व्यापारी—इस पद का अर्थ हिस्सो को अति-दबावपूर्ण विक्रय-कला के आधीन बेचना है। इस उद्देश्य के लिए हिस्सो को उनके वास्तविक मूल्य से अधिक मूल्य पर बेचने के लिए फर्में झूठे वक्तव्य जारी करती हैं। इन वक्तव्यों का प्रकाशन एक कानूनी अपराध है, यदि यह प्रमाणित कर दिया जाए कि वे वक्तव्य सत्य नही हैं और उनका उद्देश्य विनियोक्ताओं को बरगलाना है।
Share qualification (न्यूनतम) शेयर/हिस्सा
Share rent बटाई लगान
Share tenant बटाई काश्तकार
Share transfer हिस्सा अन्तरण/हस्तातरण
Share warrant शेयर/अंश अधिपत्र
Shared taxes सहभाजित कर
Sharer अंशभागी, हिस्सेदार
*Shares, cumulative preference संचयी अधिमान हिस्से*
Shares, deferred स्थगित हिस्से
Shares, equity इक्विटी हिस्से
Shares, founder's संस्थापक हिस्से
Shares, irredeemable अप्रतिदेय हिस्से
Shares, non-cumulative preference असंचयी अधिमान हिस्से
Shares non-traded निष्क्रिय हिस्से, अविक्रेय हिस्से
Shares, ordinary साधारण हिस्से
Shares, preference अधिमान हिस्से
Shares, promoter's प्रवर्तक हिस्से
Shares, redeemable प्रतिदेय हिस्से
Shares, splitting अंश विभाजन, हिस्सों की बाँट
Shares, traded विक्रेय हिस्से
Shares, transferable हस्तान्तरण योग्य/हस्तातरणीय हिस्से
Shares, voting मताधिकारी हिस्से
Shares and securities हिस्से एव प्रतिभूतियाँ
Sharing हिस्सा बाँटना, विभाजन, बाँट लेना
Sharing in cultivation कृषि मे अंश रखना

Sheltered industries परिरक्षित उद्योग
**Sherman Anti-trust Act** शरमन ट्रस्ट-विरोधी अधिनियम — संयुक्त राज्य अमरीका में 1890 में पारित
Shift अन्तरण, पारी, विचलन
*Shift, differential* अधिवेतन पारी, विभेदक पारी
Shift, fixed बंधी पारी
Shift, graveyard अन्तिम पारी
Shift, night रात्रि पारी
Shift, split सविराम पारी
Shift, swing अपर पारी
Shift boss पारी अफसर
Shift in demand मांग में परिवर्तन
Shift of occupation व्यवसायान्तरण
Shiftable security विनिमय-साध्य प्रतिभूति
Shiftability of securities or bonds प्रतिभूतियों अथवा बांडों की विनिमेयता
Shiftability without loss बिना किसी क्षति के विनिमेयता
Shifting अन्तरण, हस्तांतरण
Shifting, backward पश्चवर्ती विवर्तन
Shifting, forward अग्र विवर्तन
Shifting *equilibrium* परिवर्ती संतुलन, विवर्ती संतुलन
Shifting of taxes कर विवर्तन, करान्तरण, कर-हस्तांतरण, कर-भार विवर्तन
Shifting of tax burden कर-भार विवर्तन
Shifting through price कीमत द्वारा विवर्तन
Shifts, overlapping परस्परव्यापी पारियाँ
Shifts, rotating बदलती पारियां
Shifts, staggering फेरवीं पारियाँ
Ship-building पोत-निर्माण
Ship-building industry जहाज बनाने का उद्योग, पोत-निर्माण उद्योग
Shipment पोत लदान
*Shipment schedules* पोत-लदान अनुसूचियाँ
Ship money जलयान कर
Shipping नौ-परिवहन
Shipping business पोत-व्यापार
Shipping company नौ-परिवहन कम्पनी
*Shipping conferences* नौ-परिवहन सम्मेलन, जहाजरानी सम्मेलन
Shipping Corporation, Eastern पूर्वी जहाजरानी निगम
Shipping Corporation, Western पश्चिमी जहाजरानी निगम
Shipping freight नौ-भाड़ा, जहाज-भाड़ा
Shipping Policy Committee जहाजरानी नीति समिति
Shipping price नौ-भरण कीमत
Shipping rings जहाजरानी कम्पनियों के गुट
Shipping services जहाजरानी सेवाएँ
Shipyard पोत प्रांगण
Shop, fair price उचित दर दुकान
Shopping hinterland क्रेता परिक्षेत्र, क्रेता पृष्ठ प्रदेश
Shopping hours खरीदारी का समय, पणन-समय
*Shortages* अभाव, कमी
Shortfalls कमियाँ, न्यूनताएँ
Short credits अल्पकालिक उधार
Short dated bills अल्पकालीन विपत्र/बिल
*Short-dated loan* अल्पकालीन उधार
Short-dated fund अल्पकालीन उधार निधि
Short-dated money अल्पकालीन राशि
Short-dated money market अल्पकालिक मुद्रा बाजार
Short-dated paper अल्पावधि प्रपत्र
Short notice money अल्पकाल में देय राशि
Short notice loan अल्पकाल सूचना उधार
Short period अल्पावधि
Short period cost curves अल्पकालीन लागत वक्र
Short period equilibrium अल्पावधि साम्य/संतुलन
Short period loan अल्पकालिक उधार
Short period market अल्पावधि विपणि/बाजार
Short period normal price अल्पकालीन सामान्य कीमत

Short period price अल्पावधि-कीमत
Short period trend अल्पावधि प्रवृत्ति
Short rate अल्पकालिक-दर
Short run अल्पकाल
Short run expectations अल्पकालीन प्रत्याशाएँ
Short run phenomenon अल्पकालीन घटना/क्रिया
Short sale मद बिक्री
Short-sighted policy अल्पदृष्टि नीति, निकट दृष्टि नीति, अदूरदर्शी नीति
Short term अल्पावधि, अल्पकालीन
Short term capital अल्पावधि पूँजी
Short term credit अल्पावधि उधार
Short term equilibrium of the firm under monopolistic competition एकाधिकारात्मक प्रतियोगिता के अन्तर्गत फर्म का अल्पकालीन सतुलन
Short term farm credit अल्पकालीन कृषि ऋण
Short term finance अल्पकालिक वित्त प्रबन्ध
Short term fluctuations अल्पावधि उच्चावचन
Short term foreign funds अल्पावधि विदेशी पूँजी कोष
Short term investment अल्पकालिक विनियोग
Short term loan अल्पावधि उधार
Short term oscillations अल्पावधि प्रदोल/पटबढ
Short term rates अल्पकालिक दरें
Short term rate of interest ब्याज की अल्पावधि दर
Short term securities अल्पावधि प्रतिभूतियाँ
Short term tax अल्पावधि कर
Short term settlement अल्पावधि बन्दोबस्त
Short term solution अल्पकालिक समाधान
Short term trading bill of exchange अल्पकालिक व्यापारिक विनिमय-पत्र
Short term treasury bill market अल्पावधि राजकोष पत्र बाजार
Short wave business cycle अल्पकालिक व्यवसाय-चक्र
Shut down कामबदी
**Shut down (prime) Cost** कामबदी कीमत, प्राथमिक लागत, मूल लागत—यह शब्द प्राथमिक लागत या प्रत्यक्ष लागत के लिए इस्तेमाल किया जाता है। इसका अभिप्राय कच्चे मालो तथा अन्य ऐसे चालू भुगतान से है जिसे फर्म टाल नहीं सकती। यदि कीमत इस लागत से भी कम हो जाए, तो फर्म के पास उत्पादन बन्द करने की अपेक्षा और कोई चारा नही रह जाता।
Sick leave अस्वस्थता अवकाश
Sickness benefit बीमारी सबधी लाभ
Sickness insurance बीमारी-बीमा
Sight bill of exchange दर्शनी हुण्डी, दर्शनी विनिमय-पत्र
Sight draft दर्शनी ड्राफ्ट/हुण्डी
Sighting a bill विपत्र-दर्शन, बिल के दर्शन
Silent partner निष्क्रिय भागी
Sigma effect सिग्मा प्रभाव
Silver coin चाँदी का सिक्का
Silver standard रजत मान
Similar persons समरूप व्यक्ति
Similar triangles एक-से त्रिभुज
Simple arbitrage एकान्तरपण, सरल मूल्यान्तर लाभार्थ क्रय-विक्रय
Simple commodity production साधारण वस्तु उत्पादन
Simple competition साधारण प्रतियोगिता
Simple deposit system साधारण जमा-प्रणाली
Simple index number साधारण सूचकाक
Simple interest सरल ब्याज
Simple monopolist सामान्य एकाधिकारी
Simple monopoly सामान्य एकाधिकार
Simple premises सरल पूर्वावयव
Simple random sampling सरल यादृच्छिक नमूना-चयन
Simple reserve सरल रक्षित निधि
Simplification सरलीकरण
Simplified model सरलीकृत मॉडल
Simplified version सरलीकृत वर्णन
**Simulation Games For Business** व्यापार के लिए स्वांग खेल—नए उच्चाधिकारियों को

वास्तविक व्यापारिक जीवन का ज्ञान कराने के लिए खेलों का स्वांग करना। खेल के अन्दर उच्चाधिकारी को उसी प्रकार की समस्या का समाधान करना पड़ता है जो कि सामान्यतया उच्च स्तर के प्रबन्धकों के सामने पेश आती हैं। इन खेलों के नियम व्यापारिक अर्थशास्त्र की वास्तविक परिस्थितियों के जहाँ तक सम्भव हो तदनुरूप ही रखे जाते हैं। इन खेलों में कम्प्यूटर (Computer) की सहायता भी ली जाती है।

**Simultaneous algebraic equations** समकालिक बीजीय समीकरण

**Simultaneous multiple growth** एक साथ बहुमुखी विकास

**Simultaneous variations in the supply of labour and capital** श्रम एवं पूँजी की पूर्ति में समकालिक परिवर्तन

**Simultaneous multiplier** एककालिक गुणक

**Simultaneous working of multiplier and accelerator** गुणक एवं त्वरक की समकालिक कार्यशीलता

**Sinecure** कार्यभार रहित नौकरी, चैन की नौकरी—बिना किसी कार्यभार के, लाभ या प्रतिष्ठा की नौकरी अथवा पद जिसमें वेतन भी काफी अधिक मिले।

**Sine qua non (indispensable)** अपरिहार्य

**Single commodity** एकल वस्तु

**Single employer bargaining** एक मालिक सौदेबाजी

**Single entry system** एक प्रविष्टि, इकहरी खतान पद्धति

**Single firm monopoly** एक-फर्म एकाधिकार

**Single monopoly price** एकीय-एकाधिकारी/एकाधिकारात्मक कीमत

**Single point basis** एक-बिन्दु आधार

**Single point sales tax** एक-बिन्दु बिक्री-कर

**Single shift system** इकहरी पारी पद्धति

**Single standard** एकी प्रमाप

**Single tax** एकी कर

**Single tax system** एकी/एक कर प्रणाली—विभिन्न समयों पर यह सुझाव दिया गया कि सरकार को अपनी जरूरतों के लिए समस्त आगम, आय पर लगाए गए एक ही कर से प्राप्त कर लेना चाहिए। इसके पक्ष में तर्क यह दिया गया कि आयकर का निर्धारण न्याय एवं समानता के सिद्धान्त के अनुसार करना अपेक्षाकृत सुगम है। पर आधुनिक सरकारों को इस प्रस्ताव को स्वीकार करने में मुख्य कठिनाई यह है कि इस कर की दर बहुत ऊँची और इसका प्रशासन बहुत कड़ा करना होगा। परिणामतः इसका कार्य करने की इच्छा पर दुष्प्रभाव पड़ सकता है और इससे कर-चोरी की प्रवृत्ति बढ़ सकती है। परिणामतः यह सुझाव किसी भी देश ने स्वीकार नहीं किया गया।

**Single union bargaining** एक संघ सौदाकारी

**Single use goods** एक प्रयोग वाली वस्तुएँ

**Single versus multiple note-issue** एक बनाम अनेक नोट-निर्गमन प्रणाली

**Sink of precious metals** बहुमूल्य धातुओं की खपत के लिए गड्ढा

**Sinking bond** शोधन निधि बांड

**Sinking Fund** ऋण शोधन निधि, ऋण-निवारण निधि—इसका अर्थ ऐसी निधि से है जिसमें नियतकालिक रूप से धनराशियाँ डाली जाती हैं। इस प्रकार एकत्र राशि और उससे प्राप्त ब्याज का प्रयोग किसी ऋण का भुगतान करने या किसी परिसम्पत् अथवा मशीनरी का प्रतिस्थापन करने के लिए किया जाता है।

**Sit-down strike** धरना, बैठ हड़ताल—कर्मचारियों की प्रार्थना या माँग स्वीकार न होने तक कारखाने या प्रतिष्ठान के बाहर धड़कर बैठना।

**Site value** स्थल/स्थान मूल्य

**Situation value** स्थिति मूल्य

***"Six" and "Seven"*** छः और सात—योरोप के दो मुक्त व्यापार क्षेत्र—योरोपीय साझा बाजार (European Common Market) और योरोपीय मुक्त व्यापार क्षेत्र (European Free Trade Area)। चूँकि इन दो संस्थाओं के आरम्भ में क्रमशः छः और सात सदस्य थे, इसलिए इन्हें "छः" और "सात" कहा जाता है।

Size distribution of income आय का आकार वितरण
Size of country's population देश की जनसंख्या का आकार
Size of family परिवार का आकार
Size of the farm खेत का आकार, फार्म का आकार
Size of holding जोत का आकार
Size of income आय का आकार
Size of market बाजार का आकार
Size of national income राष्ट्रीय आय का आकार
Skewed series वैषम्य माला
Skewness विषमता, वैषम्य
Skill classifications दक्षता पर आधारित वर्गीकरण
Skill formation कौशल-निर्माण
Skilled labour दक्ष/कुशल श्रम
Skilled labour, semi अर्द्धकुशल श्रम
Skin-friction (of ship) पृष्ठघर्षण
Sky-rocketting prices गगनचुम्बी कीमतें, तेजी से चढ़ती कीमतें
Slab basis शिला पद्धति के आधार पर
Slab rates of lending उधार की शिलापट्ट दरें
Slab system वर्ग प्रणाली
Slab system of taxation कराधान की खंड पद्धति
Slave economy दास-अर्थव्यवस्था
Slave labour दास श्रम
Slavery दासत्व, दासता, दास-प्रथा
Slavery, commercial वाणिज्यिक दास-प्रथा
Slavery, domestic घरेलू दास-प्रथा
Sleeping partner निष्क्रिय साझेदार
**Sliding Scale** विसर्पी क्रम, विसृप अनुमाप—इसका अर्थ ऐसी मजदूरी-प्रणाली से है जिसमें प्रदान की गयी दर रहन-सहन की लागत के साथ परिवर्तित होती है और इस उद्देश्य के लिए रहन-सहन का उपभोक्ता सूचकांक या परचून कीमतों के सूचकांक का प्रयोग किया जाता है।
Sliding scale tariff विसृप प्रशुल्क
Sliding scale wages विसृप मजदूरी मान
Slightly differentiated product तनिक विभेदीकृत वस्तु
Slightly regressive थोड़ा अवरोही
Slipshod dogmatism लचर सिद्धान्तवाद/सिद्धान्तवादिता
Slope of the demand curve माँग वक्र का प्रावण्य/ढलान
Slow asset कालापेक्षी परिसम्पत्
Slow down मन्द गति से काम करना
Slum clearance गन्दी/मलिन बस्तियों की सफाई
Slump मंदी, अवपात, अवसाद
Slump equilibrium अवसाद साम्य/सन्तुलन
**Slutsky Method** स्लटस्की विधि—आय एवं स्थानापत्ति प्रभावों को इस विधि द्वारा पृथक् कर सकते हैं।
Small coin depots छोटे सिक्कों के गोदाम
Small entrepreneurs छोटे उद्यमकर्ता
Smaller waves of innovations नवप्रवर्तनों की लघु लहरें
Small factory छोटी फैक्ट्री, छोटा कारखाना
Small holdings लघु/छोटी जोत
Small inducement मामूली प्रोत्साहन
Small industry लघु उद्योग
Small savings movement अल्पबचत आन्दोलन
Small savings scheme अल्पबचत योजना
Small Savings Scheme Organisation अल्पबचत योजना संस्था
Small scale लघु पैमाना
Small scale enterprise छोटे पैमाने का उद्यम
Small scale farming लघु-स्तर खेती
Small scale industries लघु-स्तर उद्योग
Small scale production लघु-स्तर उत्पादन, छोटे पैमाने का उत्पादन
Smoke-nuisance धुआ-अनुत्रास
Smooth curve सरलित वक्र, निष्कोण वक्र
Smoothed histogram सरलित आयतचित्र
Smuggling तस्कर व्यापार
Snob appeal वर्गदम्भी आकर्षण

Spacing of children बच्चों के जन्म के बीच समयांतर देना

So-called 'cynical' rule of taxation कराधान के तथाकथित दोषान्वेषी नियम

**Social accounting** सामाजिक लेखा विधि— सामाजिक लेखाकन पद्धति समष्टि अर्थशास्त्र मे हाल ही मे विकसित की गई एक प्रणाली है जिसके द्वारा राष्ट्रीय प्राय का अध्ययन किया जाता है। उत्पादन, उपभोग, बचत, विनियोग, व्यय और आय-उपार्जन की आर्थिक क्रियाएँ व्यक्तियों, परिवारों, फर्मों, संस्थानो, धर्मार्थ संस्थाओ, सरकारी निकायो आदि द्वारा की जाती है। इनमे से प्रत्येक इकाई अपने सौदो का किसी न किसी रूप मे हिसाब रखती है। यदि इन सब लेखों को जोड़ लिया जाए, तो ये मिल कर सामाजिक लेखा या राष्ट्रीय लेखा कहलाते है। प्रत्येक सौदे मे दो आर्थिक इकाइयो की जरूरत पड़ती है, एक भुगतान करने वाली और दूसरी भुगतान प्राप्त करने वाली। इन सौदों को रिकार्ड करने के लिए दोहरी खतान पद्धति का प्रयोग करना पड़ता है और इस प्रकार इन सभी लेखो का समेकन कर उत्पादन, उपभोग, सरकार और पूंजी-निर्माण के लेखे तैयार किए जाते हैं ताकि उनका अर्थव्यवस्था में आपसी सम्बन्ध ज्ञात हो सके। अतः सामाजिक लेखांकन पद्धति आर्थिक सिद्धान्तों और आर्थिक घटनाओं के प्रवाह में एक पुल का कार्य करती है। इसका मूल लक्ष्य अर्थव्यवस्था के विभिन्न अंगों को स्पष्ट करना है ताकि यह पता चल सके कि अर्थव्यवस्था अपनी मूल समस्याओं (अर्थात् इसे क्या उत्पन्न करना है, किसके लिए उत्पन्न करना है और उत्पादन के साधनो के प्रतिफल को वर्तमान और भावी विकास के लिए कैसे बांटना है) को कैसे हल करती है।

Social accounts सामाजिक खाते

Social activities सामाजिक कार्य/क्रियाएँ

Social and economic overheads सामाजिक और आर्थिक उपरिव्यय

Social and economic status सामाजिक और आर्थिक प्रतिष्ठा/पद/स्थान

Social and economic values सामाजिक एवं आर्थिक मूल्य

Social aspect सामाजिक दृष्टिकोण

Social assistance सामाजिक सहायता

Social attitude सामाजिक अभिवृत्ति/मनोवृत्ति

Social being सामाजिक प्राणी

Social benefit सामाजिक लाभ

Social budgeting सामाजिक बजट बनाना, सामाजिक बजटन

Social capital सामाजिक पूंजी

Social change सामाजिक परिवर्तन

Social classification सामाजिक वर्गीकरण

**Social contract theory of money** मुद्रा का सामाजिक संविदा सिद्धान्त—जॉन लॉक ने अपने राजनीतिक दर्शन के अनुकूल मुद्रा के सामाजिक संविदा सिद्धान्त का भी प्रतिपादन किया था।

Social control of banks बैंकों का सामाजिक नियंत्रण

**Social cost** सामाजिक त्याग, सामाजिक लागत— किसी प्रकार की आर्थिक क्रिया के फलस्वरूप समाज के लिए कुल लागत। उदाहरणार्थ, धुएँ के कारण परिवेश का दूषित होना, परिवहन की भीड़-भाड़ आदि के कारण समाज को काफी खर्च करना पड़ता है जो कारखानो मे उत्पन्न वस्तुओं की कीमतों में समाविष्ट नहीं किया जा सकता। सरकार द्वारा किए गए इन खर्चों को जब निजी लागतों (Private costs) मे शामिल किया जाता है, तो इसका योगफल सामाजिक लागत होता है।

Social cost of the marginal unit सीमान्त इकाई का सामाजिक व्यय

Social credit सामाजिक साख, सामाजिक उधार

Social credit movement सामाजिक साख आन्दोलन

Social desirability सामाजिक वांछनीयता

Social dividend सामाजिक लाभांश

**Social economics** सामाजिक अर्थशास्त्र— हेगनबक (Hagenbuch) ने सामाजिक अर्थशास्त्र की व्याख्या इस प्रकार की है—

(i) यह व्यावहारिक अर्थशास्त्र की एक शाखा है।
(ii) यह व्यावहारिक सांख्यिकी की एक शाखा है जिसमे सामाजिक समस्याओ की सीमा और स्वरूप को अकों की सहायता से नापा जाता है।
(iii) यह आर्थिक व्यवहार के सामाजिक कारणो का अध्ययन है। आर्थिक परिवेश-शास्त्र (economic ecology).
(iv) यह आर्थिक व्यवहार के सामाजिक परिणामो का अध्ययन है। (कल्याण अर्थशास्त्र)

Social economy सामाजिक मितव्ययता, सामाजिक अर्थव्यवस्था

**Social engineering** सामाजिक इंजीनियरिंग—इस शब्द का प्रयोग सबसे पहले रॉसको पाउण्ड (Roscoe Pound) नामक एक अमेरिकी दार्शनिक ने किया। उसके अनुसार सामाजिक एव आर्थिक सम्प्रदाय को, या इसके अंगो को, किसी केन्द्रीय प्राधिकार द्वारा एक विशेष सामाजिक उद्देश्य के लिए इस्तेमाल किया जा सकता है। प्रोफेसर कार्ल पोपर ने इसकी और संशोधित परिभाषा कर इसे खण्डश: सामाजिक इजीनियरिंग और व्यापक सामाजिक इजीनियरिंग मे विभक्त किया।

व्यापक सामाजिक इजीनियरिंग मे समाज की कल्पना एक मशीन के रूप मे की जाती है जिसका निर्माण, मार्गदर्शन एव निर्देशन किया जा सकता है। उदाहरणार्थ, इसमे शहरी गन्दी बस्तियो का सर्वेक्षण करके नगर आयोजन किया जा सकता है, इसमे कारखानो को रिहायशी बस्तियो से दूर रखने की योजना बनाई जा सकती है, इसमे क्रय-विक्रय केन्द्र एव मनोरंजन विषयक सुविधाएँ कायम करने का आयोजन किया जा सकता है। इस प्रकार सामाजिक इंजीनियरिंग का उद्देश्य मनुष्य-समाज और उसके आर्थिक सम्बन्धो पर तकनीकी या यान्त्रिक इजीनियरिंग के सिद्धान्त लागू करना है।

दूसरे शब्दो मे, इसका उद्देश्य सामाजिक आवश्यकताओ का पूर्वानुमान लगाना और इन सामाजिक लक्ष्यो की प्राप्ति मे व्यर्थ व्यय को कम करना है।

इस विचार-पद्धति के आलोचको का मत है कि समाज को एक मशीन के रूप मे कल्पित नही किया जा सकता क्योंकि सामाजिक सस्थान चेतन निर्णयो का परिणाम नही होते बल्कि समग्र एवं स्वय स्फूर्त मानवीय क्रियाओ का परिणाम होते है। अतः उनका मत यह है कि इस प्रकार के प्रयास केवल खण्डश: आर्थिक एव सामाजिक परिवर्तन ला सकते है, परन्तु समाज के ढाँचे को बदल नही सकते।

Social equality सामाजिक समानता

Social expenditure सामाजिक व्यय

Social framework सामाजिक ढांचा/रूपरेखा

Social friction सामाजिक प्रतिरोध, सामाजिक घर्षण

Social fund सामाजिक निधि

Social gain सामाजिक लाभ

Social harmony सामाजिक सुमेल/समन्वय/सामजस्य

Social hierarchy सामाजिक सोपान

Social imbalance सामाजिक असंतुलन

Social income सामाजिक आय

Social injustice सामाजिक अन्याय

Social institutions सामाजिक संस्थाएँ

Social insurance सामाजिक बीमा

Social insurance contribution सामाजिक बीमा योगदान

Social justice सामाजिक न्याय

Social justice oriented rapid economic development सामाजिक-न्यायोन्मुख तीव्र आर्थिक विकास

Social maladjustment सामाजिक अपसमजन/अव्यवस्था

Social marginal productivity, criterion of सीमात सामाजिक उत्पादिता का मानदण्ड/की कसौटी

Social marginal utility सामाजिक सीमात उपयोगिता

Social monopoly सामाजिक एकाधिकार

Social movement सामाजिक आन्दोलन

**Social net product** सामाजिक शुद्ध उत्पाद—इस शब्द का प्रयोग सबसे पहले प्रोफेसर पीगू द्वारा किया गया। शुद्ध राष्ट्रीय आय में से उत्पादन के दौरान उत्पन्न होने वाली कुसेवाओं (Disservices) को दूर करने के लिए किए गए सरकारी व्यय को घटाने से सामाजिक शुद्ध उत्पाद प्राप्त किया जाता है। कुसेवाओं में औद्योगिक नगरों की अस्वस्थ दशाएँ, अपूर्ण प्रतियोगिता के व्यर्थव्यय (विशेषकर प्रतियोगी विज्ञापन), मादक पदार्थों का उत्पादन एवं विक्रय और जुआ आदि की क्रियाएँ शामिल की जाती है।

Social order सामाजिक व्यवस्था

Social *optimum* समाज-सर्वोत्तम, सामाजिक अनुकूलतमावस्था

Social outlay सामाजिक परिव्यय

Social overheads सामाजिक उपरिव्यय

Social overhead capital सामाजिक उपरिपूँजी

Social parasitism सामाजिक परजीविता

Social planning सामाजिक आयोजन

Social prestige सामाजिक प्रतिष्ठा

Social relationship सामाजिक सम्बन्ध

Social relations of production उत्पादन के सामाजिक सम्बन्ध

Social responsibility सामाजिक दायित्व

Social rigidities सामाजिक कठोरताएँ

Social sanitation सामाजिक स्वच्छता

Social sanctions सामाजिक स्वीकृतियाँ, सामाजिक आदेश

Social savings सामाजिक बचत

Social scale of *preference* समाज के अधिमान का पैमाना/मापदण्ड

Social science सामाजिक विज्ञान

Social security सामाजिक सुरक्षा

Social security contribution सामाजिक सुरक्षा अंशदान/योगदान

Social security expenditure सामाजिक सुरक्षा [illegible]

Social security funds सामाजिक सुरक्षा निधियाँ

Social security measures सामाजिक सुरक्षा सम्बन्धी उपाय

**Social security tax** सामाजिक सुरक्षा कर

Social services सामाजिक सेवाएँ

Social service agency समाज सेवा संस्था/एजेन्सी

Social structure सामाजिक संरचना/ढाँचा

Social system सामाजिक प्रणाली

Social thrift सामाजिक बचत

Social transfer सामाजिक अन्तरण

Social valuation सामाजिक मूल्यांकन

Social values सामाजिक मूल्य

Social wage सामाजिक मजदूरी

Social waste सामाजिक क्षति/व्यर्थव्यय/क्षय

Social wealth सामाजिक सम्पत्ति

Social welfare सामाजिक कल्याण

Social welfare function सामाजिक कल्याण फलन

Social welfare principle of taxation करारोपण का *समाज-कल्याण सिद्धान्त*

Social workshop सामाजिक प्रयोगशाला

Socialisation समाजीकरण

Socialisation of banks बैंकों का समाजीकरण

Socialisation of industries उद्योगों का समाजीकरण

Socialisation of investment निवेश का समाजीकरण

Socialisation of manufacture विनिर्माण का समाजीकरण

Socialisation of property सम्पत्ति का समाजीकरण

Socialised concerns समाजीकृत फर्में

Socialised industry समाजीकृत उद्योग

Socialised production समाजीकृत उत्पादन

Socialism समाजवाद

Socialism, agrarian कृषक समाजवाद

Socialism, associative साहचर्य समाजवाद

Socialism, Christian ईसाई समाजवाद

Socialism, competitive प्रतियोगितापरक/प्रतियोगी/समाजवाद

Socialism, creeping मंदगति समाजवाद
Socialism, democratic जनतान्त्रिक समाजवाद, लोकतान्त्रिक समाजवाद
Socialism, Fabian फेबियन समाजवाद
Socialism, guild श्रेणी समाजवाद
Socialism, Marxian मार्क्सवादी समाजवाद
Socialism, municipal म्यूनिसिपल समाजवाद
Socialism, revisionist संशोधनवादी समाजवाद
Socialism, revolutionary क्रांतिकारी समाजवाद
**Socialism, scientific** वैज्ञानिक समाजवाद—इसका अर्थ मार्क्स द्वारा प्रतिपादित किए गए उस सिद्धान्त से है जिसके अनुसार पूंजावादी समाज अपने नाश की ओर अनिवार्य रूप में गतिमान होता जाता है। मार्क्स ने अपने सिद्धान्त को अव्यवहार्य समाजवादियों के सिद्धान्त से पृथक् करने के लिए इसका नाम वैज्ञानिक समाजवाद रखा। मार्क्स के अनुसार चाहे अव्यवहार्य समाजवादियों ने सामाजिक आन्दोलन का उचित लक्ष्य अवश्य ही खोज लिया था परन्तु उनके द्वारा इसे प्राप्त करने का निर्देशित मार्ग सही नहीं था क्योंकि वे ऐतिहासिक एवं सामाजिक परिवर्तनों के स्वरूप को ठीक ढंग से समझ न सके। अतः उनका समाजवाद अव्यवहार्य और अवैज्ञानिक था। मार्क्स ने अपने वैज्ञानिक समाजवाद का आधार समग्र मानवीय एवं सामाजिक इतिहास का बनाया। चूंकि मार्क्स ने समाजवाद की अनिवार्यता का सिद्धान्त प्रतिपादित किया, इसलिए उसने अपने सिद्धान्तों को वैज्ञानिक माना और अपने विश्लेषण का नाम वैज्ञानिक समाजवाद रखा।
**Socialism, state** राजकीय समाजवाद—इस शब्द का प्रयोग कुछ हद तक संदिग्ध रूप में समाजवाद की मर्यादित मात्रा के लिए किया जाता है। इसमें मूलभूत उद्योगों के राष्ट्रीयकरण या एकाधिकारी प्रवृत्तियों का दमन करने के लिए उद्योग का राजकीय विनियमन शामिल हैं ताकि आर्थिक जीवन को स्थिर किया जा सके और इसमें आय तथा सम्पत्ति की असमानताओं को कम किया जा सके। कई बार इसका प्रयोग सामाजिक कल्याण सम्बन्धी विधान या अन्य पैतृकवादी उपायों के लिए किया जाता है। इसी प्रकार इसका प्रयोग ऊंची आय को कम करने के आरोही कराधान की नीति के रूप में किया जाता है।
Socialism, utopian अव्यवहार्य समाजवाद
Socialism, achievements of समाजवाद का उपलब्धियां
Socialism, as a welfare ideal समाजवाद, कल्याणकारी आदर्श के रूप मे
Socialist समाजवादी
Socialist, associative साहचर्य समाजवादी
Socialist, bourgeois बुर्जुआ-समाजवादी
Socialist, radical उग्र समाजवादी
Socialist blue-print समाजवादी कार्यक्रम की रूपरेखा
Socialist economy समाजवादी अर्थव्यवस्था
Socialist emulation समाजवादी प्रतिस्पर्धा
Socialist enterprise समाजवादी उद्यम
Socialist objectives समाजवादी लक्ष्य
Socialist pattern of society समाजवादी ढंग का समाज
Socialist planning समाजवादी आयोजन
Socialist theory of crisis संकट का समाजवादी सिद्धान्त
Socialistic society समाजवादी अर्थव्यवस्था/समाज
Socially सामाजिक दृष्टिकोण से
Socially necessary labour सामाजिक रूप से आवश्यक श्रम
Socially optimal rate of growth सामाजिक दृष्टि से अनुकूलतम वृद्धि-दर
Society समाज, समिति, परिषद्
Society, affluent सुसम्पन्न/सुसमृद्ध समाज
Society, capitalist पूंजीवादी समाज
Society, classless वर्गहीन समाज
*Society, pre-capitalist* पूर्व-पूंजीवादी समाज
Socio-cultural obstacles सामाजिक एवं सांस्कृतिक बाधाएं
Socio-economic democracy समाजार्थिक लोकतन्त्र

Socio-economic relations समाजार्थिक संबंध
Socio-economic status समाजार्थिक प्रतिष्ठा
Socio-economic survey समाजार्थिक सर्वेक्षण
Socio-political theory of public finance लोक-वित्त का सामाजिक-राजनीतिक सिद्धान्त
Sociological factors in economic development आर्थिक विकास के समाजशास्त्रीय तत्त्व
**Soft currency** सुलभ चलार्थ/मुद्रा—यह दुर्लभ करेन्सी का विलोम है। इसका अर्थ ऐसा करेन्सी से है जिसका संभरण उसकी माँग से अधिक हो। यह परिस्थिति तब विद्यमान होती है जब आयात निर्यात से अधिक होते हैं। इस प्रकार जिस देश की मुद्रा सुलभ करेन्सी होती है उसके साथ कुछ या सभी देशों का चालू खाते पर अनुकूल भुगतान-शेष होता है और इसी कारण विनिमय-दरें ऐसे देश के प्रतिकूल होती चली जाती हैं
Soft currency area सुलभ-चलार्थ क्षेत्र
Soft currency countries सुलभ-चलार्थ देश
Soft-drink industries अमादक पेय-पदार्थ उद्योग
**Soft goods** नाशवान वस्तुएँ—इनमें ऐसी उपभोग वस्तुएँ शामिल की जाती हैं जो चिरस्थायी नहीं होतीं, अर्थात् वे थोड़े ही समय में प्रयोग के पश्चात् व्यर्थ हो जाती हैं। साधारणतया, इन वस्तुओं में कपड़े, जूते, औषधियाँ आदि सम्मिलित की जाती हैं।
Soft job आसान काम
**Soft loan window** सुलभ उधार खिड़की—अन्तर्राष्ट्रीय विकास संघ का कुछ लोगों ने यह नाम दिया है।
Soft market गिरता बाजार
**Soft money** (=**Paper money**) सुलभ मुद्रा/पत्र-मुद्रा/नरम मुद्रा—संयुक्त राज्य अमेरिका में धातु मुद्रा के विरुद्ध इसका अर्थ कागजी मुद्रा से लिया जाता है।

एक और अर्थ में सुलभ मुद्रा से अभिप्राय ऐसी मुद्रा से है जिसके आन्तरिक तथा बाहरी दोनों मूल्य थोड़े से आर्थिक या सामाजिक दबाव से जल्दी-जल्दी बढ़ते-घटते रहते हैं।
Soil bank and crop restriction भूमि बैंक तथा फसल का सीमाबंधन
Soil conservation भू-रक्षण
Soil erosion मिट्टी का कटाव, भूमि-क्षरण
Soil reclamation भू-उद्धरण
Sold note विक्रीत नोट
Soldering on the job काम चोरी
Sole bargaining एकाधिकारी सौदेबाजी/एकल सौदाकारी
Sole employer एकमात्र नियोजक
Sole proprietorship एक व्यक्ति स्वामित्व, एकाकी स्वामित्व, एकल स्वामित्व
Sole tenant एकल भाटकी/किरायेदार/मुजारा
Sole trader एकल/एकाकी व्यापारी
Solidarism समेकतावाद
Solvency शोध क्षमता, सम्पन्नता, मालदारी
Solvency certificate शोधक्षमता प्रमाण-पत्र
Some degree of progression आरोहीपन के कुछ अंश
Sound finance ठोस वित्त
Sources of additional tax revenue करों से अतिरिक्त आय प्राप्त करने के स्रोत
**Source of cash** मुद्रा का उद्गम—केन्द्रीय बैंक सारे देश के लिए मुद्रा का उद्गम है।
Sources of development finance विकास वित्त के स्रोत
Source of fluctuations उच्चावचन का स्रोत
Source of light प्रकाश स्रोत
Source of power शक्ति का साधन
Source of profit लाभ के साधन, लाभ के स्रोत
Source of public revenue सार्वजनिक आय के साधन
Source of supply संभरण-स्रोत
Sovereignty of the consumer उपभोक्ता की प्रभुसत्ता, उपभोक्ता का प्रभुत्व
Sovietism सोवियतवाद
Spare cash अप्रयुक्त नकदी
Sparsely settled areas विरल आबादी वाले क्षेत्र
Spearhead money (=Occupation money) आधिपत्य मुद्रा
Special assessment विशेष कर, विशेष कर-निर्धारण

Special benefit revenue विशेष सेवा श्राय

Special case of joint supply संयुक्त संभरण की विशेष स्थिति

Special crossing विशेष रेखन

Special debt redemption levy विशेष ऋण-परिशोध-कर

Special deferred annuity विशेष स्थगित वार्षिकी

**Special drawing rights** विशेष प्राप्ति अधिकार, विशेष आहरण अधिकार—अन्तर्राष्ट्रीय तरलता को बढ़ाने के लिए अन्तर्राष्ट्रीय मुद्रा कोष (I.M.F) द्वारा जारी की गई एक विधि जिसके अनुसार विशेष आहरण अधिकारो को अन्तर्राष्ट्रीय मुद्रा कोष से एक प्रकार का उधार नही माना जाएगा, परन्तु इसके बावजूद इनके द्वारा स्वर्ण और परिवर्तनीय मुद्राओ की पूर्ति की जाएगी और इस प्रकार वे प्रत्येक सदस्य की रक्षित-निधि का भाग बन जाएँगे। अतः विशेष प्राप्ति अधिकारों का उद्देश्य विभिन्न देशों के बीच मौद्रिक भुगतान के लिए स्वर्ण के साथ एक सहायक उपाय उपलब्ध कराना है। उदाहरणार्थ, यदि भारत मे स्वर्ण, डालर या स्टर्लिंग की कमी है, तो यह दूसरे देश को एक निश्चित सीमा तक उसकी करेन्सी के बदले विशेष प्राप्ति अधिकार के रूप मे भुगतान कर सकता है। इस योजना का सबसे महत्त्वपूर्ण पहलू यह है कि इन नयी इकाइयो मे से 70 प्रतिशत के लिए कभी भी भुगतान करने की आवश्यकता नही। वे तो वास्तव मे नयी निर्मित मुद्रा हैं और स्वर्ण, डालर और पाउण्ड के अतिरिक्त, विशेष प्राप्ति अधिकार अतिरिक्त प्रारक्षण (Reserves) का कार्य करेंगे। इसलिए इन्हे नयी प्रकार की कागजी मुद्रा कहा गया है जो कि बिना किसी शर्त के निर्मित की गई है। इसी कारण इसे पत्र-स्वर्ण कहते हैं।

बहुत से अर्थशास्त्रियों ने विशेष प्राप्ति अधिकार योजना की आलोचना इस आधार पर की है कि समृद्ध देशो को पत्र-स्वर्ण की बहुत अधिक मात्रा प्राप्त करने का अधिकार दे दिया गया है और विकास आवश्यकताओ के लिए कोई व्यवस्था नही की गयी। उदाहरणार्थ, विशेष प्राप्ति अधिकारों का 72 प्रतिशत समृद्ध और पूंजीवादी देशो को सौंप दिया गया है जबकि अन्तर्राष्ट्रीय मुद्रा कोष के 86 विकसमान और अधिक जरूरतमन्द सदस्य देशो को केवल 28 प्रतिशत प्राप्त हुआ है।

Special fund विशेष निधि

Special immediate annuity विशेष तुरत वार्षिकी

Special investment problem in under-developed countries अल्प-विकसित देशों की विनियोजन सम्बन्धी विशिष्ट समस्याएँ

Special privilege monopoly विशेष सुविधा एकाधिकार

*Special property* विशेष सम्पत्ति

Special treatment of certain forms of income कुछ किस्म की आयो के साथ विशिष्ट व्यवहार

Special United Nations Fund विशेष संयुक्त राष्ट्र निधि

Specialisation विशिष्टीकरण, विशेषज्ञता

Specialisation, functional कृत्यात्मक विशेषज्ञता

Specialisation, by process प्रक्रियामूलक विशिष्टीकरण

Specialisation, by product उत्पादमूलक विशिष्टीकरण

Specialised capital विशेषित पूंजी

Specialised capital goods विशेषित पूंजी वस्तुएँ

Specialised equipment विशेषित साज-सामान

Specialised firms विशेषित फर्में

Specialised skill विशिष्ट कौशल

Specialised techniques विशिष्ट तकनीकें

Specie सोना-चांदी

Specie flow price mechanism द्रव्यावाह कीमत-शोधन प्रक्रिया

**Specie point** स्वर्ण-बिन्दु, स्वर्णांक, धातुबिन्दु—ये विनिमय के स्वर्ण बिन्दु भी कहे जाते हैं। स्वर्णमान के अधीन ये दो मुद्राओ की विनिमय-दरो मे परिवर्तन को चरम सीमाओ को निर्धारित करते हैं। यदि विनिमय की टकसाल दर मे परिवहन तथा बीमा लागत को मिला कर यह ज्ञात हो कि विनिमय-दर इससे अधिक है, तो उस

परिस्थिति में स्वर्ण का आयात करना सस्ता पड़ता है; यदि विनिमय की टकसाल दर में से परिवहन तथा बीमा लागत को घटाने पर यह ज्ञात हो कि विनिमय दर इससे कम है, तो स्वर्ण निर्यात सस्ता पड़ता है । अतः विनिमय की टकसाल दर में परिवहन तथा बीमा लागत जमा करने पर उच्च स्वर्ण बिन्दु प्राप्त होगा और इसे घटाने से निम्न स्वर्ण बिन्दु प्राप्त होगा ।

Specie standard स्वर्णमान, मुद्रामान

Specific capital विशिष्ट पूँजी

Specific duty विशिष्ट शुल्क

Specific exemption विशेष छूट

Specific expenditure incidence विशिष्ट व्यय पापात/प्रभाव/भार

Specific goods विशिष्ट माल, खास माल

Specific incidence of tax विशिष्ट करापात

Specific loans विशिष्ट उधार, विशेष उधार

Specific tax विशिष्ट कर

Specifications विनिर्दिष्टियाँ

Specificity विशिष्टता

**Specificity of a factor** साधन का विशिष्ट प्रयोग—इससे हमारा अभिप्राय उत्पादन के उन साधनों से है जो अत्यधिक विशिष्ट कार्य के लिए उचित हैं और इसके लिए अन्य साधनों का प्रयोग करना सम्भव नहीं । जितना अधिक कोई साधन विशिष्टीकृत होगा, उतना ही उसका प्रतिस्थापन कठिन होगा । साथ ही विशिष्टीकृत साधनों के संभरण को, विशेषकर अल्पकाल में, बढ़ाना अत्यन्त कठिन है । उदाहरणार्थ, आँखों के एक विशेषज्ञ के प्रशिक्षण के लिए बहुत समय लगता है और इस कारण इसका प्रतिस्थापन भी उतना ही कठिन है । अतः विशिष्टीकृत श्रम उत्पादन का एक विशिष्ट साधन है । बहुत सी निमग्न पूँजी अत्यधिक विशिष्ट होती है; उदाहरणार्थ, लौह तथा इस्पात कारखाने में ब्लास्ट फर्नेस । भूमि को उत्पादन का विशिष्ट साधन कहना कठिन है क्योंकि इसके कई विकल्प प्रयोग है, परन्तु भूमि का महत्वपूर्ण लक्षण अर्थात् इसकी स्थिति इसे एक हद तक विशिष्ट बना देते हैं ।

Speculation परिकल्पना, सट्टा

Speculative boom परिकल्पी तेजी, सट्टेबाजी से प्रेरित तेजी

Speculative buying परिकल्पी क्रय

Speculative circulation परिकल्पी संचलन

Speculative demand परिकल्पी माँग

Speculative demand for money मुद्रा की सट्टा/परिकल्पी माँग

Speculative investment परिकल्पी विनियोजन, अपेक्षी निवेश

Speculative market सट्टा बाजार

Speculative money सट्टा-मुद्रा

Speculative motive परिकल्पी/सट्टा उद्देश्य

Speculative movements of funds निधियों की परिकल्पी गतिविधियाँ

Speculative price परिकल्पी मूल्य

Speculative tendency सट्टे की प्रवृत्ति

Speculative transactions परिकल्पी सौदे

Speculative vacancy अपेक्षी रिक्ति

Speculator परिकल्पक, सटोरिया, सट्टेबाज

Speeder चुस्त मजदूर

**Speed-up** गति-वर्धन—किसी भी उपाय द्वारा श्रमिकों से प्रति घण्टा या प्रतिदिन अधिक कार्य लेना । इस उद्देश्य की प्राप्ति के लिए या तो प्रति श्रमिक कार्य करने की न्यूनतम मात्रा बढ़ा दी जाती है, या मशीनों की गति तेज कर दी जाती है ।

Speedy economic development द्रुतगति से आर्थिक विकास

Spend व्यय करना

Spendable income व्यय-योग्य आय

Spendable resources व्यय-योग्य संसाधन

Spend-thrift अतिव्ययी, अपव्ययी

Spending व्यय

Spending expansionism व्यय-प्रधान प्रसारवाद

Spending, private निजी खर्च, गैर-सरकारी व्यय

Spending, public राजकीय खर्च

Spending power व्यय-शक्ति

Spending units व्यय-इकाइयाँ

Spiral of wages and prices मजदूरी और कीमतों का कुन्तल

Spiral rise उत्तरोत्तर वृद्धि

Split income विभाजित आय

Spoils system इनामी पद्धति

Sporadic dumping (=Occasional dumping) आकस्मिक राशिपातन

**Spot market** तत्क्षण/तात्कालिक बाजार—इसका अर्थ ऐसे बाजार से है जिसमे वस्तुएँ नकदी के बदले बेची और फौरन हस्तांतरित की जाती हैं। तत्क्षण बाजार को भौतिक बाजार भी कहते हैं। इसमे ऐसे विक्रेता विद्यमान होते हैं जिनके पास व्यापार के लिए स्टॉक मे वस्तुएँ होती हैं जिन्हें वे नकदी प्राप्त करते ही क्रेता को दे देते हैं और ऐसे क्रेता भी होते हैं जो वस्तुओ को फौरन खरीदने के लिए तैयार होते है। तत्क्षण या तात्कालिक बाजार और भावी बाजार मे भेद यह है कि पूर्वोक्त मे तुरन्त सौदे होते हैं परन्तु भावी बाजार मे सौदे खरीदने के करार किए जाते हैं और वस्तुओ का आदान-प्रदान भी एक भावी तिथि पर ही किया जाता है। साधारण व्यापार तत्क्षण बाजारो मे ही होता है।

**Spot price** तत्क्षण/तात्कालिक कीमत—वह कीमत जो वस्तु के फौरी विक्रय और हस्तांतरण के लिए मांगी जाती है, तत्क्षण कीमत कहलाती है। तत्क्षण कीमत और भावी कीमत मे अन्तर है। भावी कीमत का अर्थ उस मूल्य से है जिस पर भावी तिथि पर वस्तुएँ विक्रय की जाती हैं और उनका आदान-प्रदान किया जाता है। तत्क्षण और भावी कीमतें दोनो ही एक साथ घटती-बढती हैं क्योंकि तत्क्षण और भावी बाजार दोनो पर वही मूल कारण क्रियाशील होते है। कारण यह है कि तत्क्षण व्यापारियों का हित इस बात मे है कि वे वस्तु को भावी कीमत की तुलना में यथासम्भव अनुकूल शर्तों पर प्राप्त कर लें। भावी विक्रेताओ के लिए अपने सौदो को तत्क्षण सौदो मे परिवर्तित करना संभव है और विलोमक्रम भी। इसका प्रभाव यह है कि ये दोनो कीमतें एक दूसरे से सम्बन्धित हो जाती हैं।

Spot rate वर्तमान/हाजिर दर

Spotter system भेदिया पद्धति

Spot transactions तात्कालिक सौदे

**Spread effects** प्रसार प्रभाव—अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार के कारण देश की अर्थव्यवस्था पर पड़ने वाले प्रोत्साहक प्रभाव। इनमे से सबसे महत्त्वपूर्ण प्रभाव निर्यात मे वृद्धि के कारण होने वाला गुणक प्रभाव (Multiplier effect) है, जिसके फलस्वरूप अर्थव्यवस्था के अन्य क्षेत्रो मे प्रति व्यक्ति आय बढ जाती है। इसका मुख्य कारण यह है कि अर्थव्यवस्था के सभी क्षेत्रो मे वस्तुओ की मांग बढ़ जाती है। जितना अधिक आर्थिक विकास किसी देश मे हो चुका हो, उतना ही अधिक सामान्यतया इसमे प्रसार प्रभाव होगा। इसका कारण यह है कि उस देश का निर्यात-क्षेत्र भी देश की अर्थव्यवस्था से दृढ रूप मे सम्बद्ध होता है। कुछ अर्थशास्त्रियो का विचार है कि अल्पविकसित देशो में प्रसार प्रभाव कमजोर होते हैं और प्रत्यस्त (Back-wash) प्रभावो के प्रतिकूल प्रभाव के कारण इनका असर और भी कम हो जाता है। अतः अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार के कारण अल्पविकसित देशों को लाभ होने की अपेक्षा हानि हुई है।

Spread over कार्य-समय विस्तार, श्रम-समय विस्तार

Stabilisation bond स्थिरीकरण बांड

Stabilisation of the rate of exchange विनिमय दर का स्थिरीकरण

Stabilisation experiment स्थिरता प्रयोग

Stabilisation fund स्थायीकरण कोष

Stabilisation of prices मूल्य-स्थायीकरण

Stabilisation of foodgrains prices खाद्यान्नों की कीमत का स्थिरीकरण

Stabilisation of wages मजदूरी-स्थायीकरण

Stabilised paper standard स्थिरीकृत पत्र-मान

Stabiliser स्थायीकारक, स्थिरक

Stabiliser, built-in आभ्यंतरिक स्थिरक

Stabilising element स्थापक /स्थायीकारी तत्त्व

Stability, exchange विनिमय स्थिरता

Stability, monetary मौद्रिक स्थायित्व
Stability, structural संरचनात्मक स्थिरता
Stability of equilibrium साम्य स्थायित्व, संतुलन स्थायित्व
Stability of gold value स्वर्ण-मूल्य का स्थायित्व
Stability of prices कीमत-स्थिरता/स्थायित्व
Stability of propensity to consume उपभोग प्रवृत्ति की स्थिरता
Stability of value मूल्य-स्थिरता, मूल्य-स्थायीकरण
Stability of *wants* आवश्यकताओं की स्थिरता
Stable bond market policy स्थिर/स्थायी बॉंड बाजार नीति
Stable equilibrium स्थायी समतोल, स्थिर संतुलन
Stable equilibrium at full employment पूर्ण रोजगार बिन्दु पर स्थिर संतुलन
Stable growth स्थायी वृद्धि
Stable money स्थिर मुद्रा
Stable price स्थिर कीमत
Staff benefit fund कर्मचारी लाभार्थ निधि
Stag स्टॉक-क्रेता—एक ऐसा सट्टेबाज जो नयी कम्पनियों के हिस्सों को खरीदने के लिए इस विचार से प्रार्थनापत्र देता है कि वह उन्हें थोड़े समय के बाद ही मुनाफे पर बेच सके।
Stage, agricultural कृषि अवस्था
Stage, handicraft हस्तशिल्प/दस्तकारी अवस्था
Stage, hunting आखेट अवस्था
Stage, industrial उद्योग अवस्था
Stage, pastoral पशु-चारण अवस्था, पशु पालन अवस्था
Stage of mass consumption जन-उपभोग की अवस्था
Stage of maturity परिपक्वता की स्थिति
Stage of pre-take-off उत्थान-पूर्व अवस्था
Stage of take-off उत्थान/उड़ान अवस्था
Stage of traditional society परम्परागत समाज की स्थिति/अवस्था
Stages of economic development आर्थिक विकास की अवस्थाएँ
Stages of economic growth आर्थिक संवृद्धि की अवस्थाएँ
Stages of planning आयोजन की अवस्थाएँ
Stagging लाभार्थ हिस्सों की खरीद
Stagnant economy अवरुद्ध अर्थव्यवस्था
Stagnation वृद्धिरोध
Stagnation in savings बचतों में वृद्धिरोध
Stagnation theory/thesis गतिरोध सिद्धान्त वृद्धिरोध सिद्धान्त/प्रबन्ध
Stagnationist गतिहीनतावादी, वृद्धिरोधतावादी
Stairstep curve सीढ़ीनुमा वक्र
Stale cheque गतावधि चैक, पुराना चैक
Stamp duties स्टाम्प शुल्क, मुद्रांक शुल्क
Stamped bond विशेष शर्त बॉंड, विशेष शर्त बंध पत्र
Stamped money मुद्रांक द्रव्य
Stamped money plan डाक टिकट मुद्रा योजना
Stamped money reformer मुद्रांकित मुद्रा-सुधारक
Standard मानक, मान
Standard, gold bullion स्वर्ण मात्रा मान
Standard, gold currency स्वर्ण मुद्रा मान
Standard, gold exchange स्वर्ण विनिमय मान
Standard classification मानक वर्गीकरण
Standard coin प्रमाप टंक, पूर्णकाय सिक्के
Standard commodity आधार वस्तु, प्रामाणिक वस्तु
Standard credit स्थायी साख
Standard deviation मानक विचलन
Standard earning मानक कमाई
Standard of comfort सुख-प्रमाप, सुविधा-मान
Standard of efficiency कुशलता-मान
Standard error मानक त्रुटि
Standard goods मानक वस्तुएँ
Standard hour plan मानक घंटा योजना
Standard item मानक वस्तु
Standard money प्रामाणिक मुद्रा
Standard of cost लागत-मान
Standard of deferred payments स्थगित-शोधन प्रमाप, स्थगित भुगतान का मान

Standard of life जीवन-प्रमाप, जीवनस्तर
Standard of living रहन-सहन का स्तर
Standard of living of community समुदाय का जीवन-स्तर
Standard of service सेवा मान
Standard of value मूल्य-मान
Standard profits मानक लाभ
Standard rent प्रमाप किराया, मानक लगान
Standard schemes प्रमाप योजनाएं
Standard tariff मानक प्रशुल्क
Standard tool मानक उपकरण
Standard value मानक/प्रमाप अर्हा/मूल्य
**Standard volume of unemployment** बेरोजगारी की 'मानक' मात्रा—जहाँ बेरोजगारी की मात्रा इस सीमा तक घटा दी जाती है कि मजदूरी की मौद्रिक दरें श्रम के सीमान्त उत्पाद की गति के समान बढ़ने लगती हैं ।
Standardisation प्रमापीकरण, मानकीकरण
Standardisation, industrial औद्योगिक मानकीकरण
Standardisation of goods वस्तुओं का मानकीकरण
Standardisation of wages मजदूरी मानकीकरण
Standardised assessment प्रामाणिक कर-निर्धारण
Standardised birth rate प्रमापीकृत/मानकीकृत जन्म-दर
Standardised death rate प्रमापीकृत/मानकीकृत मृत्यु-दर
Standardised goods प्रमापीकृत/मानकीकृत वस्तुएँ
Standardised product/commodity मानकीकृत वस्तु
Standardised production प्रमापीकृत/मानकीकृत उत्पादन
Standardised weights and measures मानकीकृत माप और तौल के बट्टे
Stand-by arrangement आपत्कालीन प्रबंध
Stand-by controls आपत्कालीन नियंत्रण
Stand-by credit आपत्कालीन ऋण
Stand-by equipment आपत्कालीन साज-सामान
Standing Advisory Committee on Agricultural Credit कृषि-साख के लिए स्थायी सलाहकार समिति
Standstill agreements यथास्थिर समझौते
Staple commodities/goods प्रमुख वस्तुएँ
Staple exports प्रधान निर्यात
Starvation wages फाका-मजदूरी
State Agricultural Corporation राज्य कृषि निगम
**State capitalism** राज्य पूँजीवाद—यह एक अस्पष्ट और भ्रामक शब्द है जिसका प्रयोग पूँजीवादी अर्थव्यवस्था में कुछ मात्रा में राजकीय स्वामित्व और पूँजी-नियंत्रण के लिए किया जाता है । कई पूँजीवादी समाजों में संसदीय पद्धति के आधीन कुछ उद्योगों का राष्ट्रीयकरण कर दिया जाता है, कुछ आरोही कर लगा दिए जाते हैं, कुछ हद तक सम्पत्ति की अधिकतम सीमा भी निर्धारित की जाती है । इन सभी उपायों का उद्देश्य आय तथा सम्पत्ति का पुनर्वितरण है, परन्तु राज्य का मूल स्वरूप पूँजीवादी होने के कारण ये सभी उपाय, चाहे राज्य के आधीन स्वामित्व को बढ़ाते हैं परन्तु ये समाजवाद की स्थापना नहीं करते । इसी कारण लेनिन ने इस प्रकार के फेबियन उपायों (Fabian methods) के फलस्वरूप जनित समाज को समाजवादी समाज न पुकार कर, इसे राज्य पूँजीवाद के नाम से सम्बोधित किया । शब्द 'राज्य पूँजीवाद' को कई बार राज्य समाजवाद के पर्यायवाची के रूप में भी इस्तेमाल किया जाता है ।
State capitalist राज्य पूँजीपति
State co-operative banks राज्य सहकारी बैंक
State enterprise राजकीय उद्यम/उद्योग
State excise duties राज्यीय उत्पादन-शुल्क
State farming राजकीय कृषि/खेती
State interference राजकीय/राज्य हस्तक्षेप
State intervention राजकीय/राज्य हस्तक्षेप
State farm सरकारी खेत, सरकारी फार्म
State Financial Corporation राज्यीय/राज्य वित्त निगम

State government enterprises राज्यीय सरकारी उद्यम
State money राजकीय मुद्रा/करेंसी
State monopoly राजकीय/सरकारी एकाधिकार
State of balance or state of rest संतुलन अथवा विश्राम अवस्था
State of disequilibrium असंतुलन की स्थिति
State of long-term expectations दीर्घकालीन प्रत्याशाओं/आशंसाओं की अवस्था
State ownership राज्य-स्वामित्व
State Planning Commission राज्य योजना आयोग
State policy राज्य की नीति
State provident fund राज्य भविष्य निधि/पूर्वोपायी कोष
State revenue राजकीय आगम, सरकारी आय, सरकारी राजस्व
State sector राजकीय क्षेत्र, सरकारी क्षेत्र
State taxation राजकीय करारोपण
State of technical knowledge तकनीकी जानकारी की अवस्था
**State theory of money** मुद्रा की राजकीय धारणा—जिसका सबसे बड़ा समर्थक जी० एफ० नैप (G. F. Knapp) था।
State trade राज्य-व्यापार/राजकीय व्यापार
State trading राज्य-व्यापार
State Trading Corporation राज्य-व्यापार निगम
State trading enterprises राज्य व्यापार उपक्रम
State treasury राज्य-कोषागार
State tribunals राज्यीय न्यायाधिकरण
State undertakings राजकीय उपक्रम
State Warehousing Board राज्य भंडार गृह/मंडल/भाण्डागार बोर्ड
Statewise estimates राज्यवार अनुमान
Stateless राज्यहीन
Stateless society राज्यहीन समाज
Statesmanship राजमर्मज्ञता, राजनीतिमत्ता
Statement of the law नियम का कथन/वर्णन
Statement of the theory of interest ब्याज के सिद्धांत का निरूपण
**Static analysis** स्थैतिक विश्लेषण—सैद्धान्तिक अर्थशास्त्र का वह भाग जिसमें संतुलन की विभिन्न स्थितियों का विश्लेषण किया जाता है। स्थैतिकी में संतुलन स्थितियों की परिभाषा की जाती है और विभिन्न संतुलन स्थितियों की आवश्यकताओं का वर्णन किया जाता है। किन्तु स्थैतिकी में संतुलन तक पहुँचने के मार्ग या उन विभिन्न स्थितियों का अध्ययन नहीं किया जाता जिनमें से कोई अर्थव्यवस्था गुजरती है। न ही इसमें संतुलन तक पहुँचने के समय का अध्ययन किया जाता है। उदाहरणार्थ, सुपरिचित कीमत तथा उत्पाद-निर्धारण का विश्लेषण आंशिक स्थैतिकी का ही प्रयोग है। तुलनात्मक स्थैतिकी (Comparative Statics) में इस बात का अध्ययन किया जाता है कि अर्थव्यवस्था एक संतुलन स्थिति से दूसरी स्थिति में कैसे पहुँचती है।
Static assumptions स्थैतिक मान्यताएँ
Static economics स्थैतिक अर्थशास्त्र
Static economy स्थैतिक अर्थव्यवस्था
Static equilibrium स्थैतिक संतुलन
Static models स्थैतिक मॉडल/प्रतिमान
Static situation स्थैतिक स्थिति
Static theory स्थैतिक सिद्धान्त
Static theory of foreign exchange विदेशी विनिमय का स्थैतिक सिद्धान्त
Static welfare theory स्थैतिक कल्याण सिद्धांत
Static worker स्थैतिक श्रमिक
Static technique स्थैतिक प्रविधि/तकनीक
Stationary स्थिर, स्थावर, स्थायी
Stationary economy स्थावर/स्थिर अर्थव्यवस्था
Stationary equilibrium स्थिर संतुलन
Stationary growth स्थावर वृद्धि
Stationary population स्थिर जनसंख्या
**Stationary state** स्थावर अवस्था—इसका अर्थ अर्थव्यवस्था की ऐसी स्थिति से है जिसमें एक काल के पश्चात् दूसरे काल में केवल पुनरुत्पादन होता है। प्रतिष्ठित अर्थशास्त्री, अर्थात् रिकार्डो और जे० एस० मिल, यह विश्वास रखते थे कि तक-

नीकी नवक्रियाओं (Technical Innovations) से ह्रासमान प्रत्याय के प्रभाव को दूर करना सभव नहीं और इस प्रकार विकसमान पूंजीवादी अर्थव्यवस्था धीरे-धीरे एक परिपक्व अर्थव्यवस्था की स्थावर अवस्था की ओर अग्रसर होती जाती है। कारण यह है कि जैसे विनियोग बढता है, ह्रासमान प्रत्याय के कारण लाभ की दर घटती चली जाती है और इस प्रकार लाभ घटते-घटते इतना कम हो जाता है कि नये पूंजी सचयन के लिए कोई प्रोत्साहन बाकी ही नहीं रह जाता। प्रतिष्ठित स्थावर अवस्था मे, मजदूरी तो निर्वाह स्तर से बढ नहीं सकती, शुद्ध पूंजी-निर्माण शून्य होता है और अर्थव्यवस्था का उत्पादन अपने उच्चतम स्तर तक पहुंच चुका होता है।

Stationary stock स्थिर स्टॉक

**Statism** राज्यवाद—इस शब्द का प्रयोग अर्थव्यवस्था मे बढते हुए सरकारी हस्तक्षेप के लिए किया जाता है। उदाहरणार्थ, भारत मे स्वतत्र पार्टी सहकारी खेती या कुछ उद्योगों को सरकारी स्वामित्व के आधीन करने के प्रयास को भी राज्यवाद की ओर प्रयास समझती है।

Statistical accident सांख्यिकीय संयोग

Statistical approach सांख्यिकीय विधि/दृष्टिकोण

Statistical bureau सांख्यिकी ब्यूरो

Statistical committee सांख्यिकी समिति

Statistical concept सांख्यिकीय धारणा

Statistical correlation सांख्यिकीय सहसबध

Statistical demand curve सांख्यिकीय मांग-वक्र

Statistical department सांख्यिकी विभाग

Statistical discrepancy सांख्यिकीय अन्तर/भेद/असगति

Statistical errors and omissions सांख्यिकीय त्रुटियां एव भूलें

Statistical form सांख्यिकीय रूप

Statistical inference सांख्यिकीय निष्कर्ष

Statistical laws सांख्यिकीय नियम

Statistical measurement सांख्यिकीय माप

Statistical realities सांख्यिकीय वास्तविकताएँ

Statistical review सांख्यिकीय समीक्षा

Statistical situation सांख्यिकीय परिस्थिति

Statistical statement relating to the co-operative movement in India भारत मे सहकारी आन्दोलन से संबंधित सांख्यिकीय सारणियां

Statistical survey सांख्यिकीय सर्वेक्षण

Statistical tables relating to banks बैंकों से संबंधित सांख्यिकीय तालिकाएँ

Statistical unit सांख्यिकीय एकक/इकाई

Statistician सांख्यिक, सांख्यिकीविद्

Statistics सांख्यिकी

Statistics, applied व्यावहारिक सांख्यिकी

Statistics, economic आर्थिक सांख्यिकी

Statistics, food खाद्य सम्बन्धी आंकडे

Statistics, industrial औद्योगिक आंकडे

Statistics, labour श्रम सम्बन्धी आंकडे

Statistics, livestock पशुधन आंकडे

Statistics, vital जीवनांक, जन्म-मरण सम्बन्धी आंकड़े

Statistics, wage मजदूरी सम्बन्धी आंकड़े

Statistics of exports निर्यात के आंकड़े

Statistics of imports आयात के आंकड़े

Statistics of production उत्पादन के आंकडे

Status हैसियत, मर्यादा, स्थिति

Status quo यथापूर्व स्थिति

Status symbol commodity प्रतिष्ठा वस्तु, "सामाजिक-स्तर प्रतीक" वस्तु

Statutory agency सांविधिक एजेंसी

Statutory corporation वैधानिक निगम

Statutory deposits वैधानिक जमा

Statutory law सांविधिक नियम

Statutory marketing monopoly सांविधिक विपणन एकाधिकार

Statutory maximum prices परिनियत अधिकतम मूल्य

Statutory organisation सांविधिक सगठन

Statutory report वैधानिक रिपोर्ट

Statutory rationing system वैधानिक राशनिंग प्रणाली

Statutory undertakings सांविधिक उपक्रम

Steady growth सतत आर्थिक विकास, अविरत विकास

Steel, structural इमारती इस्पात

Steel forging and casting इस्पात की गढ़ी और ढली वस्तुएँ

Steel rolling mill इस्पात बेलन मिल

Steeply progressive taxation अत्यधिक आरोही कराधान

Steep slope गहरी ढाल, सीधी ढाल

Step system of taxation कराधान की सोपान पद्धति

Sterile ex-post equations निष्फल वास्तविक समीकरण

Sterilisation नसबंदी, वन्ध्यकरण

Sterilisation camps वन्ध्यकरण शिविर, नसबन्दी कैम्प

Sterling स्टर्लिंग

**Sterling area** स्टर्लिंग-क्षेत्र—इसके अन्तर्गत उन देशों का समूह शामिल किया जाता है जो अपने अंतर्राष्ट्रीय आरक्षण पाउण्ड स्टर्लिंग के रूप में ब्रिटिश बैंकों के पास रखते हैं। इसमें कनाडा को छोड़ राष्ट्र मण्डल के सभी अन्य देश शामिल हैं। इसके अतिरिक्त आइसलैण्ड, आयरलैण्ड, बर्मा, जॉर्डन, लिबिया भी इसके सदस्य हैं। दूसरे विश्वयुद्ध के दौरान स्टर्लिंग क्षेत्र देश ग्रेट ब्रिटेन को वस्तुओं का निर्यात करते रहे और बदले में ग्रेट ब्रिटेन से पर्याप्त आयात न हो सका। परिणामतः स्टर्लिंग देशों द्वारा भारी मात्रा में अधिशेष इंग्लैण्ड में जमा हो गया जिसे स्टर्लिंग अधिशेष कहते हैं। इंग्लैण्ड ने युद्ध के पश्चात् इस स्टर्लिंग अधिशेष को अवरुद्ध खाता करार दिया और बाद में इंग्लैंड ने अपनी सुविधानुसार ऋणदाता देशों को इसका भुगतान कर दिया।

Sterling area system स्टर्लिंग-क्षेत्र प्रणाली

Sterling balances स्टर्लिंग-शेष/पावना

Sterling bills स्टर्लिंग-विपत्र/बिल

Sterling block स्टर्लिंग-देश-समूह/ब्लॉक

Sterling bonds स्टर्लिंग बांड

Sterling debt स्टर्लिंग ऋण

Sterling exchange स्टर्लिंग विनिमय

Sterling exchange standard स्टर्लिंग विनिमय-मान

Sterling loans स्टर्लिंग उधार

Sterling securities स्टर्लिंग प्रतिभूतियाँ

Stickiness of interest rates ब्याज-दरों की संलग्नता

Stickiness of wages मजदूरी संलग्नता

Sticky prices संलग्न कीमत

Stipulated period नियत अवधि

Stipulated rate नियत दर

Stipulated service नियत सेवा

**Stochastic model** यादृच्छिक मॉडल—दो या दो से अधिक आर्थिक चलों में सम्बन्ध को व्यक्त करने वाला फार्मूला या फार्मूलों का समूह। इस मॉडल में विशिष्ट सांख्यिकी मान्यताओं के आधीन कुछ हद तक त्रुटि स्वीकार कर ली जाती है। इन सम्बन्धों को ठीक-ठीक ढंग से व्यक्त न कर सकने के कारण इस मॉडल के समीकरण परिपूर्ण नहीं होते। कुछ अर्थशास्त्रियों को तो यह विश्वास है कि मानवीय क्रियाओं को मॉडलों की सहायता से अभिव्यक्त करना असंभव है क्योंकि इन पर अनेक ऐसे प्रभाव पड़ते हैं जिन्हें मापा नहीं जा सकता। यादृच्छिक मॉडल इस दृष्टि से उपयोगी माने जा सकते हैं कि ये अत्यधिक जटिल परिस्थितियों का शीघ्रलिपि में वर्णन हैं।

Stock स्टॉक, स्कन्ध, संचयन, संग्रह, भण्डार

Stock, buffer बफर स्टॉक, प्रत्यारोधक स्टॉक

Stock, capital पूँजी-स्टॉक, पूँजी संग्रह

Stock, closing इतिशेष माल, रहतिया, संवरण-शेष

Stock, reserve सुरक्षित स्टॉक/भंडार

Stock appreciation स्टॉक अधिमूल्यन, पूँजी की मूल्य-वृद्धि

Stock broker स्टॉक ब्रोकर, कम्पनी के हिस्सों का दलाल

Stock certificate स्कन्ध-प्रमाणपत्र, स्टॉक प्रमाणपत्र

Stock concept संग्रह-धारणा/स्टॉक धारणा

Stock depreciation स्टॉक मूल्यह्रास

Stock exchange हिस्सा बाजार, स्कन्ध विनिमय बाजार

*Stock exchange clearing house स्कन्ध-समाशोधन-गृह*

Stock exchange market हिस्सा-बाजार

Stock exchange securities स्टॉक/हिस्सा बाजार की प्रतिभूतियां

Stock exchange speculation शेयर बाजार के सट्टे

Stock-holder स्टॉकधारी, स्टॉक धारक, स्कन्धधारी

**Stock holders' equity** स्कन्धधारियों की हिस्सा-पूंजी—इसके अन्तर्गत कुल स्कन्ध-पूंजी और प्रतिधृत आय (Retained Earnings) शामिल की जाती हैं। स्कन्धधारियों की हिस्सा पूंजी का खाता तैयार करते हुए पूंजी के स्रोत पर बल दिया जाता है। इसके दो भाग हैं, एक तो स्कन्धधारियों के योगदान द्वारा कायम की गई हिस्सा-पूंजी और दूसरे प्रतिधृत आय से प्राप्त हिस्सा पूंजी। सामान्यतः शुद्ध आय और स्कन्धधारियों की हिस्सा पूंजी का अनुपात निगम की सफलता का मापदण्ड माना जाता है।

Stock in hand हस्तगत स्कन्ध, हस्तगत स्टॉक

Stock-in-trade बिक्री का माल

**Stock jobber** स्टॉक का आढ़तिया, स्कन्ध व्यापारी—सरकारी हुण्डी का लेन-देन करनेवाला

Stock market स्कन्ध बाजार, हिस्सा बाजार

Stock market boom हिस्सा बाजार की तेजी

Stock minded स्टॉक-प्रवृत्त, स्कन्ध प्रवृत्त

Stock of intermediate products माध्यमिक उत्पादों का स्टॉक, अन्तर्वर्ती वस्तुओं का समूह

Stock of value मूल्य का भण्डार

**Stock option** स्कन्ध विकल्प—एक ऐसा संविदा जिसके अनुसार किसी क्रेता को एक निश्चित अवधि में एक विशेष कीमत पर स्कन्ध की एक विशिष्ट मात्रा खरीदने या बेचने का विशेषाधिकार होता है। कई निगम अपने उच्चाधिकारियों को वर्तमान बाजार मूल्य पर कम्पनी के स्कन्ध खरीदने का विकल्प देते हैं। इस कारण उच्चाधिकारी कम्पनी के लिए दिल लगा कर काम करते हैं क्योंकि यदि कम्पनी फलती-फूलती है, तो इसके स्कन्ध की कीमत भी सम्भवतः बढ़ती है और इस प्रकार *विकल्प का मूल्य भी बढ़ जाता है।* कोई भी कर्मचारी जब यह अनुभव करता है कि परिस्थिति अत्यंत उचित है, तो वह अपने विकल्प का प्रयोग करता है। यदि वह अपने स्कन्ध को लाभ पर बेच देता है, तो उसके लाभ को पूंजी-लाभ (Capital gain) कहा जाता है और वैतनिक कर्मचारी को इस पर कम कर देना पड़ता है।

**Stockpiling** भंडार जमा करना, संचयन, युद्ध-संचयन—सामरिक कच्चे माल का क्रय और संचयन

**Stock right** स्कन्ध अधिकार—किसी कम्पनी के स्कन्धधारियों को यह एक प्रकार का प्राप्त विशेषाधिकार होता है जिसके अनुसार वे, अन्य व्यक्तियों की तुलना में जो स्कन्धधारी नहीं हैं, अपेक्षाकृत कम कीमत पर अतिरिक्त स्कन्ध खरीद सकते हैं।

Stock taking स्टॉक गणन, माल जांचना, स्टॉक लेना

Stock watering स्टॉक अधिनिर्गमन

Stocks and shares स्कन्ध एवं हिस्से, स्टॉक और शेयर

Stockist स्टॉकिस्ट, भाडारी

**Stop-loss** हानि रोको आदेश—जैसा कि इसके नाम से ही स्पष्ट है इसका उद्देश्य हानि को सीमित करने का निर्देश है। इस शब्द का प्रयोग प्रतिभूतियों के क्रय-विक्रय के लिए किया जा सकता है और यह हिस्सों के दलाल (Stockbroker) को एक आदेश होता है कि जब कीमतें गिर रही हों, तो वह हिस्सों को एक निश्चित बाजार कीमत पर बेच दे और जब कीमतें चढ़ रही हों, तो उन्हें खरीद ले।

Stoppages of productive activity उत्पादन क्रिया में अवरोध

Stop-watch work कालनिष्ठ कार्य

Storable commodity भंडार योग्य वस्तु

Storage capacity संग्रहण क्षमता

Storage charges गोदाम-भाड़ा, संग्रहण-भाड़ा

Storage of food अन्न-संग्रहण
Storage potential संग्रहण-सामर्थ्य
Storage work canals संचायक नहरें
Store, departmental बहु-विभागी भंडार
Store house भाडागार, भंडार
Store of value मूल्य-संचय, मूल्य का संग्रह
**Straddle** संविदा (स्टॉक एक्सचेंज)—इस संविदा के द्वारा धारक को एक निश्चित समय में और एक निश्चित कीमत पर स्टॉक को खरीदने या बेचने का अधिकार होता है। साधारणतया, यह क्रय एवं विक्रय विकल्प का सम्मिश्रण होता है। यदि धारक इनमें से किसी भी विकल्प का प्रयोग कर लें, तो वह दूसरे विकल्प का प्रयोग नहीं कर सकता।
Straight time सामान्य समय, काम के सामान्य घंटे, नियत कार्यकाल
**"Strait-jacket of 1925-31"** 1925-31 की संकटपूर्ण अवस्था—स्वर्णमान के पुनःस्थापन की दुःखद घटना इंग्लैंड के लोगों के मन में संकटपूर्ण अवस्था के रूप में सदैव स्मरण रहेगी।
Strategic factors निर्णायक कारक, महत्वपूर्ण कारक
Strategic materials सामरिक सामग्री
**Strategic variable** केन्द्रीय चल—केन्ज़ के रोजगार के सामान्य सिद्धांत में निवेश एक केन्द्रीय चल है क्योंकि रोजगार में वृद्धि तभी हो सकती है जब निवेश में वृद्धि हो।
Strategy of balanced growth संतुलित विकास की विधि
Strategy of deferred rapid growth स्थगित द्रुत विकास की युक्ति
Strategy of development विकास-युक्ति
Strategy of economic growth आर्थिक संवृद्धि की युक्ति
Strategy of immediate rapid growth शीघ्र द्रुत विकास की शैली/युक्ति
Strategy of plan योजना की विकास-विधि
Strategy of planning in India भारतीय आयोजन की विकास-विधि
Strategy of technical dualism प्राविधिक द्वैधता की युक्ति
Strategy of unbalanced growth असंतुलित विकास की विधि
Stratification, occupational व्यावसायिक स्तरीकरण
Street price पटरी कीमत, वीथी कीमत
Street trade पटरी धंधा
Stretch out अधिक काम कराना
Strict planning कठोर आयोजन
Strike हड़ताल
Strike, demonstration प्रदर्शन हड़ताल
Strike, desperation निराशाग्रस्त हड़ताल, हताश हड़ताल
Strike, enforcement लागूकारी हड़ताल
Strike, general आम हड़ताल
Strike, general industry उद्योगव्यापी हड़ताल
Strike, illegal अवैध हड़ताल, गैरकानूनी हड़ताल
Strike, jurisdiction अमलदारी हड़ताल
Strike, lightning तत्काल हड़ताल
Strike, negative नकारात्मक हड़ताल
Strike, partial आंशिक हड़ताल
Strike, positive माँग हड़ताल
Strike, secondary समर्थक हड़ताल
**Strike, sit-down** धरना—ऐसी हड़ताल जिसमें हड़ताली अपने स्थान पर बैठे रहते हैं।
**Strike, sympathetic** सहानुभूति हड़ताल—इस शब्द का प्रयोग ऐसे श्रमिकों की हड़ताल से है जिन्हें अपने नियोजक के विरुद्ध तो कोई गिला न हो, परन्तु वे इसलिए काम बन्द कर देते हैं ताकि किसी सम्बन्धित मजदूर संघ की हड़ताल को उनकी हमदर्दी का लाभ हो। इसे कई बार द्वितीयक हड़ताल (Secondary strike) भी कहते हैं।
Strike, multiplied गुणित हड़ताल
Strike, threatened आशंकित हड़ताल, अन्देशित हड़ताल
Strike, unlawful अवैध हड़ताल, गैर-कानूनी हड़ताल

Strike, vacation अवकाश हड़ताल
Strike bound हड़ताल ग्रस्त
Strike breaker हड़ताल तोड़ने वाला, हड़ताल भेदक
Strike committee हड़ताल समिति
Strike fund हड़ताल निधि
Strike insurance हड़ताल बीमा
Strike notice हड़ताल अधिसूचना
Strike pay हड़ताल वेतन
Striker हड़ताली
Strike vote हड़ताल मत
Strikes and lockouts हड़तालें एवं तालाबंदियाँ
Strong deflationary movement तेज संकुचनकारी प्रवृत्ति
Strong feel प्रबल अनुभूति
Struck goods हड़तालकालीन माल
Structural analysis संरचनात्मक विश्लेषण
Structural changes संरचनात्मक परिवर्तन
Structural disequilibrium at the factor level साधन-स्तर पर संरचनात्मक असाम्य/असंतुलन
Structural inflation संरचनात्मक स्फीति/प्रसार
Structural rigidities of the economy अर्थव्यवस्था के ढाँचे सम्बन्धी बेलोचताएँ/कठोरताएँ
Structural stability संरचनात्मक स्थायित्व
Structural under-employment संरचनात्मक अल्परोजगार
**Structural unemployment** संरचनात्मक बेरोजगारी—किसी अर्थव्यवस्था के परिवेश में परिवर्तन के फलस्वरूप नौकरियों की कमी अथवा हानि। रोजगार पर प्रभाव डालने वाले मुख्य संरचनात्मक परिवर्तनों में जिनका रोजगार पर महत्वपूर्ण प्रभाव पड़ता है, शामिल किए जाने वाले में उपभोक्ताओं की रुचियाँ, तकनॉलॉजी का स्तर, जनसंख्या-वृद्धि और सरकारी नीतियाँ शामिल हैं। कुछ वस्तुओं के सम्बन्ध में तकनॉलॉजी और उपभोक्ता रुचियों में दीर्घकालीन परिवर्तन के फलस्वरूप कुछ उद्योग तो लुप्त हो जाते हैं और परिणामतः बेरोजगारी उत्पन्न हो जाती है। जनसंख्या वृद्धि उत्पादन की माँग और श्रमिकों के संभरण को प्रभावित कर बेरोजगारी पर असर डालती है। आज के युग में जब कि सरकार का कार्य भाग बढ़ गया है, तो सरकार की व्यय एवं कर नीतियाँ भी बेरोजगारी पर महत्त्वपूर्ण प्रभाव डालती हैं।
Structure and character of towns नगरों की संरचना और स्वरूप
Structure of production उत्पादन का गठन/ढाँचा
Structure of taxation कराधान संरचना
Struggle for existence जीवनार्थ संघर्ष
Students' store विद्यार्थी भंडार
Studies in the national income राष्ट्रीय आय के अध्ययन
Study team on public sector undertakings सरकारी क्षेत्र के उद्यमों का अध्ययन-दल
Sub-category उप-श्रेणी, उप-वर्ग
Subdivided bar अन्तर्विभक्त दंड
Subdivided bar diagram अन्तर्विभक्त दण्डचित्र
Sub-division and fragmentation उप-विभाजन और खंडन
Sub-division of holdings जोतों का उपविभाजन
Subject-matter of contract संविदा विषय
Subject-matter of economics अर्थशास्त्र की विषय-वस्तु
Subjective burden of taxation व्यक्तिपरक कर-भार
Subjective concept व्यक्तिनिष्ठ धारणा
Subjective condition व्यक्ति-सापेक्ष शर्त
Subjective cost व्यक्तिपरक लागत
Subjective element आत्मनिष्ठ तत्त्व
Subjective estimate आत्मनिष्ठ अनुमान
Subjective information आत्मनिष्ठ जानकारी/सूचना
Subjective sacrifice doctrine आत्मनिष्ठ त्याग सिद्धान्त
Subjective value व्यक्तिपरक मूल्य
Subjectivity of satisfaction संतुष्टि की व्यक्तिपरकता

Subletting शिकमी पट्टेदारी
Sub-manufacture उपविनिमाण
Sub-marginal level अवसीमान्त स्तर, अनुसीमांत स्तर
Submission सम्प्रेषण
Subnormal equilibrium उपसामान्य साम्य/संतुलन
Subnormal period उपसामान्य अवधि
Subnormal profits उपसामान्य लाभ
Sub-optimum उप-अनुकूलतम
Subordinate bodies मातहत निकाय, अधीनस्थ निकाय
Subordinate factor अधीन साधन/कारक
Sub-process उप-प्रक्रिया
Sub-sale उपविक्रय, उपबिक्री
Subscribed capital प्रार्थित पूंजी, अभिदत्त पूंजी
Subsequent units अनुवर्ती इकाइयाँ
Subsidiary banks अनुषंगी/सहायक बैंक
Subsidiary coin सहाय टंक
Subsidiary companies अनुषंगी कम्पनियाँ
Subsidiary firm अनुषंगी/सहाय फर्म
Subsidiary industry सहाय/सहायक उद्योग
**Subsidiary money** सहायक मुद्रा—सिक्के सहायक मुद्रा के रूप में छोटे भुगतानों के लिए चलाये जाते हैं।
Subsidiary occupation सहायक व्यवसाय
Subsidize साहाय्य देना
Subsidised articles साहाय्य-प्राप्त वस्तुएँ
Subsidised industrial housing scheme साहाय्यित औद्योगिक आवास योजना
Subsidized loan साहाय्य ऋण
Subsidized price differential साहाय्यित कीमत-अन्तर
Subsidized rates साहाय्यित दरें
Subsidy साहाय्य, अर्थसाहाय्य
Subsidy, export निर्यात उपदान/साहाय्य
Subsistence निर्वाह, जीवन-निर्वाह, उपजीविका
Subsistence, means of निर्वाह-साधन
Subsistence agriculture निर्वाह खेती
Subsistence allowance निर्वाह भत्ता, गुजारा भत्ता
Subsistence economy निर्वाह-मूलक अर्थव्यवस्था
Subsistence farmers जीवन-निर्वाह, गुजर-बसर करने वाले किसान
Subsistence farming निर्वाह खेती
Subsistence fund निर्वाह कोष
Subsistence level निर्वाह-स्तर, जीवन-स्तर
Subsistence money निर्वाह राशि, निर्वाह भत्ता
Subsistence oriented निर्वाह प्रेरित
Subsistence sector निर्वाह क्षेत्र
Subsistence wage निर्वाह मजदूरी
**Subsistence theory of wages** मजदूरी का निर्वाह सिद्धान्त—18वीं शताब्दी के पिछले भाग और 19वीं शताब्दी के पहले भाग में प्रतिष्ठित अर्थशास्त्रियों, विशेषकर माल्थस द्वारा यह विचार प्रस्तुत किया गया कि दीर्घकाल में मजदूरी जीवन-निर्वाह के एक आवश्यक न्यूनतम भौतिक स्तर के बराबर ही हो सकती है। इस सिद्धान्त के पक्ष में तर्क इस प्रकार है: चूंकि खाद्यान्न का उत्पादन जनसंख्या की तीव्र वृद्धि के अनुकूल नहीं बढ़ सकता, इसलिए जनसंख्या का आकार लगभग उस स्तर पर आकर स्थिर हो जाएगा जिस पर कि लोगों का जीवन-निर्वाह हो सकता है। यदि मजदूरी आवश्यक जीवन-निर्वाह स्तर से कम हो जाएगी, तो लोग अधिक मात्रा में मरने लगेंगे, परिणामतः श्रम का संभरण गिर जाएगा और फिर मजदूरी बढ़ जाएगी। यदि मजदूरी निर्वाह-स्तर से अधिक होगी, तो अधिक संख्या में बच्चे पैदा होंगे क्योंकि परिवार उनका पोषण कर सकेंगे। परिणामतः श्रमिकों का संभरण बढ़ जाएगा और मजदूरी गिर जाएगी। इस सिद्धान्त को मजदूरी का लोह सिद्धान्त भी कहा जाता है क्योंकि इसके अनुसार मजदूरी निर्वाह-स्तर के इधर-उधर नहीं हो सकती।

इस सिद्धान्त की कठोरता को जीवन-स्तर सिद्धान्त ने कम किया जिसके अनुसार मानव जीवन में निर्वाह का अर्थ केवल न्यूनतम शारीरिक आवश्यकताओं के रूप में ही नहीं लेना चाहिए बल्कि परम्परा और आदतों पर आधारित जीवन-

स्तर लेना चाहिए। चूँकि ऐतिहासिक दृष्टि से यह सिद्धान्त प्रमाणित न हो सका और योरोप और संयुक्त राज्य अमेरिका में मजदूरी के स्तर निर्वाह-स्तर से कहीं अधिक बढ़ गए, अर्थशास्त्रियों ने अब इस सिद्धान्त का परित्याग कर दिया है। मार्क्स-वादियों को छोड़, आज मजदूरी का सीमान्त उत्पादिता सिद्धान्त सबसे अधिक स्वीकार्य माना जाता है।

Sub-situations उप-परिस्थितियाँ

Substantial economies विपुल मितव्ययताएँ

Substantial incentive ठोस प्रलोभन

Substantial security पर्याप्त प्रतिभूति

Substantial tangible security ठोस गोचर ऋणाधार

Substitutability स्थानापत्ति योग्यता, प्रतिस्था-पनीयता

Substitutability of factors साधनों की प्रति-स्थापनीयता

Substitute स्थानापन्न वस्तु

Substitute, close निकट स्थानापन्न वस्तु

Substitute, closely competing निकट प्रतियोगी स्थानापन्न वस्तु

Substitute, imperfect अपूर्ण स्थानापन्न

Substitute, perfect पूर्ण स्थानापन्न

Substitute, remote दूरस्थ स्थानापन्न वस्तुएँ

Substitute of money मुद्रा-स्थानापन्न

Substituted policy प्रतिस्थापित नीति

Substitution स्थानापत्ति, स्थानापन्नता

Substitution, diminishing marginal rate of ह्रासमान सीमान्त स्थानापन्न दर

Substitution, elasticity of स्थानापत्ति की लोच

Subtitution, law of स्थानापत्ति नियम

Substitution, technical rate of स्थानापत्ति की तक्नीकी दर

Substitution analysis स्थानापत्ति विश्लेषण

Substitution curve प्रतिस्थापन वक्र

Substitution effect स्थानापत्ति प्रभाव, स्थानापन्न प्रभाव

Substitution effect with a fall in the price of one commodity किसी वस्तु का कीमत में गिरावट के फलस्वरूप स्थानापत्ति [redacted]

Substitution elasticity स्थानापत्ति लोच, स्थाना-पन्न लोच

Substitution ratio प्रतिस्थापन अनुपात

Sub-unit उप-इकाई

Suburb उपनगर, शाखा-नगर, नगर शाखा, नगरांचल

Suburban उपनगरीय

**Subventions** आर्थिक सहायता, राजसाहाय्य—इस पद का प्रयोग सरकार या किसी अन्य फाउण्डेशन से प्राप्त विशेष अनुदान या अर्थसाहाय्य के रूप में किया जाता है।

Succession duty उत्तराधिकार कर

Succession tax उत्तराधिकार कर

Successive doses उत्तरोत्तर मात्रा

Successive industrial process आनुक्रमिक औद्योगिक उत्पादन क्रिया

Successive round of expenditure क्रमिक व्यय के दौर

Successive utility curve क्रमिक उपयोगिता वक्र

Sudden pressures आकस्मिक दबाव

Sudden reversal अकस्मात् प्रतिपरिवर्तन

Sugar industry चीनी उद्योग

Suggestion bonus सुझाव बोनस

Suggestion system सुझाव-पद्धति

Suitable economic organisation उचित आर्थिक संगठन

Suitable taxes उपयुक्त कर

Suitability of the foreign technique and knowledge विदेशी तक्नीक और ज्ञान की अनुकूलता

Sumptuary allowance आतिथ्य भत्ता, सत्कार भत्ता

Sumptuary excises व्यय-नियन्त्रक उत्पादन शुल्क

Sumptuary legislation व्यय नियन्त्रक विधान

**Sumptuary tax** व्यय नियन्त्रण कर—यह कर हानिकारक वस्तुओं के उपभोग पर लगाया जाता है। भारत में शराब पर लगाया जाने वाला कर

इसका उदाहरण है। मध्ययुग में विलास-वस्तुओं का उपभोग प्रायः हानिकारक समझा जाता था। इसलिए इनके उपभोग को निरुत्साहित करने के लिए यह कर लगाया जाता था। आज भी विलास-वस्तुओं पर अपेक्षाकृत अधिक कर लगाए जाते हैं और इसके लिए यह तर्क दिया जाता है कि जो व्यक्ति इनका प्रयोग करना चाहते हैं, वे अतिरिक्त कर देने की क्षमता रखते है।

**Sum payable** देय-राशि

**Sums of money** मुद्रा राशि

**Sundry and other charges** फुटकर खर्च

**SUNFED (Special U. N. Fund for Economic Development)** आर्थिक विकासार्थ विशेष संयुक्त राष्ट्र निधि

**Sunk costs** निमग्न पूँजी—इसका अर्थ निरस्थायी संयंत्र एवं मशीनरी पर किए गए ऐसे व्यय से है जो परिहार्य न हो। यदि यह संयंत्र विशिष्टीकृत है और इसका प्रयोग केवल एक उद्देश्य के लिए ही किया जा सकता है (जैसे लौह कारखाने मे ब्लास्ट फर्नेस या ब्लास्ट भट्ठी), तो इस संयंत्र का प्रयोग कारखाने में करना ही होगा, चाहे इससे लाभ हो या हानि। कारण यह है कि इस संयंत्र में तो पूँजी लगा ही दी गयी है और इसे किसी और प्रयोग में लाया नहीं जा सकता।

**Sun-spot theory of trade cycle** व्यापार-चक्र का सूर्य-धब्बा सिद्धान्त—इस सिद्धान्त को जेवन्स (Jevons) द्वारा प्रतिपादित किया गया। सूर्य में धब्बों के स्थान-परिवर्तन होने के फलस्वरूप सूर्य की किरणों की तीव्रता में परिवर्तन होता है और इस प्रकार वर्षा की मात्रा में परिवर्तन होता है। इसका प्रभाव फसल पर पड़ता है और परिणामतः देश की आर्थिक क्रिया और समृद्धि इससे निर्धारित होती है। जेवन्स का मत था कि सूर्य के धब्बों के स्थान-परिवर्तन और व्यापार-चक्र में एक सह-सम्बन्ध है। आज इस सिद्धान्त को कोई भी नहीं मानता क्योंकि यह व्यापार चक्रों को पूर्णतया बाह्यजात कारणों से सम्बन्धित करता है।

**Superannuation fund** अधिवर्ष निधि, वार्धक्य-निवृत्ति भत्ता

**Superannuation payment** अधिवर्ष अदायगी

**Super-company** महा-कम्पनी

**Super-corporation** महा-निगम

**Super de luxe** अत्यधिक आलीशान

**Super-entrepreneurs** उच्चकोटि के उद्यमकर्ता

**Superfluous population** फालतू जनसंख्या, अतिरिक्त जनसंख्या

**Super-marginal purchase** अधिसीमान्त क्रय

**Super-multiplier** अधिगुणक

**Super-national Central Bank** अन्तर्राष्ट्रीय केन्द्रीय बैंक

**Super-normal profit** अधिसामान्य लाभ

**Super-profit** अधिलाभ

**Super-tax (=surtax)** अधिकर

**Superior commodity** श्रेष्ठ वस्तु

**Superiority of indirect taxes** परोक्ष करों की श्रेष्ठता

**Superiority of planned economy** आयोजित अर्थव्यवस्था की श्रेष्ठता

**Superiority of socialist pricing** समाजवादी कीमत-निर्धारण की श्रेष्ठता

**Supervision order** परिवीक्षण/निरीक्षण आदेश

**Supervision and co-ordination** पर्यवेक्षण/निरीक्षण एवं समन्वय

**Supervisor** पर्यवेक्षक/निरीक्षक

**Supervisory personnel** पर्यवेक्षण कर्मचारी

**Supplemental unemployment benefits** अनुपूरक बेरोजगारी लाभ—छाँटी किए गए या बेरोजगार श्रमिकों को स्वयं बेरोजगारी बीमा योजना से प्राप्त होने वाले लाभ। आम तौर पर ये लाभ विकसित देशों में बेरोजगार व्यक्तियों को प्राप्त होते है। संयुक्त राज्य अमेरिका में श्रमिकों को बेरोजगारी के काल के दौरान उनकी आय का 40-45 प्रतिशत प्राप्त हो जाता है। ये लाभ दो प्रकार की योजनाओं से उपलब्ध होते हैं: (i) निधि-बद्ध या बीमा योजना; और (ii) वैयक्तिक न्यास लेखा या बचत-संगठन योजना। इन लाभों के लिए, नियोजकों के योगदान या वैयक्तिक न्यास निधि से वित्त जुटाया जा सकता है। जब इस निधि में धन

राशि कम हो, तो बेरोजगार व्यक्तियों का प्राप्त-लाभ की मात्रा कम की जा सकती है।

अनुपूरक बेरोजगारी लाभ योजना का एक परिणाम तो यह हुआ है कि नियोजक अतिरिक्त श्रमिकों को नौकरी पर लगाने से हिचकिचाते है और इसी प्रकार, यह भी अनुभव किया गया है कि बेरोजगार व्यक्ति नया रोजगार प्राप्त करने के कम इच्छुक हो जाते हैं।

Supplementary activities अनुपूरक क्रियाएँ
Supplementary budget अनुपूरक बजट
Supplementary cost पूरक लागत
Supplementary employment सहायक रोजगार, अनुपूरक रोजगार
Supplementary industries अनुपूरक उद्योग
Supplementary tax rates कर की अनुपूरक-दर
Supplementary works programme अनुपूरक निर्माण कार्यक्रम
Supplier सभरणकर्ता, संभारक, सम्भरक, प्रदायक
Supply सभरण, प्रदाय, पूर्ति, आपूर्ति
Supply, competitive प्रतियोगी सभरण
Supply, composite समूहित सभरण
Supply, contraction of संभरण का संकुचन
Supply, decrease of संभरण में कमी
Supply, elasticity of सभरण की लोच/लचक
Supply, extension of संभरण का विस्तार
Supply, increase of सभरण मे वृद्धि
Supply, inelastic लोचहीन संभरण, बेलोच संभरण
Supply, interdependent अन्त:निर्भर सभरण
Supply, joint सयुक्त सभरण
Supply, law of सभरण का नियम
Supply, potential सभाव्य सभरण, पूर्ति क्षमता
"Supply always creates its own demand" "पूर्ति स्वय ही अपनी माँग उत्पन्न कर लेती है"
Supply and demand सभरण और माँग
Supply bill सभरण विपत्र/बिल
Supply curve सभरण वक्र
Supply curve, constant स्थिर संभरण वक्र
Supply curve, long run दीर्घकालीन संभरण वक्र
Supply curve, short run अल्पकालीन संभरण वक्र
Supply curve of the perfectly competitive industry पूर्णतया स्पर्धी उद्योग का संभरण वक्र
Supply of labour श्रम का सभरण
Supply of money मुद्रा का संभरण
Supply officials सभरण अधिकारी
Supply price सभरण कीमत
Supply price of capital asset पूँजी परिसम्पत् की संभरण कीमत
Supply of saving बचत का सभरण
Supply schedule सभरण अनुसूची
Supply of work कार्य की पूर्ति
Support prices साहाय्यित कीमतें
**Suppressed Inflation** दमित स्फीति, अवरुद्ध स्फीति—इस परिस्थिति मे स्फीतिकारी दबाव तो अर्थव्यवस्था मे विद्यमान होते है, परन्तु वे प्रत्यक्ष कीमत नियन्त्रण या राशनिंग के कारण दबे रहते है। कीमत नियन्त्रणों के कारण उपभोग वस्तुओं की कीमतें पूर्ति कम होने पर भी अधिक बढ़ नही सकती, चाहे चोर बाजार का विकास इनकी ओर संकेत करता है। द्वितीय विश्वयुद्ध मे कीमत नियन्त्रण एव राशनिंग द्वारा स्फीतिकारी प्रभावों को सीमित किया गया। परन्तु जैसे ही नियन्त्रण या राशनिंग हटाये जाते है, कीमतें एकदम बढने लगती हैं। भारत में तो कई बार सरकार को मजबूर होकर पुन: नियन्त्रण लागू करने पड़े।
Suppression दमन, निग्रहण
Supra-marginal land अधि-सीमान्त भूमि
Supra-marginal units अधिसीमान्त इकाइयाँ
Supra-national अधि-राष्ट्रीय
Supremacy सर्वोच्चता, श्रेष्ठता
Surcharge अधि-भार
Surcharges on stamp duty स्टाम्प शुल्क पर अधिभार
Surety प्रतिभू, जामिन, बन्धक, जमानत देने वाला
Surplus अधिशेष, अतिरेक, शेष, आधिक्य, बेशी
Surplus, acquired उपार्जित अधिशेष, अवाप्त अधिशेष

Surplus, analysis of अतिरेक/वेशी का विश्लेषण
Surplus, appraisal (= Appreciation surplus) मूल्य-वृद्धि जन्य अतिरेक का विश्लेषण
Surplus, appropriated विनियोजित अधिशेष
Surplus, budgetary बजटीय अधिशेष
Surplus, buyer's क्रेता-अधिशेष
Surplus, capital पूँजी-अधिशेष
Surplus, consumer's (=Consumer's rent) उपभोक्ता-अतिरेक
Surplus, divisible विभाज्य अधिशेष
Surplus, donated अनुदत्त अधिशेष
Surplus, earned अर्जित अधिशेष
Surplus, export निर्यात अतिरेक, निर्यात अधिशेष
*Surplus, external बाह्य अधिशेष*
Surplus, farm खेती जन्य अतिरेक
Surplus, marketable विक्रेय अधिशेष
Surplus, net निवल अधिशेष
Surplus, paid-in अभिदत्त अधिशेष
Surplus, peacetime शांतिकालीन अधिशेष
Surplus, producer's उत्पादक अधिशेष
Surplus, recapitalisation पुन: पूँजीकरण अधिशेष
Surplus, reorganisation पुनर्गठन अधिशेष
Surplus, reserved आरक्षित अधिशेष
Surplus, saver's बचतकर्ता-अधिशेष
Surplus, seller's विक्रेता अधिशेष/अतिरेक
Surplus, worker's श्रमिक अधिशेष
Surplus, agricultural labour अतिरिक्त कृषि-श्रमिक
Surplus balance फालतू-अधिशेष
*Surplus budget अतिरेक बजट*
**Surplus country** बचत वाला देश—अन्तर्राष्ट्रीय मुद्रा कोष के दृष्टिकोण से किसी देश को बचत का देश तब कहा जाता है जब भुगतान-शेष अनुकूल होने के कारण उस देश की मुद्रा इस कोष में उस देश के प्रारम्भिक हिस्से से कम हो जाये।
Surplus demand अतिरिक्त माँग
Surplus from government enterprises सरकारी उद्यमों से प्राप्त अधिशेष
Surplus fund अतिरिक्त निधि
Surplus in current revenues चालू राजस्व में अतिरेक
Surplus investments अतिरिक्त विनियोग
Surplus labour अतिरिक्त श्रम
Surplus labour power अतिरिक्त श्रम-शक्ति
Surplus man-power अतिरिक्त मानव-शक्ति
Surplus potential संभावित अधिशेष, अतिरिक्त क्षमता
Surplus produce अतिरेक उत्पादन
Surplus product वेशी उत्पादन
Surplus profits अतिरिक्त लाभ
Surplus purchasing power अतिरिक्त क्रय-शक्ति
Surplus reserve अतिरिक्त आरक्षण
Surplus stock अतिरिक्त स्टॉक, फालतू स्टॉक
**Surplus value** वेशी मूल्य—कार्ल मार्क्स और अन्य समाजवादियों द्वारा यह सिद्धान्त विकसित किया गया कि किसी वस्तु का मूल्य उसके उत्पादन पर व्यय किए गए सामाजिक दृष्टि से आवश्यक श्रम के समान होना चाहिए। इस तर्क से यह निष्कर्ष निकाला गया कि श्रम ही उत्पादन का एकमात्र उत्पादक साधन है और इस कारण वह समस्त उत्पादक मूल्य का हकदार है परन्तु उसे तो निर्वाह के लिए इसका कुछ भाग ही दिया जाता है और पूँजीपति शेष लाभ या अतिरेक मूल्य अपने पास रख लेता है। चूँकि पूँजीपति श्रमिक का श्रम हड़प कर जाता है, इसलिए अतिरेक मूल्य का अनुपात शोषण की सीमा को निर्धारित करता है और मार्क्सवादी दर्शन में यह वर्ग-द्वन्द्व का आधार है।
Surplus value, absolute निरपेक्ष अतिरेक मूल्य
Surplus value, relative सापेक्ष अतिरेक मूल्य
Surplus of wage goods मजदूरी वस्तुओं के अतिरेक
Surrendered holding समर्पित जोत
Surrender to landlord भूपति के प्रति समर्पण
**Surrender vaule** समर्पण मूल्य—वह नकद राशि जो कोई बीमा कम्पनी जीवन बीमा पालिसी के

धारक को देना स्वीकार करती है यदि वह इसे परिपक्वता तिथि से पूर्व बन्द करने का निर्णय कर ले। समर्पण मूल्य की राशि इस बात पर निर्भर करेगी कि धारक ने बीमा किस्तों के रूप मे कितना पैसा दिया है और पालिसी की कितनी अवधि बाकी है।

**Surtax** अधिकर—पहले ही लगे हुए कर पर उसी कर-आधार पर लगाया गया एक अतिरिक्त कर। उदाहरणार्थ, आयकर के परिकलन के लिए आय को आधार मान कर एक आरोही आय कर लगाया जाता है परन्तु इस कर को और अधिक आरोही बनाने के लिए एक अतिरिक्त राशि या एक और कर (अर्थात् अधिकर) उसी आय पर लगा दिया जाता है।

Survival of the fittest योग्यतमावशेष

Survival rate जीवित शेष-दर

Survivorship annuity उत्तरजीवी वार्षिकी

Suspense account उचंत खाता, निलम्बित लेखा

Suspension निलम्बन

**Sustainable growth** धारणीय संवृद्धि—इसका अर्थ राष्ट्रीय आय या प्रति व्यक्ति आय की उस वृद्धि से है जिसे दीर्घकाल के लिए कायम रखा जा सके। धारणीय आर्थिक संवृद्धि की अनिवार्य शर्त यह है कि विकास प्रक्रिया अवरुद्ध न हो जाए। धारणीय आर्थिक विकास मे अतिरिक्त जनसंख्या को रोजगार तथा अपेक्षाकृत अधिक सुविधाएँ उपलब्ध करानी पड़ेंगी। दूसरे शब्दो मे, इसका अर्थ अपेक्षाकृत अधिक आर्थिक कल्याण से है। प्रोफेसर रोस्टो के अनुसार किसी देश मे धारणीय संवृद्धि की स्थिति उत्थान-अवस्था (Take-off stage) को पार करने के पश्चात् उत्पन्न होती है। संयुक्त राज्य अमेरिका के लिए बहुत से अर्थशास्त्रियों ने 2·3 प्रतिशत को वार्षिक संवृद्धि-दर उचित मानी है।

Sustained austerity निरन्तर मितोपभोग

Sustained economic growth अविरत आर्थिक विकास

**Sweated labour** शोषित श्रम—श्रमिको को निम्न मजदूरी, काम की घटिया दशाओं और अधिक लम्बे समय के लिए लगाना। सामान्यतया, यह श्रम के शोषण का तरीका है जिसका श्रमिक के नैतिक, मानसिक एवं शारीरिक विकास पर दुष्प्रभाव पड़ता है।

**Sweated labour argument** शोषित श्रम तर्क

**Sweated trades** शोषित श्रम धन्धे

**Sweet heart agreement** छद्मवेशी संविदा—एक ऐसी घटिया किस्म की सन्धि जो किसी बेईमान मजदूर संघ नेता द्वारा किसी मिल-मालिक से घूस लेकर की गई हो। छद्मवेशी संविदा भ्रष्ट मजदूर नेताओ द्वारा हस्ताक्षरित की जाती है। कई मिल मालिकों पर यह दोष लगाया जाता है कि वे कुछ मजबूत मजदूर संघो को कमजोर करने के लिए कुछ ऐसे व्यक्तियो द्वारा जिन्हें मालिकों का विश्वास प्राप्त है, प्रतियोगी मजदूर संघ खड़े करवा देते हैं। कई देशो मे यदि यह साबित कर दिया जाए कि मजदूर नेताओ ने घूस लेकर सन्धि करवायी है, तो वे उस संघ का सौदाकारी एजेन्ट का प्रमाणपत्र समाप्त कर देते हैं।

**Switch operation** अन्तरण क्रियाएँ—रिजर्व बैंक अपने निवेशो मे संतुलन रखने के लिए तथा निवेशकर्त्ताओ की वित्तीय आवश्यकताओ की पूर्ति के लिए समय समय पर एक श्रेणी के ऋण-पत्रो को बेचकर दूसरी श्रेणी के ऋण-पत्रो का क्रय-विक्रय करता है।

**Symbiosis** सह-उत्पादक वर्ग—इस शब्द का प्रयोग व्यक्तियो की उस समूह-रचना से किया जाता है जो उत्पादन के लिए संगठित हो। उदाहरणार्थ, इनमे से प्रत्येक अपने लिए यथासंभव कार्य कर सकता है या इनमे श्रम-विभाजन की एक भारी मात्रा विद्यमान हो सकती है।

Symbolic delivery प्रतीक सुपुर्दगी

**Symbol of evil** बुराई का प्रतीक—'कार्टेल' शब्द लोगों के लिए एक बुराई का प्रतीक बन गया है।

**Symmetalism** मिश्र धातुमान—इस शब्द का प्रयोग सिक्को मे कीमती धातुओ के सम्मिश्रण के रूप मे किया जाता है। सिक्को मे दो या दो से

अधिक धातुओं (सोना एवं चांदी) का प्रयोग किया जाता है। इस शब्द का प्रयोग एक ऐसी मौद्रिक प्रणाली के रूप में भी किया जाता है जिसमें कागजी मुद्रा के समर्थन के लिए स्वर्ण एवं चाँदी रखे जाते हैं और कागजी मुद्रा इन दोनों धातुओं के निश्चित अनुपात में परिवर्तित की जा सकती है।

Symmetrical समयित, प्रतिसम, सतुलित

Symmetry एकसा-पन, सममिति, प्रतिसाम्य

Sympathetic changes सहानुभूतिक परिवर्तन

**Syndicalism** श्रमिक सघवाद, संघाधिपत्यवाद—श्रमिक सघवाद आन्दोलन के समर्थक राज्य एवं आर्थिक व्यवस्था में मजदूर सघों को सर्वोच्च स्थान देते हैं। उनके अनुसार उद्योगों का नियत्रण मजदूर संघों के अधीन होना चाहिए और इन संघों के महासघ (Federation) को ही राज्य व्यवस्था का उच्चतम अधिकार माना जाना चाहिए। श्रमिक-संघवादी क्रान्तिकारी आन्दोलन में विश्वास रखते हैं। वे समाज के दो वर्गों में युद्ध (Two class war) में विश्वास रखते है। इस युद्ध में प्रत्यक्ष क्रिया ही उनका मार्ग है। वे तोड़-फोड़ द्वारा पूंजीपतियों को भयभीत करना चाहते हैं। इनकी धारणा यह है कि संसदीय प्रणाली से समाजवाद की स्थापना असंभव है। वे समझते हैं कि तोड़-फोड़ की क्रियाओं से वे एक दिन सारे देश के श्रमिकों द्वारा सम्पूर्ण हड़ताल (General strike) करवाएंगे जिसके फलस्वरूप आर्थिक ढांचे की गति स्तब्ध हो जाएगी और परिणामत: पूंजीवादियों को विवश होकर घुटने टेकने पड़ेंगे और श्रमिक समाजवाद की स्थापना कर सकेंगे। रूस में क्रान्तिकारी आन्दोलन से पूर्व यह आन्दोलन इटली और स्पेन में बड़ा बल पकड़ गया था परन्तु रूस में साम्यवाद के विकास से यह पृष्ठभूमि में चला गया। यह समाजवाद का वामपक्षी आन्दोलन है।

Syndicalism, criminal उग्र संघाधिपत्यवादी

Syndicalism, neo- नव सिंडीकेटवाद, नव संघाधिपत्यवाद

Syndicalism, revolutionary क्रांतिकारी संघाधिपत्यवाद

**Syndicate** अभिषद, सिंडीकेट, संघ—इस शब्द का प्रयोग कुछ व्यक्तियों, व्यापारिक सगठनों या बैंकों के उस समूह के रूप में किया जाता है जो किसी ऐसे उद्यम के चलाने के लिए इकट्ठे हो जाते हैं जिसमें भारी मात्रा में पूंजी चाहिए।

Syndicated oligopoly व्यवसायी सघ अल्पाधिकार

Synthetic product संश्लिष्ट उत्पाद

Synthetic substitutes सश्लिष्ट स्थानापत्ति वस्तु

System of compulsory delivery of food-grains अनिवार्य खाद्य-वसूली प्रणाली

System of commodity production पण्य वस्तु उत्पादन प्रणाली

System of deferred payments स्थगित भुगतान पद्धति

System, economic अर्थ प्रणाली, आर्थिक व्यवस्था

System, free enterprise मुक्त उद्यम प्रणाली

System, monetary मुद्रा प्रणाली, मौद्रिक व्यवस्था

System of flexible exchange rate लोचपूर्ण विनिमय-दर प्रणाली

System of land tenure भू-धारण पद्धति

System of multilateral clearing बहुपक्षीय समाशोधन-प्रणाली

System of multiple exchange rates अनेक/बहु विनिमय-दर प्रणाली

System of mutual exchanges पारस्परिक विनिमय प्रणाली

System of prices कीमत-प्रणाली, कीमत-पद्धति

System of progression आरोहण पद्धति

System of rigid tariffs कठोर टैरिफों की प्रणाली

System of secret rebates गुप्त बट्टा प्रणाली

System of universal rationing व्यापक राशन व्यवस्था

System of work-relief कार्य-सहायता की व्यवस्था

Systematic body of economic theory आर्थिक सिद्धान्त का व्यवस्थित ढांचा

## T

**Tableau Economique** आर्थिक सारणी—1785 मे फ्रांसीसी अर्थशास्त्री क्वैने (Quesnay) ने अर्थ-व्यवस्था मे धन के प्रवाह को एक चित्र द्वारा प्रस्तुत किया। इस सारणी मे तीन आर्थिक वर्गो मे भेद किया गया (i) उत्पादक वर्ग उन व्यक्तियों पर आधारित था जो कृषि मे कार्य करते थे, (ii) स्वामी वर्ग जिनमे सम्पत्ति के मालिक तथा नागरिक कर्मचारी (Civil servants) शामिल थे, और (iii) अनुत्पादक वर्ग जिसमे व्यापारी, विनिर्माता और नौकर शामिल थे। इस सारणी के अनुसार उत्पादक वर्ग सभी धन उत्पन्न करता था जो अर्थव्यवस्था मे परिभ्रमण के पश्चात् फिर उसी वर्ग के पास लौट आता था जिसने उसे उत्पन्न किया हो।

क्वैने का यह मत था कि कुल उत्पन्न धन मे से 40 प्रतिशत उत्पादक वर्ग अपने पोषण के लिए रख लेता था, 20 प्रतिशत अनुत्पादक वर्ग को कृषि के लिए आवश्यक वस्तुओ का निर्माण करने के लिए दे देता था और शेष का 40 प्रतिशत स्वामी वर्ग को लगान और करो के रूप मे दिया जाता था। इसमे से कम-से-कम 40 प्रतिशत भोजन पर व्यय किया जाता और परिणामतः यह उत्पादक वर्ग को लौट आता और लगभग 50 प्रतिशत अनुत्पादक वर्ग को विभिन्न वस्तुओं तथा सेवाओ के लिए दिया जाता। अनुत्पादक वर्ग द्वारा कुल मे से प्राप्त 40 प्रतिशत फिर उत्पादक वर्ग के पास खाद्य तथा अन्य साधन प्राप्त करने के बदले पहुँच जाता। कुल मिलाकर परिणाम यह होता कि सभी धन उत्पादक वर्ग के पास लौट आता।

क्वैने की सारणी सम्भवतः समष्टि-अर्थशास्त्र में पहला प्रयास था जिसके द्वारा अर्थ-व्यवस्था मे धन के उत्पादन और वितरण का विश्लेषण किया गया।

**Taboo** निषेध

**Tabular or index number standard** सारणी अथवा सूचीबद्ध मान

**Tabular standard** (=Isometric standard of value) सूचकांक प्रमाप—इसका आधार सुव्यवस्थित ढग से सकलित कीमत सूचकांक से है।

**Tabular statement** सारणी-पत्र, सारणीबद्ध विवरण

**Tacit agreement** मौन समझौता

**Tacit collusion** अव्यक्त गठबन्धन

**Take-home pay** निवल वेतन, हस्तगत वेतन—सब प्रकार की काट के बाद प्राप्त वेतन। मजदूरी या वेतन का वह भाग जिसे श्रमिक घर ले जा सकता है या जिसको खर्च करने के सम्बन्ध मे वह पूर्णतः स्वतन्त्र है।

**Take-off in economic development** आर्थिक विकास में उत्थान अवस्था/उठान अवस्था—प्रोफेसर रोस्टो ने अपनी पुस्तक **The Stages of Economic Growth : A Non-communist Manifesto** मे यह सिद्धान्त प्रतिपादित किया कि किसी राष्ट्रीय अर्थ-व्यवस्था के विकास मे उठान अवस्था वह क्रान्तिक बिन्दु है जिस पर आर्थिक विकास के विरुद्ध पारम्परिक समाज के विरोध समाप्त हो जाते हैं और लगातार आर्थिक विकास के लिए निर्माण शक्तियाँ बल पकड़ती हैं। ग्रेट ब्रिटेन मे यह उठान अवस्था 1783 के बाद के दो दशकों, फ्रास और सयुक्त राज्य अमेरिका मे 1860 से कुछ दशक पहले, जर्मनी मे उन्नीसवी शताब्दी के तीसरे चतुर्थ-भाग, जापान मे चौथे चतुर्थ-भाग और भारत और चीन मे 1950 60 के दौरान व्यक्त हुई। इनमे से प्रत्येक देश में तीव्र आर्थिक विकास के पूर्व की शर्तें पूरी हो चुकी थी : सामाजिक उपरिपूँजी का पर्याप्त स्टॉक स्थापित हो चुका हो, उद्योग और कृषि मे तकनॉलॉजीय विकास हो चुका हो; सत्तारूढ़ शासक वर्ग ऐसे व्यक्तियों पर आधारित हो जो आधुनिकीकरण के लिए वचनबद्ध हो और जो देश मे प्रतिव्यक्ति आय की तीव्र वृद्धि को राष्ट्रीय आर्थिक नीति का उद्देश्य मानते हो। अतः उठान अवस्था की अनिवार्य शर्त यह है कि विनियोग दर बढ कर 10-12 प्रतिशत हो जाए, नये विनिर्माण उद्योगों का विकास हो जाए और

आत्मपोषित विकास के लिए राजनीतिक, सामाजिक एवं संस्थानात्मक शक्तियों का प्रादुर्भाव हो जाए ताकि लोगों की आय और जीवन-स्तर उन्नत हो सके।

**Take-off stage** उठान अवस्था, उत्थान अवस्था

**Take over bids** स्वामित्वाधिकार में लेने का प्रस्ताव—किसी कम्पनी द्वारा किसी अन्य कम्पनी के सभी या अधिकतर हिस्सों को क्रय करने का प्रस्ताव ताकि दूसरी कम्पनी उसके स्वामित्वाधीन आ जाए। इसका उद्देश्य दूसरी कम्पनी पर नियन्त्रण प्राप्त करना है ताकि बड़े पैमाने के उत्पादन से प्राप्त मितव्ययताओं का लाभ उठाया जा सके।

समाजवादी साहित्य में इस पद का अर्थ किसी गैर-सरकारी कम्पनी एवं संस्थान को सरकारी स्वामित्व के अधीन करने के प्रस्ताव से है।

**Tale** गणना—संख्यानुसार वस्तु-गणना, वजन के अनुसार नहीं

**Tangency point** स्पर्शता बिन्दु

**Tangent to the price line** कीमत रेखा पर स्पर्शक

**Tangible moveable property** गोचर अस्थावर सम्पत्ति

**Tangible national wealth** गोचर राष्ट्रीय संपत्ति

**Tangible personal wealth/property** गोचर व्यक्तिगत सम्पत्ति

**Tangible security** गोचर ऋणाधार/जमानत

**Tangible wealth** गोचर सम्पत्ति

**Tank irrigation** तालाबों द्वारा सिंचाई

**Tap** असीमित प्रतिभूति विक्रय—इस शब्द का अर्थ किसी समय-विशेष पर किसी प्राधिकार द्वारा प्रतिभूतियों को असीमित मात्रा में जारी करना है और उन्हें प्राधिकार से प्रत्यक्ष रूप में खरीदने का अधिकार देना है (चाहे किसी एक व्यक्ति द्वारा क्रय की जाने वाली प्रतिभूतियों की मात्रा को सीमित किया जा सकता है)। छोटे बचतकर्ताओं के लिए अविक्रेय सरकारी प्रतिभूतियाँ—राष्ट्रीय बचत सर्टीफिकेट, प्रतिरक्षा बाँड, प्रीमियम बाँड—सभी इसी प्रकार की प्रतिभूतियाँ हैं। कुछ राजकोषीय पत्र भी विक्रेय प्रतिभूतियों के रूप में जारी किए जाते हैं।

**Tardiness rate** शिथिलता-दर

**Target** लक्ष्य

**Targeted rate of growth** विकास की लक्षित दर

**Tariff** टैरिफ, शुल्क-दर, शुल्क-पद्धति, प्रशुल्क

**Tariff, ad valorem** यथामूल्य प्रशुल्क/टैरिफ

**Tariff, anti-dumping** प्रतिपाटन शुल्क

**Tariff, compensating** प्रतिपूरक प्रशुल्क

**Tariff, compound** (=Compound duty) मिश्रित प्रशुल्क/टैरिफ

**Tariff, compromise** समझौताकारी टैरिफ/शुल्क दरें

**Tariff, countervailing** प्रतिकारी प्रशुल्क

**Tariff, customs** सीमा शुल्क

**Tariff, differential** विभेदक प्रशुल्क

**Tariff, educational** शैक्षणिक प्रशुल्क

**Tariff, flexible** लोचशील टैरिफ, नम्य प्रशुल्क

**Tariff, lowering of** टैरिफ घटाना

**Tariff, multipart** बहुभागीय टैरिफ, बहुभागीय प्रशुल्क

**Tariff, multiple** बहुविध प्रशुल्क

**Tariff, preferential** अधिमानी टैरिफ/प्रशुल्क

**Tariff, protective** संरक्षक प्रशुल्क

**Tariff, public** सार्वजनिक टैरिफ

**Tariff, retaliatory** प्रतिकार टैरिफ/प्रशुल्क

**Tariff, revenue** राजस्वदायक टैरिफ/प्रशुल्क

**Tariff, sectional** अनुभागपरक टैरिफ/प्रशुल्क

**Tariff, selective** चयनात्मक प्रशुल्क

**Tariff, single schedule** एकल अनुसूची टैरिफ

**Tariff, sliding scale** विसर्पी प्रशुल्क

**Tariff, specific** विशिष्ट प्रशुल्क

**Tariff, standard** मानक टैरिफ/प्रशुल्क

**Tariff, two-part** द्विभागी टैरिफ/प्रशुल्क—गैस, बिजली और टेलीफोन आदि सार्वजनिक उपयोगिताओं के लिए ये विभेदात्मक दातव्य हैं जो उपभोग की गयी मात्रा के साथ परिवर्तित होते

रहते है। इनमे उपभोक्ता को एक निश्चित राशि किराये के रूप मे देनी पड़ती है और दूसरा भाग उपभोग की गयी मात्रा के अनुसार देना पड़ता है। उदाहरणार्थ, टेलीफोन के लिए एक तो निश्चत किराया देना पड़ता है, चाहे कितनी ही 'कॉल' क्यों न की जाए। इसके अतिरिक्त, प्रत्येक कॉल के लिए एक राशि देनी पड़ती है।

इसी प्रकार बिजली के सम्बन्ध मे एक सीमा तक उपभोग के पश्चात् इकाई-दर कम कर दी जाती है। कई बार उपभोक्ताओं को एक न्यूनतम राशि तो देनी पड़ती है और शेष इकाइयो पर उपभोग के उद्देश्य के अनुसार राशि देनी पड़ती है। उदाहरणार्थ, औद्योगिक उद्देश्यो के लिए कम इकाई-दर और घरेलू उपभोग के लिए अपेक्षाकृत अधिक इकाई-दर वसूल की जाती है।

Tariff agreement प्रशुल्क संविद/समझौता/करार

Tariff Board टैरिफ बोर्ड, प्रशुल्क मण्डल

Tariff charge प्रशुल्क प्रभार

Tariff Commission प्रशुल्क आयोग

Tariff Committee प्रशुल्क समिति

Tariff concession प्रशुल्क अवमोचन/रियायत

Tariff duty प्रशुल्क

Tariff negotiations प्रशुल्क संबंधी वार्ता

Tariff preference टैरिफ तरजीह, प्रशुल्क अधिमान

Tariff price प्रशुल्क मूल्य

Tariff protection शुल्कदर संरक्षण

Tariff quota प्रशुल्क अभ्यंश, टैरिफ-कोटा

Tariff rate प्रशुल्क दर

Tariff reform प्रशुल्क सुधार

Tariff Revision Committee प्रशुल्क पुनर्विचार समिति

Tariff rulings प्रशुल्क नियमावलि

Tariff schedule प्रशुल्क अनुसूची

Tariff schedule, common सामान्य टैरिफ अनुसूची

Tariff valuation प्रशुल्क मूल्यांकन

Tariff value प्रशुल्क मूल्य

Tariff value schedule प्रशुल्क-मूल्य अनुसूची

Tariff wall प्रशुल्क-दीवार, प्रशुल्कजन्य अवरोध

**Tariff war** टैरिफ-युद्ध, प्रशुल्क-युद्ध—दो या दो से अधिक देशों के बीच व्यापार आकर्षित करने के लिए टैरिफ-भेद नीति, वाणिज्यिक रियायतों आदि के रूप मे प्रतियोगिता।

**Task Bonus** कार्यबद्ध मजदूरी—इस शब्द का प्रयोग मजदूरी की उस पद्धति से है जिसमे एक कार्य निश्चित कर दिया जाता है और श्रमिक के लिए यह कार्य एक निर्धारित समय मे पूरा करने की शर्त लगा दी जाती है। यदि श्रमिक इस कार्य को निर्धारित समय मे पूरा कर देता है, तो वह बोनस का हकदार बन जाता है। कार्यबद्ध बोनस की गैंट प्रणाली (GANTT system) में कार्य-सम्बन्धी बड़ी कड़ी शर्तें रखी जाती हैं और यदि श्रमिक इसमे विफल हो जाएँ, तो बोनस नही दिया जाता। परन्तु एमरसन (Emerson) तथा अन्य प्रणालियों मे, एक अधिक युक्तियुक्त कार्य निश्चित किया जाता है और श्रमिक का बोनस श्रमिक द्वारा इस कार्य को समाप्त करने के समय के अनुपात मे दिया जाता है।

Task wage कार्यबद्ध मजदूरी, नियतकार्य मजदूरी

Task work नियत कार्य

'Taste obstacle' theory 'रुचि अवरोधक' सिद्धांत

Tax कर

Tax, ad valorem यथामूल्य कर

Tax, agricultural income कृषि आय कर

Tax, amusement विनोद कर

Tax, apportioned अनुभाज्य कर/विभाजित कर

Tax, backward shifting पश्चगामी अन्तरणशील कर

Tax, beer मदिरा-कर

Tax, bequests वसीयत कर

Tax, betterment समुन्नति कर, खुशहाली कर

Tax, betting बाजी कर

Tax, business profit व्यापार-लाभ कर

Tax, callings (=Occupation tax) आजीविका कर, वृत्ति कर, व्यवसाय कर

Tax, capital gains पूँजी-लाभ कर

Tax, capitalisation of कर का पूँजीकरण

Tax, capital stock पूँजी-स्टॉक कर

Tax, capitation (=Head tax=Poll tax) प्रति व्यक्ति कर

Tax, classified वर्गित कर, वर्गीकृत कर
Tax, commodity पण्य कर, वस्तु कर
Tax, consumption उपभोग कर
Tax, corporation निगम कर
Tax, death मृत्यु कर
Tax, delinquent उद्ग्राह्य कर, बकाया महसूल
Tax, differential विभेदक-कर
Tax, direct प्रत्यक्ष कर
Tax, double point द्वि-बिन्दु कर
Tax, employment रोजगार कर, व्यवसाय कर
Tax, entertainment मनोरंजन कर
Tax, estate सम्पदा कर
Tax, excess profit अधिलाभ कर
Tax, excise उत्पादन-कर
Tax, expenditure व्यय-कर
Tax, export निर्यात कर
Tax, forest वन कर
Tax, forward shifting अग्रान्तरणशील कर
Tax, general property सामान्य सम्पत्ति कर
Tax, general sales सामान्य बिक्री कर
Tax, gift उपहार कर
Tax, graded श्रेणीबद्ध कर, वर्गित कर
Tax, graduated प्रगामी कर
Tax, gross receipts सकल प्राप्ति कर
Tax, head (=Poll tax=Capitation tax) प्रति व्यक्ति कर
Tax, hidden प्रच्छन्न कर
Tax, horse घोड़ा कर
Tax, house गृह कर
Tax, ideal आदर्श कर
Tax, impact of करदेयता, कर-आघात
Tax, incidence of कर-आपात
Tax, income आय कर
Tax, indirect परोक्ष कर
Tax, inheritance दाय कर, उत्तराधिकार कर
Tax, in lieu स्थाने कर, एवजी कर
Tax, land भूमि-कर
Tax, land-value भू-मूल्य कर
Tax, lumpsum एकमुश्त कर
Tax, luxury विलास कर
Tax, multi बहुकर
Tax, multiple बहुविध कर
Tax, multiple point बहु-बिन्दु (बिक्री) कर, बहु स्तर (बिक्री) कर
Tax, municipal नगरपालिका कर
Tax, non-differential समप्रभावी कर
Tax, normal सामान्य कर
Tax, nuisance कष्ट/उपद्रव कर
Tax, occupation व्यवसाय कर
Tax, pay-roll वेतन चिट्ठा कर
Tax, personal वैयक्तिक कर
Tax, pilgrim तीर्थयात्री कर
Tax, poll व्यक्ति कर
Tax, presumptive आनुमानिक कर, प्रकल्पित कर
Tax, privilege विशेषाधिकार कर
Tax, processing विधायन कर
Tax, productive उत्पादक कर
Tax, profession व्यवसाय कर, पेशा कर
Tax, profits लाभ-कर
Tax, progressive प्रगामी कर, आरोही कर
Tax, property सम्पत्ति कर
Tax, proportional आनुपातिक कर
Tax, punitive दंडात्मक कर
Tax, purchase खरीद कर, क्रय कर
Tax, rate of कर की दर
Tax, real estate स्थावर सम्पदा कर
Tax, regressive अवरोही कर
Tax, repressive दमनकारी कर
Tax, sales बिक्री कर
Tax, general sales सामान्य बिक्री कर
Tax, selective sales विशिष्ट/चयनात्मक बिक्री कर
Tax, single-point sales एक-बिन्दु बिक्री कर
Tax, severance बँटवारा कर, विच्छेदन कर
Tax, shifting of करान्तरण
Tax, show प्रदर्शन कर
Tax, single एकमात्र कर
Tax, single point एक स्तर कर, एक-बिन्दु कर
Tax, social security सामाजिक सुरक्षा कर

Tax, specific विशिष्ट कर
Tax, succession उत्तराधिकार शुल्क/कर
Tax, sumptuary व्यय नियंत्रक कर
Tax, super अधिकर
Tax, sur अति/अधिकर
Tax, terminal सीमा कर, चुंगी
Tax, theatre नाटक कर, थियेटर कर
Tax, toll राहदारी, पथकर
Tax, trades व्यापार-कर
Tax, turnover पण्यावर्त कर
Tax, unproductive अनुत्पादक कर
Tax, use उपयोग कर
Tax, war profits युद्धजन्य लाभ-कर
Tax, water जलकर
Tax, wealth सम्पत्ति/धन कर
Tax, yield उपज कर
Taxability करदेयता
Taxable कर देय, कर ग्राह्य, कर योग्य/आरोप्य
**Taxable capacity** करदेय क्षमता/सामर्थ्य—इससे हमारा अभिप्राय किसी देश के लोगो की कर सहन करने की शक्ति से है अर्थात् किस सीमा तक लोगो पर कर लगाया जा सकता है। करदेय क्षमता को निर्धारित करना एक बहुत कठिन सवाल है क्योकि यह इस बात पर भी निर्भर है कि राज्य सरकार करो से प्राप्त आय को कैसे खर्च करती है। करदेय क्षमता की सीमा उस बिन्दु पर निर्धारित होगी जहाँ अतिरिक्त कराधान के आर्थिक दृष्टि से हानिकारक प्रभाव होने लगें, उदाहरणार्थ, इसके फलस्वरूप राष्ट्रीय आय कम हो जाए, विनियोग की मात्रा पर दुष्प्रभाव पड़े आदि, और ये हानिकारक प्रभाव अतिरिक्त करो द्वारा प्राप्त आय से राज्य द्वारा उपलब्ध सेवाओं के लाभदायक प्रभावो से अधिक हो जाएँ। वास्तव मे, करदेय क्षमता का निर्धारण लोगो पर लगाए गए करो से जनित अनुपयोगिताओ और अतिरिक्त करो से राज्य द्वारा निर्मित उपयोगिताओ की तुलना का प्रश्न है।
Taxable capacity, absolute पूर्ण करदेय सामर्थ्य/क्षमता
Taxable capacity, relative सापेक्ष करदेय क्षमता
Taxable costs कर निर्धार्य परिव्यय, कर-आरोप्य लागतें
Taxable goods करयोग्य पदार्थ
Taxable income करयोग्य आय
Taxable inhabitant करयोग्य निवासी
Taxable profits करदेय लाभ
Taxable property करयोग्य सम्पत्ति
Taxable quantum करयोग्य मात्रा
Taxable territory करयोग्य प्रदेश/क्षेत्र, कराधान प्रदेश/क्षेत्र
Taxable turnover करयोग्य व्यापारावर्त
Taxable value करयोग्य मूल्य
Tax administration कर प्रशासन
Tax amortisation certificate कर परिशोधन प्रमाण-पत्र
Tax and bounties to correct mal-adjustments कुसमंजन सुधार कर एवं साहाय्य
Tax-anticipation bond कर शोधक बांड, कर अग्रदायी बंधपत्र
Tax assessment कर-निर्धारण
Taxation कराधान
Taxation, ability theory of कराधान का सामर्थ्य सिद्धान्त
Taxation, additional अतिरिक्त कराधान
Taxation, burden of कराधान-भार
Taxation, canons of कराधान के सिद्धांत, कराधान सम्बन्धी प्रनियम
Taxation, compensatory principle of (=Benefit theory of taxation) कराधान का क्षतिपूरक सिद्धांत
Taxation, degressive ह्रासी कर, अधोगामी कर
Taxation, diffusion theory of कराधान का विसरण सिद्धान्त
Taxation, direct प्रत्यक्ष कराधान
Taxation, discriminatory भेदमूलक कराधान
Taxation, *distributional* aspect of कराधान का वितरणात्मक पहलू
Taxation, double दोहरा कराधान

Taxation, effects of कराधान के प्रभाव
Taxation, equality of कराधान समता
Taxation, equity in कराधान में न्याय
Taxation, faculty theory of (=ability to pay theory) कराधान का सामर्थ्य सिद्धान्त
Taxation, graduated प्रगामी/आरोही कराधान
Taxation, impact of कर-संघात
Taxation, incentive प्रेरक कराधान
Taxation, incidence of करापात
Taxation, indirect अप्रत्यक्ष कराधान
Taxation, international double अन्तर्राष्ट्रीय दोहरा कराधान
Taxation, inter-state अन्तर्राज्यीय कराधान
Taxation, level of कराधान स्तर
Taxation, local स्थानीय कराधान
Taxation, marginal rate of कराधान की सीमांत-दर
Taxation, multiple बहुविध कराधान
Taxation, non-marginal सीमांतेतर कराधान
Taxation, object of करारोपण/कराधान का उद्देश्य
Taxation, objective burden of कराधान का यथार्थनिष्ठ भार
Taxation, over अति कराधान
Taxation, principles of कराधान के सिद्धान्त
Taxation, progressive आरोही/प्रगामी कराधान
Taxation, proportional अनुपाती कराधान, आनुपातिक कराधान
Taxation, real burden of कर का वास्तविक भार
Taxation, regulatory नियामक कराधान
Taxation, relative burden of कराधान का सापेक्षिक भार
Taxation, slab system of कराधान की शिला पद्धति
Taxation, state राजकीय कराधान
Taxation, step system of कराधान की सीढ़ी पद्धति
Taxation, structure of कराधान संरचना, कराधान का ढांचा
Taxation, sumptuary उपभोग-व्यय कर, व्यय-नियंत्रक कराधान
Taxation, theory of कराधान के सिद्धान्त
Taxation according to ability योग्यतानुसार कराधान, सामर्थ्य/क्षमता के अनुसार कराधान
Taxation and ability to work and save कराधान और कार्य तथा बचत करने की क्षमता
Taxation and incentives in the under-developed country अल्पविकसित देश में कराधान तथा प्रेरणाएँ
Taxation and willingness to work and save कराधान और कार्य तथा बचत करने की इच्छा
Taxation as an anti-inflationary instrument स्फीतिविरोधी अस्त्र के रूप में कराधान
Taxation authority कराधान प्राधिकार
Taxation Enquiry Commission कराधान जांच आयोग
Taxation for development विकासार्थ कराधान
Taxation of corporate incomes निगम आय पर कर
Taxation of costs लागतों का कराधान
Taxation of income आय का कराधान
Taxation of luxuries विलास वस्तु कर
Taxation of personal incomes वैयक्तिक आय पर कराधान
Taxation of wealth धन पर कराधान
Taxation on transfer incomes हस्तांतरित आय पर कराधान
Taxation on transfers of immovable property अचल सम्पत्ति के हस्तांतरण पर कराधान
Taxation policy कराधान नीति
Taxation reduces the volume of purchasing power कराधान क्रय-शक्ति की मात्रा को घटाता है ।
Taxation without representation is tyranny बिना प्रतिनिधित्व के कराधान अत्याचार है ।

**Tax avoidance** कर परिहार

**Tax avoidance and tax evasion** कर-परिहार और कर-वंचन—इन दो व्यवहारों में भेद करना बहुत आवश्यक है। कर-परिहार में तो एक कर-दाता कानून द्वारा प्राप्त सभी छूटों का प्रयोग कर अपनी करदेय राशि को कम करने की चेष्टा करता है, उदाहरणार्थ, वह करमुक्त राष्ट्रीय बचत सर्टीफिकेट खरीद सकता है या बीमा कम्पनी की बड़ी पालिसी खरीद सकता है या कुछ आय एवं सम्पत्ति अपनी पत्नी या किसी अन्य व्यक्ति को हस्तान्तरित कर सकता है। इसके विरुद्ध करवंचन एक अपराध है और इसमें कर छिपाने के गैर-कानूनी उपायों का प्रयोग किया जाता है, जैसे आयकर विभाग को झूठा आय-विवरण देना, या आय के कुछ स्रोतों को जानबूझ कर छिपा लेना आदि।

**Tax base** कराधार

**Tax base, gross** कुल कराधार

**Tax base, net** शुद्ध कराधार

**Tax bounty** कर अविदान

**Tax brackets** कर कोष्ठक, कर-ब्रैकेट

**Tax burden** कर-भार

**Tax collection** कर संग्रहण, कर वसूली

**Tax collector** कर-संग्रहीता/उग्राहक

**Tax compliance** कर अनुपालन

**Tax concessions** कर रियायतें

**Tax consciousness** कर चेतना, कर अहसास, कर-बोध

**Tax credit** (=Tax offset) कर समंजन

**Tax credit certificate** कर समंजन प्रमाण-पत्र

**Tax de se jour** वास शुल्क

**Tax direct money burden** कर का प्रत्यक्ष मौद्रिक भार

**Taxed commodity** करारोपित वस्तु

**Tax effect** कर प्रभाव

**Tax evader** कर वंचक

**Tax evasion** कर-वंचन, कर छिपाना

**Tax exclusion** कर छूट

**Tax exempt gains** कर-मुक्त लाभ

**Tax exempt slab** कर छूट खंड/सिलापट्टी

**Tax exemption** कर छूट, कर माफी

**Tax formula** कर-सूत्र, कर फार्मूला

**Tax free** कर मुक्त

**Tax-free goods** करमुक्त वस्तुएँ

**Tax-free income** करमुक्त आय

**Tax haven** कर पनाह—कई बार ऐसा देखने में आया है कि कुछ देशों में अपने देश की अपेक्षा कर की दरें नीची हैं और व्यापारिक निगमों को कई और लाभ भी प्राप्त हैं। उदाहरण के लिए, एक समय पूर्व कर के अधिनियमों ने अमरीकन कम्पनियों को यह इजाजत थी कि वे विदेशों में कर मुक्त लाभ संग्रहीत कर लें और उतने समय के लिए कर न दें जब तक कि वे इस पैसे को पैतृक निगम को वापिस नहीं लौटाते। इसके फलस्वरूप बहुत सी व्यापारिक फर्मों ने अपनी अनुषंगी कम्पनियाँ विदेशों में कायम कीं। कर-पनाह के ऐसे देश स्विट्ज़रलैंड, वेनजुएला और पानामा थे जिनमें बहुत सी अमरीकी फर्मों ने पूँजी संचित कर ली।

**Tax holdings** कर रोक

**Tax holidays** कर-अवकाश

**Tax incentives** कर प्रोत्साहन

**Taxing power** कराधान शक्ति

**Taxing the foreigner** विदेशियों पर कर लगाना

**Tax in kind** जिन्स रूपी कर

**Tax jurisdiction** कर अमलदारी, कराधिकार क्षेत्र

**Tax legislation** कर विधान

**Tax leviable** उद्ग्राह्य कर

**Tax liability** करदेयता, कर-दायित्व

**Tax limit** कर-सीमा

**Tax-loss carry back** कर-हानि को पीछे डालना—एक प्रकार का कानून जिसके अनुसार व्यापारिक कम्पनियों को चालू वर्ष की व्यवसाय-हानि (Operating losses) को पिछले वर्ष के लाभ के विरुद्ध डालने का अधिकार प्राप्त हो जाता है। इस धारा का लाभ यह है कि हानि के वर्षों में कम्पनियां पहले वर्षों में दिए गए करों में कर-वापसी का दावा कर सकती हैं और इस प्रकार अपनी हानि को घटा सकती हैं।

**Tax-loss carry forward** कर-हानि आगे ले जाना – एक कानूनी धारा जिसके अनुसार व्यापारिक कम्पनियों को चालू वर्ष की संकार्य-हानि को अगले वर्ष के लाभ के विरुद्ध डालने का अधिकार प्राप्त हो जाता है। इस धारा के आधीन व्यापार के कर-जन्य जोखिम कम किए जा सकते हैं और इस प्रकार विनियोग एवं व्यापारिक क्रिया को प्रोत्साहन मिलता है।

**Tax loopholes** कर बचाव के रास्ते—कई बार कर अधिनियमों में कुछ ऐसी कमियाँ रह जाती हैं जो करदाताओं को कर-परिहार में सहायता देती हैं। कई बार तो ये कमियाँ विधान बनाते समय सभी सम्भावनाओं का ध्यान न रखने के कारण पैदा हो जाती है। कई बार पूँजीपतियों के प्रभावाधीन राज्य सरकारें जानबूझ कर कुछ कानूनी छिद्र छोड़ देती हैं ताकि पूँजीपतियों पर कर-भार अत्यधिक न हो सके। कई बार इन कर-बचाव के रास्तों का उद्देश्य यह होता है कि कुछ विशिष्ट उद्योगों या आर्थिक क्रियाओं को प्रोत्साहन मिल सके।

*Tax obligations* कर-दायित्व

Tax on advertisements विज्ञापन पर कर

Tax on business profits व्यावसायिक लाभों पर कर

Tax on capital पूंजी पर कर

Tax on commodities by the state राज्यों द्वारा वस्तुओं पर कर

Tax on the entry of goods वस्तुओं के प्रवेश पर कर

Tax on income आय पर कर

Tax on land and buildings भूमि तथा भवनों पर कर

Tax on motor vehicles मोटर गाड़ियों पर कर

Tax on professions, trades, callings and employments व्यवसायों, व्यापारों, पेशों और रोजगार पर कर

Tax on property सम्पत्ति पर कर

**Tax on property and circumstances** सम्पत्ति और परिस्थिति पर कर—उत्तर प्रदेश में जिला परिषद द्वारा लगाए गए कर।

Taxes on the transfer of immovable property अचल सम्पत्ति के हस्तांतरण पर कर

Taxes on vehicles, animals and boats गाड़ियों, पशुओं तथा नावों पर कर

Tax-paid label कर भुगतान लेबिल

Tax payable देय कर

Tax payable to local authority स्थानीय प्राधिकार को देय कर

Tax payer कर-दाता

Tax policy कर नीति

Tax policy in relation to deflationary and inflationary situations अपस्फीतिकारी एवं स्फीतिकारी दशाओं के सम्बन्ध में कर नीति

Tax proceeds (receipts) कर प्राप्तियाँ

Tax rate कर दर

Tax rates, effective and marginal करों की प्रभावी एवं सीमान्त दरें

Tax rate limitation कर-दर परिसीमन

Tax rebate कर छूट/कटौती

Tax receipts कर-प्राप्तियाँ

Tax reduction schemes कर प्रह्रसन योजनाएँ, कर घटाव योजनाएँ

Tax remissions कर-छूट

Tax Research Bureau कर अनुसंधान ब्यूरो

Tax revenue कर आगम, कर आय

Tax roll कर-निर्धारण पत्र

**Tax sale** करार्थ विक्रय—कर भुगतान न करने के कारण उस सम्पत्ति का सामान्यतः नीलाम द्वारा विक्रय।

Tax schedule कर-दर सूची, कर-सूची

Tax shares कर-हिस्से

Tax structure कर ढाँचा

Tax system कर प्रणाली

Tax system, depth and range in कर प्रणाली में गहनता एवं व्यापकता

Tax system in a developing economy विकासोन्मुख अर्थव्यवस्था में कर-पद्धति

Tax system, productivity of कर पद्धति की उत्पादिता

Tax title कर स्वत्व
Tax token कर प्रतीक
Tax transfer structure कर अन्तरण सरचना
Tax yields कर प्राप्तियाँ
**Taylor system** टेलर प्रणाली—यह कार्यानुसार मजदूरी की वह प्रणाली है जिसमे जैसे-जैसे श्रमिक अपने कार्य की गति तेज करता जाता है, वैसे-वैसे उसकी मजदूरी-दर बढ़ायी जाती है। इसके विरुद्ध बढौनी-बोनस प्रणाली (Premium bonus system) मे जैसे-जैसे श्रमिक अपने कार्य की गति बढ़ाता है, मजदूरी-दर वैसे-वैसे कम की जाती है।
Team bonus दलीय भत्ता
Technical ability तकनीकी योग्यता
Technical advantage of specialisation विशिष्टीकरण का तकनीकी लाभ
Technical and institutional reasons तकनीकी एव सस्थानात्मक कारण
Technical aspect तकनीकी/प्राविधिक पहलू
Technical assistance प्रौद्योगिक/तकनीकी सहायता
Technical assistance board तकनीकी सहायता बोर्ड
Technical assistance programme तकनीकी सहायता कार्यक्रम/प्रोग्राम
Technical backwardness प्राविधिक पिछड़ापन
Technical co-efficient तकनीकी गुणाक
Technical considerations तकनीकी तथ्य/कारण
Technical co-operation agreement तकनीकी सहयोग समझौता
Technical discontinuities तकनीकी असततताएँ/असातत्य
Technical diseconomy of production उत्पादन की प्राविधिक अमितव्ययता
Technical economies of production उत्पादन की प्राविधिक मितव्ययताएँ
Technical education तकनीकी शिक्षा
Technical efficiency तकनीकी कुशलता
Technical factors तकनीकी कारणतत्व/कारण
Technical goods तकनीकी वस्तुएँ
Technical incentives तकनीकी प्रेरणाएँ
Technical know-how तकनीकी कुशलता, तकनीकी जानकारी
Technical knowledge तकनीकी ज्ञान/जानकारी
Technical manpower तकनीकी मानवशक्ति
Technical methods तकनीकी विधियाँ
Technical monetary detail मुद्रा सम्बन्धी तकनीकी ब्यौरा
Technical occupations तकनीकी व्यवसाय
Technical personnel तकनीकी कर्मचारी
Technical physical productivity तकनीकी भौतिक उत्पादिता
Technical possibilities तकनीकी संभावनाएँ
Technical production conditions उत्पादन सम्बन्धी प्राविधिक परिस्थितियाँ
Technical progress तकनीकी प्रगति/उन्नति
Technical rate of substitution प्रतिस्थापन की प्राविधिक-दर
Technical re-adjustment तकनीकी पुन समायोजन
Technical risk प्राविधिक जोखिम, तकनीकी जोखिम
Technical structure तकनीकी ढाँचा
Technical substitution प्राविधिक स्थानापन्नता
Technical superiority तकनीकी श्रेष्ठता
Technical training तकनीकी प्रशिक्षण
Technique प्रविधि, तकनीक
Technique of democratic planning लोकतंत्रीय आयोजन की विधि/तकनीक
Technique of planning in India भारत मे आयोजन की तकनीक/विधि
Technique of production उत्पादन की विधि/तकनीक
**Technocracy** तकनीकी तत्र, प्रौद्योगिकी तंत्र—यह आन्दोलन 1932-33 के महामन्दी काल के दौरान सयुक्त राज्य अमेरिका मे चालू किया गया। तकनीकविदो मे इ जीनियर, अर्थशास्त्री, वैज्ञानिक, शिल्पकार (Architect) शामिल थे। इन लोगो ने निम्नलिखित सिद्धान्त प्रतिपादित किए :—

